जोशी, एम० ए०, एल एल० बी० को नियुक्त करके बिजोलिया भेजा है, उसके लिए आपको धन्यवाद है। मेरे ख्याल से आपने उन्हें दूसरे किसानों पर जो अत्याचार हुए हैं, उनकी जांच करने को भी अवश्य ही कह दिया होगा।

जांच के द्वारा सच्ची हकीकत जानने के लिए यह जरूरी है कि जांच शुरू होने के पहले वहां का वायुमंडल जांच के लिए अनुकूल बना देना चाहिए। किसानों को यह विश्वास हो जाना चाहिए कि यदि वे सब बातें सच-सच कह देंगे, तो ऐसा करने के लिए वे पुलिस द्वारा नहीं सताये जायंगे, तभी आप सच्चे नतीजे पर पहुंचने में कामयाब हो सकेंगे, ऐसा मेरा ख्याल है।

श्री माणिक्यलालजी की अपील उदयपुर भेज दी है। ठिकानेवालों ने आमतौर पर यह तजवीज की है कि सजा की मियाद खत्म होने पर हरेक से एक साल के लिए ५०० रु० की नेकचलनी की ली जानेवाली जमानत में एक शर्त यह है कि जमानत पर छूटनेवालों को पंचायत से कुछ ताल्लुक न रखना चाहिए। अगर जमानत व मुचलके दाखिल न करें तो उन्हें एक साल तक जेल में रखा जायगा। इसके अनुसार जिन लोगों की सजा की मियाद पूरी हो चुकी है, उनको गांवों में घुमाया गया है और गांववालों से पूछा गया है कि इनकी कोई जमानत देने को तैयार है क्या ? ये जमानत देने को तैयार नहीं हैं, इसलिए जेल में पड़े हैं। ऐसा मालूम देता है कि जुर्माने के एवज़ में ठिकाना लोगों को जेल में नहीं रखना चाहता, बल्कि मवेशी आदि नीलाम करके जुर्माना वसूल करने पर तुला हुआ है।

इन सब हालात से ऐसा ज्ञात होता है कि आपके रुख के साथ ठिकानेवालों का रुख अनुकूल नहीं हुआ है। सच बात तो यह है कि ऐसी हालत में जांच की सफलता पर मुझे संदेह है। डर की वजह से कोई भी सच बात कहने को मुश्किल से तैयार होगा। मझे पूरा विश्वास है कि आप वातावरण को ठीक बनाने का भरसक प्रयत्न करेंगे। आपने किसानों के प्रति जो उदारता दिखाई है, यदि ठिकानेवालों को वह समझा दी जाय तो वे अपना रुख अवश्य ही बदल लेंगे।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

*To Sir Sukhdeo Prasad, Prime Minister, Udaipur*—( तार )

: ४७ :

Wardha,
26.8.31

Receiverd Shobhalalji's letter. Hope Laxmilalji's report reached you. Awaiting information about action contemplated thereon. Thanks for appointment officer to inquire Police excesses and for stoppage further attachments. Kindly intimate proposed relief measures for property already auctioned. Regret prisoners not yet released. Their release and State Proclamation of immunity from Thikana molestation to witnesses essential for unfettered expression of truth.

Jamnalal

**सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर के नाम–**

: ४८ :

वर्धा,
२६-८-३१

प्रिय श्री सर सुखदेवप्रसादजी,

बिजोलिया से लौटकर श्री शोभालालजी ने जो पत्र मुझे भेजा है, उसीपर से यह पत्र लिख रहा हूं। आज आपको एक तार भी दिया है।

आशा है, श्री लक्ष्मीलालजी जोशी ने आपके सम्मुख अपनी जांच की रिपोर्ट पेश करदी ेगी। जांच जिस हालत में हुई और श्री शोभालालजी

को इस बार भी जिस प्रतिकूल वातावरण में जांच करानी पड़ी, ये बातें आपको मालूम हुई होंगी। आशा है, आप कार्रवाई शीघ्र करेंगे और जो कुछ करना आपने तय किया होगा उसकी सूचना मुझे भी देने की कृपा करेंगे।

मुझे यह जानकर संतोष हुआ कि आपने किसानों पर पुलिस द्वारा की गई ज्यादतियों की तहकीकात के लिए राज्य की ओर से अफसर मुकर्रर कर दिया है और आगे के लिए कुर्कियां वगैरा बंद करवा दी हैं। परंतु एक तो आपकी इस आज्ञा से पहले जिन-जिनके पशु और दूसरी संपत्ति कुर्क या नीलाम हो गई है, उन लोगों के समाधान के लिए क्या किया गया या क्या किया जायगा, यह मुझे मालूम नहीं हुआ। दूसरे, यह जानकर खेद हुआ कि कैदी अभी तक नहीं छोड़े गए। आशा है, उनकी अपीलें आपके पास पहुंच गई होंगी और आपने उनकी रिहाई के अहकाम जारी करवा दिये होंगे। मेरा विश्वास है कि जबतक सब कैदी नहीं छूटेंगे और रियासत की तरफ से यह एलान नहीं होगा कि जांच करनेवाले अफसर के सामने सच्ची गवाही देनेवालों पर ठिकाना जुल्म नहीं कर सकेगा, तबतक न तो सच्चाई जाहिर हो सकती है, न रियासत के प्रति किसानों में विश्वास पैदा हो सकता है। वैसे भी, सत्याग्रही कैदियों में बहुत-से गवाही देनेवाले होंगे। आज़ाद हुए बिना निर्भय होकर शहादत देना असंभव-सा है। इसके अलावा एक और बात आपके ध्यान में लाने की यह है कि ठिकानेवालों ने सिर्फ १३-१४ आदमियों को नकल फैसले दिये हैं। बाकी कैदियों में से १३-१४ को जमानत मुचलके पर छोड़ा गया है और १६ को इसी बिना पर नकल फैसले नहीं दिये गए कि उनकी अपील की मियाद गुज़र गई है। ऐसी हालत में इन १६ की रिहाई के और उन १३-१४ के जमानत मुचलके रद्द होकर वैसे ही छोड़ दिये जाने के अहकाम जारी होना वाजिब और जरूरी मालूम होता है।

अधिक क्या लिखा जाय? यह तो आपसे भी छिपा नहीं कि इन मामलों में जितनी कम देर हो उतना ही अच्छा फल निकलता है।

मुझे पत्र का उत्तर इन्दौर या रतलाम देने की कृपा करें। (इंदौर में २ सितम्बर तक ठहरूंगा। पता होगा—द्वारा—भाई कोतवाल, जूना तोपखाना। रतलाम में ४ ता० तक रहूंगा। पता होगा—द्वारा—श्रीधर-जी पोद्दार।)

आशा है, आप आनंद से होंगे।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

: ४९ :

अजमेर,
७-९-३१

प्रिय श्री सर सुखदेवप्रसादजी,

मैंने वर्धा से गत ता० २६ को आपकी सेवा में एक तार और एक पत्र भेजा था। आशा है, दोनों आपको मिले होंगे।

इधर बिजोलिया से जो समाचार आये हैं, उनसे पता चलता है कि किसानों के प्रति ठिकाने के व्यवहार में कोई उल्लेखनीय परिवर्तन नहीं हुआ है। आपने किसानों के संबंध में जो उदार नीति अख्तियार करने का निश्चय किया है, ऐसा प्रतीत होता है, मानो उसका ठिकानेवालों को कुछ भी पता नहीं है। उदाहरण के लिए कुछ बातें मैं यहां लिख रहा हूं—

(१) जिन सत्याग्रही कैदियों की अपीलों की मियाद गुज़र चुकी है, उनको नकल फैसले ठिकानेवालों ने नहीं दिये।

(२) महकमा खास और श्री लक्ष्मीलालजी जोशी की हिदायत के बावजूद कुर्कियां जारी हैं।

(३) कैदियों के साथ जेल में कठोर व्यवहार जारी है। उनसे शक्ति के बाहर परिश्रम कराया जाता है। जिन लोगों की मूल सजा की मियाद खत्म हो चुकी है, उनसे जमानत मचलके मांगे गये 'कि हम पंचायत में शरीक नहीं होंगे और 'नेताओं' से संबंध नहीं रखेंगे।' उन लोगों के इन्कार करने पर उनके पांवों में फिर बेड़ियां डाल दी गईं हैं।

५

मेरी समझ में नहीं आ रहा है कि ठिकानेवाले राज्य की आज्ञाओं की इस तरह अवहेलना और समझौते की भावना के विपरीत आचरण क्यों कर रहे हैं। ऐसी स्थिति में क्या कार्रवाई करना चाहते हैं, इसकी सूचना मुझे देने की कृपा करेंगे तो बड़ा अच्छा होगा। जैसाकि मेरा विश्वास है, आप यह चाहते हैं कि किसानों का असंतोष दूर हो। किंतु जबतक ठिकाने के व्यवहार में अंतर नहीं पड़ता है, तबतक किसानों का असंतोष कैसे दूर होगा? मुझे तो यह आवश्यक प्रतीत होता है कि आपकी ओर से इस संबंध में ठिकानेवालों को एक आम हिदायत दी जाय कि वे समझौते की भावना (स्प्रिट) को समझकर तदनुसार अपना रुख परिवर्तन करें। आशा है, आप शीघ्र ही ऐसी व्यवस्था करेंगे कि—

(१) जिन सत्याग्रही कैदियों की सजा की मियाद खत्म हो चुकी है, किंतु जिन्हें जमानत मुचलके के लिए रोक रखा गया है, उन्हें तुरंत रिहा कर दिया जाय। यदि आप आवश्यक समझें तो वे छूटने पर जाब्ते की अपील दायर कर देंगे। इसके लिए आप नकल फैसले उन्हें दिलवावें।

(२) जिनकी कुर्कियां हो चुकी हैं, किंतु जिनके मवेशी नीलाम नहीं हुए हैं, उनके मवेशी वापस लौटा दिये जायं तथा जिनके मवेशी नीलाम हो चुके हैं, उनकी क्षतिपूर्ति हो, और

(३) जबतक जेल में कैदियों का रहना अनिवार्य हो, तबतक उनके साथ होनेवाला दुर्व्यवहार रोक दिया जाय। विजोलिया के मामले को सुलझाने की वैसे तो नैतिक तथा कानूनी सब जिम्मेवारी आपकी है, किंतु इसमें थोड़ी नैतिक जिम्मेवारी मैं अपनी भी महसूस करता हूं। अतः यदि आप उचित समझें तो मैं आपसे मिल लूं। यद्यपि मेरा कार्यक्रम इस तरह का रहता है कि मुझे बहुत कम अवकाश मिलता है, फिर भी आपकी सूचना मिलने पर उदयपुर आने का प्रयत्न करूंगा।

मुझे यह जानकर थोड़ा आश्चर्य हुआ है कि जिन सत्याग्रही कैदियों की अपीलें दायर हो चुकी हैं, वे भी अभीतक रिहा नहीं हुए हैं। जहांतक मुझे याद है, आपके और मेरे बीच में यह तय हुआ था कि ज्योंही अपीलें दायर

होंगी, सत्याग्रही कैदी छोड़ दिये जायंगे। ऐसी दशा में यदि उनकी रिहाई का हुक्म अवतक नहीं भेजा गया हो तो आप शीघ्र भिजवाने की कृपा करेंगे।

जब मैं उदयपुर आया था, उस समय अगर राज्य के किसी जिम्मेवार अधिकारी के साथ मैं विजोलिया चला गया होता तो अच्छा रहता। किंतु श्री महेंद्रसिंहजी के बीमार हो जाने के कारण ऐसा न हो पाया। मेरी राय में यदि अब भी श्री महेंद्रसिंहजी जैसे कोई प्रभावशाली और जिम्मेवार राज्य-कर्मचारी विजोलिया जा सकें तो वांछनीय परिणाम हो सकेगा। आशा है, आप मुझे शीघ्र-से-शीघ्र इस झंझट से मुक्त कर देंगे, जिससे मुझे अपनी अन्य जिम्मेवारियों को पूरी करने में अड़चनें न पड़ें।

एक बात और। अवतक के अनुभव से ऐसा पाया गया है कि मेरे निरंतर भ्रमण में रहने के कारण विजोलिया से आई हुई खबरें आप तक पहुंचने में वहुत देर हो जाती है। अतः यदि आप उचित समझें तो मैं श्री शोभालालजी को यह इजाज़त दे दूं कि समय-समय पर वह उदयपुर आकर वास्तविक स्थिति आप तक पहुंचाते रहें, ताकि आप भी उसपर जल्दी कार्रवाई कर सकें।

उत्तर मुझे वंवई के पते पर भेजने की कृपा करें।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

## बेगूँ (मेवाड़) के कामदार के नाम—

: ५० :

शैलाश्रम, अल्मोड़ा
१०-५-३३

प्रिय कामदार साहव,

यह पत्र आपको इस बात के लिए धन्यवाद देने को लिख रहा हूं कि उदयपुर की वार्तालाप के अनुसार आपने श्री वृद्धिसिंह रायनावाले को छोड़ दिया था।

परंतु उस समय की दूसरी वात पूरी न हुई, यह जानकर मुझे खेद है। वृद्धिसिंह पर जो २०० रुपया जर्माना किया गया था, वह अनुचित था। विशेषतः इतने दिन सजा भुगताने के बाद तो उससे जुर्माना वसूल करना सर्वथा अनुचित है। उस अर्से में उसके कुटुम्ब को भी काफ़ी कष्ट और हानि हुई थी। उसका बूढ़ा बाप खेती न कर सका और उसकी भी एक भारी रकम लगान की चढ़ गई। बाद में तो उसका बाप उदयपुर के गोलीकांड में मारा भी गया। इन सब वातों को ध्यान में रखते हुए, मेरा आपसे अनुरोध है कि जुर्माने का रुपया वापस देकर वृद्धिसिंह के साथ न्याय कीजिये।

उत्तर वर्धा के पते पर दें। आशा है, आप सकुशल होंगे।

आपका,
जमनालाल बजाज

## सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर के नाम——

: ५१ :

शैलाश्रम, अल्मोड़ा
१२-५-३३

प्रिय श्री पंडितजी,

मैं यहां स्वास्थ्य सुधारने आया हुआ हूं। यहां के जलवायु से मुझे काफी लाभ मालूम हो रहा है।

आपने बिजोलिया के संबंध में पीछे से जो कुछ करना उचित समझा, उसके समाचार मुझे जेल में मिल गए थे। परंतु इस विषय में तो रूबरू ही बातें हो सकेंगी। अभी तो इतना ही लिखना है कि इस मामले में जो काम अधूरा रह गया है, उसे शीघ्र सुविधा निकालकर पूरा करने का ख्याल रखिएगा।

इस पत्र के द्वारा आपको एक और भी कष्ट देना है। वह है मेवाड़ में हरिजन-कार्य के संबंध में । यह कार्य समाज-सुधार और हिन्दू-धर्म की शुद्धि और मजबूती की दृष्टि से कितना महत्वपूर्ण है, यह आप-जैसे अनुभवी और बुद्धिमान राजनीतिज्ञ से छिपा नहीं है। इस काम में आपकी हार्दिक सहानुभूति होना भी स्वाभाविक है। परंतु यदि इस सहानुभूति को क्रियात्मक स्वरूप मिल सके तो अस्पृश्यता रूपी कलंक मेवाड़ से शीघ्र मिट सकता है, इसमें मुझे ज़रा भी संदेह नहीं है। परमात्मा ने आपको आज ऐसा सामर्थ्य दिया है कि आप चाहें तो अपने और मेवाड़ के लिए अमर यश कमा सकते हैं।

मेरी इच्छा तो यही है कि मैं स्वयं आपसे मिलकर इस विषय में परामर्श करूं और आपसे सहायता मांगूं।

कृपया लिखिये कि आपका जून मास में क्या कार्यक्रम रहेगा।

आशा है, आप सकुशल होंगे ।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

## सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर की ओर से—

: ५२ :

उदयपुर,
१९-५-३३

प्रिय सेठजी,

आपका पत्र अल्मोड़े से आया। उम्मीद है कि वहां की आवहवा से आपको पूरा फायदा हो जायगा और आप फिर अपने परोपकारी काम में मशगूल होंगे।

हरिजनों की बेहतरी की मैं भी दुआ मांगता हूं, मगर बहुत-से लोग ऐसे हैं, जो अभीतक अपने पुराने ख्यालात नहीं छोड़ते। उनको नसीहतन अरज

की जा सकती है । चूंकि स्वतंत्रता का मसला अव आम पसंद होता जाता है, इसलिए हुक्मन् कार्रवाई करना मसलहत है या नहीं, यह सवाल यहां की जनता पर ही छोड़ा जाय।

आपका,
सुखदेव

*To Sir Sukhdeo Prasad, Prime Minister, Udaipur*—(तार)

: ५३ :

5.10.33

Sir Sukhedo Prasadji, Udaipur

Recived disquieting reports about serious illness of Maniklalji. He is sincere and should be considered innocent in absence trial. Has suffered long. Most appropriate case for release. Adequate medical arrangements immediately necessary. Kindly do needful and inform.

Jamnalal Bajaj

सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर की ओर से—

: ५४ :

उदयपुर,
७-१०-३३

प्रिय सेठ साहब,

आपके तार के जवाब में निवेदन है कि ता० २७-९-१९३३ को मालूम

होने पर कि मानकलाल बीमार हैं, उसी दिन राजनगर हकीम को लिख दिया गया था कि डाक्टर को फौरन कुंभलगढ़ भेज देवें। चुनांचे डाक्टर की रिपोर्ट मानकलाल की बीमारी बाबत अभी मुफस्सिल नहीं आई है, लेकिन इंस्पेक्टर जनरल पुलीस की रिपोर्ट जो अभी मोसुल हुई है, उसमें दर्ज है कि मानकलाल को मोतीझरे की बीमारी थी। अब हालत ठीक हैं।

मानकलाल को किसी किस्म की तकलीफ नहीं है और न वह जेल में हैं। जिस कस्बे में उनको रखा गया है वहां वह आजादी से बिला किसी रोक-टोक चल-फिर सकते हैं और हर एक शख्स से बोल सकता है। इजाज़त लेने की कोई जरूरत नहीं हैं। फिर भी जाये अफ़सोस है कि वोह अमन में ख़लल डालने के लिए लोगों को वरगलाने से बाज़ नहीं रहता, यह उसकी भूल है।

आपका,
सुखदेव

## सरपंच, किसान पंचायत, ऊपरमाल, (बिजोलिया) की ओर से—

: ५५ :

बिजोलिया,
९-११-३३

मान्यवर महोदय,

आज कई महीनों के पश्चात् हमने किसान पंचायत की बैठक बीच में ही करके यह निर्णय किया है कि "श्रीमान सेठ साहब के पास दो प्रतिनिधि भेजे जायं" और जैसी यहां की हालत है उसका वहां जाकर ठीक-ठीक बयान करें, जिससे उनको मालूम हो जाय। क्योंकि हमने श्रीमान् की सेवा में पहले भी दो-तीन पत्र दिये थे, किंतु कोई उत्तर न मिलने से पशोपेश में

थे। अब ये प्रतिनिधि आपको यहां की ठीक परिस्थिति बता देंगे और आप जो राय देंगे उसको भी वे लोग यहां पर आकर कह देंगे। फिर भी हम यहां पर कुछ खास-खास बातें बता देना ठीक समझते हैं––

(१) यहां का संगठन बिल्कुल बिगड़ा हुआ है। लोगों में इतना असंतोष फैल गया है कि एक बार आपके यहां पधारे बगैर सुधरना मुश्किल है। हां, इतना अवश्य है कि जिस समय आप यहां पधारकर लोगों को सांत्वना देंगे तो सुधरने में देर न लगेगी।

(२) यहां सर साहब तथा आपके बीच में जो फैसला हुआ, वह अब-तक हम नहीं जानते और न उसमें हमारी कामयाबी ही हुई। इसका क्या कारण है?

(३) जो मवेशी नीलाम हो गए थे, वे वापस दिलाने का हुक्म हो चुका था, वह भी नहीं मिले। इसका क्या कारण है? इसके लिए सर साहब को आप लिखें।

(४) खैर जमीन न आई, किंतु नीलाम-शुदा मवेशी ही आ जाते तो हममें कभी असंतोष पैदा न होता।

(५) आपका पत्र भी बराबर किसान पंचायत को मिलता रहे तो ठीक हो।

(६) जहांतक हो सके आप शीघ्र पधारकर हमको दर्शन दें तो बड़ी खुशी होगी। आपके पधारे बगैर काम नहीं चल सकेगा।

(७) माणिकलालजी बीमार हैं, ऐसा सुना है। उनकी रिहाई की भी जल्दी-से-जल्दी कार्रवाई करें। हमने भी दरखास्त दी है।

(८) हम किसानों की हालत तो आप जानते ही हैं। वैसी ही हमारी पंचायत है। हमारे ऊपरमाल भर में किसानों का एक ही स्कूल है, उसका कोई प्रबंध नहीं है। वह मास्टर हमारा सहयोगी है। जबतक माणिकलालजी न आ जावें तबतक उनको जरूरी समझते हैं। पंचायत के पास एक पैसा नहीं, जिससे हम मास्टर की सहायता कर सकें। इसलिए आपसे प्रार्थना है कि उसका भी जल्दी प्रबंध करें।

(९) हमें अगर कभी ऐसा मौका मिले और ऐसा भरोसा हमको हो जाय कि कुछ पैसे खर्च होने पर हमारी जमीन आ सके तब श्रीमान् के पास से कुछ रुपये उधार लेने पड़ें, सो उसके लिए भी आप इनको कह दें। वे रुपये हमारी जमीन आने पर व्याज समेत वापस दे सकते हैं। बातचीत चल रही है, ये भी आपसे निवेदन कर सकेंगे। यह बात हार से नहीं लिख रहे हैं, किंतु हमारा यह सिद्धांन्त है कि "धन जाय पर इज्जत रहे।"

(१०) यह हमारी सब लोगों की सविनय प्रार्थना है कि हमारी ऐसी नाजुक स्थिति में हम गरीब लोगों को सम्हालते रहें।

आपका,<br>
सरपंच, किसान पंचायत,<br>
ऊपरमाल (विजोलिया)

नोट––साथ में १४ व्यक्तियों के हस्ताक्षर भी हैं।

## सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर के नाम––

: ५६ :

सीकर, जयपुर<br>
१०-१२-३३

प्रिय सर सुखदेवप्रसादजी,

आपका ४ व ६ ता० का तार मिला। मुझे जबलपुर में आपका दूसरा तार पढ़कर थोड़ा आश्चर्य हुआ। देशी राज्यों के संबंध में मेरी जो नीति रही है, वह आपको भली-भांति विदित है। मेरे द्वारा देशी राज्यों में जो भी सार्वजनिक कार्य हुए हैं और हो रहे हैं, उनमें मैंने पहले वहांके अधि-कारियों की सहानुभूति और सदिच्छा प्राप्त करने की कोशिश की है। उदयपुर से तो मेरा काफी संबंध रहा है और अब जब राज्याधिकारियों

से मिलने का प्रसंग आया है, उन्होंने भी मेरी शुभभावनाओं को समझकर, जहांतक हो सका, मेरा रास्ता साफ किया है। दूसरे, आपसे यह छिपा नहीं है कि इधर कुछ वर्षों से विजोलिया के साथ मेरा एक विशेष प्रकार का संबंध रहा है। आपके उदयपुर जाने से पहले भी मैं भूतपूर्व महाराणा साहब, वर्तमान महाराणा साहब, तत्कालीन मेवाड़ के रेज़िडेण्ट कर्नल ओगिलवी, मि० ट्रेन्च आदि से बिजोलिया के काम के संबंध में मिल चुका हूं। सन् ३० में वहां विशेष परिस्थिति पैदा हो गई थी। मैं नहीं चाहता था कि राज्य और प्रजा के बीच वैमनस्य बढ़े और इसलिए मुझे बीच में पड़ना पड़ा। मैंने कुछ सूचनाएं आपके समक्ष रखी थीं और आपके सहयोग और सहानु-भूति से वहांका वातावरण शांत हुआ। ऐसी दशा में यदि बिजोलिया के किसान मेरे से थोड़ी अपेक्षा रखें तो वह अस्वाभाविक नहीं है। मेरे दिल में भी उनके कारण चिंता रहती ही है। जैसाकि आपने लिखा है, विजोलिया के किसान आपको शांत दिखाई दे सकते हैं, कारण उनमें इस समय कोई प्रकट हलचल नहीं है, किंतु इसका यह अर्थ नहीं किया जा सकता कि उनको संतोष हो गया है। यदि सचमुच वे संतुष्ट हो जायं तो सबसे अधिक खुशी मुझे होगी। परंतु वास्तविकता तो यह है कि उनके दिलों में काफी असंतोष विद्यमान है। मैं खासकर इसी संबंध में आपसे मिलना चाहता था, और अब भी चाहता हूं। मैं तो कुछ भावनापूर्ण सूचनाएं आपके सामने रखना चाहता हूं। इसमें बाहरी हस्तक्षेप का तो कोई प्रश्न ही नहीं उठता। अतः यदि आपको किसी प्रकार की गलतफहमी हुई हो तो उसको आप दूर कर लेंगे। मैं ता० १३,१४,१५ को दिल्ली ठहरूंगा।

कृपा कर मुझे तार से सूचना करिये, ताकि मैं आपके पहले तार के अनुसार १८ व २० के बीच उदयपुर आकर आपसे मिल लूं। आशा है, आप स्वस्थ और प्रसन्न होंगे।

जमनालाल बजाज का वंदेमातरम्

सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर की ओर से—

: ५७ :

उदयपुर,
दिसंबर, १९३३

माई डियर सेठजी साहब,

कृपा पत्र आपका ता० १०-१२-१९३३ का पहुंचा। बिजोलिया के धाकड़ अपने काश्तकारी के धंधे में अब अच्छी तरह से मसरूफ हैं और जाहिरा कोई बेइतमिनानी मालूम नहीं हुई है। ऐसी हालत में इस सवाल को फिर उठाना खिलाफ मसलहत है और बेअमनी का बाइस होगा। लिहाजा माफ किया जावे कि मैं आपकी राय से इत्तफाक नहीं करता और इस बाबत पहले भी मैं आपकी सेवा में अर्ज़ कर चुका हूं।

सुखदेव

सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर के नाम—

: ५८ :

वर्धा,
२६-३-३५

प्रिय श्री सर सुखदेवप्रसादजी,

खबर मिली है कि माणिकलालजी पर ५०० रुपये जुर्माना हुआ है। वर्तमान स्थिति में आप लोग उनका बिजोलिया रहना पसन्द नहीं करते थे, इसलिए वह वहां न रहें, ऐसा ही प्रबंध कर दिया गया था। फिर भी उनपर बेगुनाह दण्ड किया गया, सुनकर आश्चर्य तो हुआ ही। आप यदि मुनासिब समझें तो जिस प्रकार आपके साथ बात हुई है, उसका ख्याल

कर उचित व्यवस्था करवा देंवे। वास्तव में इन पर तो दण्ड होने का कोई कारण ही नहीं रहा था। जिन पर दंड हुआ था, वह भी सब वापस होने की वात थी। इच्छा न होते हुए भी आपको समय-समय पर कष्ट देना पड़ता है। आपका स्वास्थ्य ठीक होगा।

जमनालाल वजाज का वंदेमातरम्

## सर सुखदेवप्रसाद, प्रधान मंत्री, उदयपुर की ओर से—

: ५९ :

उदयपुर,
२८-३-३५

प्रिय सेठजी साहव,

आपका ता० २६-३-३५ का पत्र आया। आपके मुझसे मिलने के वाद माणिकलाल पर कोई जर्माना नहीं किया गया है। आपके आने से पहले विजोलिया के धाकड़ों ने इस्तीफा-शुदा जमीन पर माणिकलाल की तरगीव से जवरन कब्जा करने की कोशिश की थी, जिसपर माणिकलाल और धाकड़ों पर मदाखलत वेजा के मुकदमे कायम होकर विजोलिया से सजा और जुर्माने तजवीज हो चुके थे। उसमें का ५०० रुपये जर्माना माणिकलाल के जिम्मे बाकी था। धाकड़ों ने बाद में माफी मांग ली, इसलिए उनके जुर्माने माफ कर दिये गए और वसूल-शुदा जुर्माना वापस दिला दिया गया। यदि इसी प्रकार माणिकलाल भी माफी चाहे तो उसके श्री दरवार में दरख्वास्त करने पर अव भी जुर्माना माफ हो सकता है।

आपसे मिलने के बाद माणिकलाल को कुंभलगढ़ में कोई तकलीफ नहीं हुई। उसके आराम का समुचित प्रवंध कर दिया गया और उसने बाहर जाने की इजाजत मांगी, तब इजाजत दे दी गई।

आशा है, अब आपकी तबीयत ठीक हो गई होगी। मुझे भी तकलीफ हो गई थी। अब कुछ ठीक है। मेरा विचार कल बम्बई जाने का है।

आपका हितेच्छु,
सुखदेव

श्री धर्मनारायण, प्रधान मंत्री, उदयपुर के नाम—

: ६० :

जुहू, बंबई,
१२-६-३८

प्रिय श्री धर्मनारायणजी,

मेवाड़ प्रजा-मण्डल के बारे में जो खबरें अखबारों एवं राजस्थान के कार्यकर्त्ताओं द्वारा प्राप्त हो रही हैं, उनके कारण काफी चिंता हो रही है। सुना है, दरबार की ओर से प्रजा-मण्डल के काम करनेवालों को डराया-धमकाया जा रहा है। प्रजा-मण्डल के काम को रोकने एवं उसके कार्यकर्त्ताओं को निर्वासित करने से प्रजा के दिल में राज के प्रति असंतोष की भावना घटने की बजाय बढ़ने ही वाली है। वास्तव में आज के बदले हुए जमाने में इस तरह की दमन-नीति का अख्तियार किया जाना उचित नहीं प्रतीत होता। और यदि हमारा व्यवहार प्रजा के साथ न्यायपूर्ण हो, तब तो इस तरह प्रजा से डरने का कोई कारण भी नहीं रह जाता। प्रजा की बात सुनने से राज के काम में सहायता ही हो सकती है। अतः आशा है, मेवाड़ प्रजा-मण्डल के प्रति जो दमन की नीति रखी गई है, उसे आप मौकूफ करवायेंगे, प्रजा-मण्डल को राज और प्रजा की सेवा करने का पूरा मौका देंगे तथा मेरी यह प्रार्थना महाराजा साहब से भी निवेदन कर देंगे। आशा है, आपकी ओर से संतोषकारक जवाब मिलेगा। मैंने अभीतक अपने विचार

जाहिरा तौर पर प्रकट नहीं किये। पत्र वर्धा के पते से भेजने की कृपा करें।

जमनालाल बजाज का वंदेमातरम्

**श्री धर्मनारायण, प्रधान मंत्री, उदयपुर की ओर से—**

: ६१ :

उदयपुर,
१९-६-३८

प्रिय सेठ साहब,

आपके पत्र ता० १२ जून सन् १९३८ के जवाब में लिखता हूं कि संस्था को वगैर मंजूरी जारी करना उचित न था। मेरी तुच्छ राय में यह संस्था राजा और प्रजा के दिली प्रेम के सदियों के संबंध को कमजोर करनेवाली साबित होती। यहां हर अमीर व गरीब बाआसानी अपने दुःख-दर्द की अर्ज़ महाराणा सा० को कर सकता है और महाराणा साहब उसपर गौर फरमाते ही हैं। ऐसे रियासत के मामलात में, जहांतक मैं सोच सकता हूं, बेरूनी संस्थाओं या जरियों का दखल या तरगीव आप भी पसंद नहीं करेंगे।

आपका,
धर्मनारायण

**श्री धर्मनारायण, प्रधान मंत्री, उदयपुर के नाम—**

: ६२ :

वर्धा,
२३-६-३८

प्रिय श्री धर्मनारायणजी,

आपके ता० १९ जून के पत्र के लिए धन्यवाद। आप लिखते हैं कि

"संस्था को बगैर मंजूरी जारी करना उचित न था।" ऐसी संस्था शुरू करने के लिए मंजूरी लेना जरूरी हो तब तो बगैर मंजूरी संस्था कायम करना मुनासिब न था, यह मैं भी मानता हूं। जहांतक मुझे वास्तविक परिस्थिति का पता चला है, मेरी राय में प्रजा-मंडल की ओर से कार्य आरंभ करने में कोई गलती नहीं हुई। अगर, जैसाकि आपने लिखा है, वहां "हर अमीर व गरीब बाआसानी अपने दुःख-दर्द की अर्ज महाराणा साहब के पास कर सकता है और महाराणा साहब उस पर गौर फरमाते ही हैं," तब तो मैं समझता हूं आपको इस प्रजा-मंडल का स्वागत ही करना चाहिए। जहां राजा और प्रजा का संबंध दिली प्रेम का हो, महज जबर्दस्ती की राजनिष्ठा का न हो, वहांपर कोई भी संस्था उस प्रेम को कमजोर करने में कामयाब नहीं होगी। प्रजा उसे टिकने नहीं देगी। प्रजा-मंडल जैसी प्रतिनिधिक संस्था से तो इस तरह का तनिक भी अंदेशा नहीं है, क्योंकि वह संस्था लोगों की भलाई के लिए ही बनी है, जो महाराणा साहब और आप भी चाहते हैं। मेरी राय में तो आपको इस संस्था का स्वागत करना चाहिए, और उससे सहयोग करना चाहिए। मैं समझता हूं कि आप भी इस बात को मानेंगे कि अब वह जमाना नहीं रहा कि राज की कृपा और मेहरबानी पर ही प्रजा के सुख-दुःख का फैसला निर्भर रहे। अब तो प्रजा की असली मांग जिम्मेवाराना हुकूमत की है, जो हमारे राजा-महाराजाओं को आगे-पीछे पूरी करनी ही होगी। आपने लिखा कि रियासत के मामलात में बेरूनी संस्थाओं या जरियों का दखल या तरगीब ठीक नहीं। आपका साफ मतलब क्या है, यह मैं नहीं समझ सका। मेरा तो ख्याल है कि रियासत उदयपुर के बहुत से अफसरान भी खास उस रियासत के रहनेवाले नहीं हैं। फिर भी मैं स्वयं तो रियासतों के बारे में बाहरी ताकतों की दस्तंदाजी इसलिए पसंद नहीं करता कि जबतक रियासत की जनता स्वयं अपने पैरों पर खड़ी नहीं हो जाती, तबतक बाहरवालों की कोशिशों से कोई फायदा नहीं पहुंच सकता। मैं समझता हूं कि रियासत उदयपुर की प्रजा अपने पांव पर खड़ी रहना चाहती है, और यदि उसके इस अच्छे काम में स्वयं महाराणा साहब की ओर से

ही रोड़े अटकाये जा रहे हैं और उस पर दमन किया जा रहा है, तो एक-दो व्यक्ति या संस्था ही नहीं, सारी दुनिया उदयपुर की प्रजा का साथ देगी, इसमें मुझे संदेह नहीं है। मैं तो अव भी मानता हूं कि अपनी प्रजा के साथ हमदर्दी रखने के वारे में महाराणा साहव की ख्याति पूर्ववत कायम रहे और वह प्रजा-मंडल के काम को पनपने का पूरा मौका दें। जैसाकि मैंने अपने पहले पत्र में लिखा था, प्रजा-मंडल राजा तथा प्रजा दोनों के लिए सच्चा सेवक सावित होनेवाला है। आशा है, आप मेरे इन विचारों से महाराणा साहब को परिचित करेंगे तथा इस सिलसिले में जो निर्णय करें वह भी मुझे सूचित करेंगे।

आशा है, आप प्रसन्न होंगे।

जमनालाल वजाज का वंदेमातरम्

*To Shri C. Rajgopalachari, Madras—*

: ६३ :

Nature Cure Clinic,<br>Poona,<br>10. 1. 1940

My dear Rajaji,

I am writing you after such a long time.

I think, you know that Sir T. Vijayaraghavacharya has gone to Udaipur (Mewar) as Prime Minister. I was glad to know about this.

For some time past a sort of agitation is going on in

Udaipur State and the Praja Mandal workers were put in jails. The Praja Mandal there is trying for its recognition only but for the reactionary policy of the ex-Prime Minister this was not done. Shri Maniklal Varma, Secretary of the Praja Mandal is still behind the prison bars ailing badly, as a telegram received by me only day before yesterday tells. If you think it proper, will you please get in correspondence with him? I would also like to write to him after I get your views on this.

I am making steady progress here and have to stay for a month more. Trouble is again reported in Jaipur State. I am watching the developments keenly.

Jamnalal Bajaj

*From Shri C. Rajagopalachari, Madras—*

: ६४ :

Madras,
25.4.1940

My dear Jamnalalji,

About your intended visit to Udaipur, I have had a long talk with Shri. T. Vijayaraghavacharya who is here.

If you pay a pure visit of courtesy, you will of course be welcome. But it will be difficult, if not impossible, to

keep it as a purely personal visit. Even it you wanted to do it, the people there belonging to the local Praja Mandal will inevitably try to get some work out of you and your visit is bound to take a political complexion. So it is necessary to examine the advisability of your going now or whether your visit should be some time later.

The Maharana Sahib is slowly coming round to see a point of view different from what he has been so far thought to see by his previous advisers. It has been suggested, and I agree, that we should allow some more time for the 'education' of the Maharana Sahib. If you postpone your visit to, say, next December, the Maharana would by that time be more ready to meet your view points. It would be a pity, you will agree, to interfere with the process of mental change now going on by any precipitation which will create fear and probably rouse forces of re-action.

You need not expect a reply to your letter to the Dewan as I have told him, I will explain matters to you.

Yours sincerely,
C. Rajagopalachari

*To Sir T. Vijayaraghavacharya, Prime Minister, Udaipur*—

: ६५ :

Wardha,
5.12.1940

My dear Sir Vijayaraghavacharya,

I am very grateful to you for your letter dated 7-11. 1940.

Regarding para (1) I am also writing to Shri Maniklal Varma to submit to you the required list regarding transfer of land to the tenants. I shall be obliged if the needful be done as early as possible.

Regarding para (2), I am glad to know that the allowance of Shri Motilal Tejwat has been increased from Rs. 30/ to 40/-though this does not appear to be adequate enough; but the important thing in respect of him is the question of surveillance placed on him. So far as I know, he is a straightforward man, not likely to do anything secretly which may warrant his being subjected to surveillance. It is unnecessarily victimising a good citizen who has rendered so much social service among backward Bheel people. I hope you will do your best to lift surveillance. I may further say that he dose not deserve any internment which should also cease.

Regarding Para (3), I am very glad to note that the State will be able to allot the sum of Rs. 5,000/-Chittori for Khadi work. I am arranging to send to you through the Secretary of the Rajasthan Charkha Sangh, a scheme

of production and sale of Khadi in the Udaipur State. The State should kindly grant for the first year Rs. 5,000/- Chittori to the Charkha Sangh for being utilized for the Khadi work in the State in such a way as would be most useful, having regard to the circumstances prevailing there. A provisional scheme will be given, but it may have to be altered in the light of experience gained in working it out. In this respect, I may also point out that the Head Office of the Charkha Sangh (All India Spinners Association) is at Wardha and its President is Mahatma Gandhi and Secretary, Shri Shrikrishnadasji Jaju. The latter will also be guiding the khadi work in the State, and will be glad to have anything respecting there to be referred to him, if the State thinks it necessary.

I note that the other points mentioned in my letter are under consideration. As I have already told you, the ban on Mewar Praja Mandal is causing discontent. I have all along been advising them to keep restraint, and giving hopes that their difficulties will be removed at the latest by the end of December, I, therefore, hope that you will favourably decide these questions at your earliest convenience.

The ban on entry of Shri Haribhau Upadhyaya in the State should also be kindly lifted.

Awaiting your reply.

With kind regards,

Yours sincerely,
Jamnalal Bajaj

*From Sir T. Vijayaraghavacharya, Prime Minister, Udaipur—*

: ६६ :

Udaipur,
16.12.1940

My dear Jamnalalji,

Many thanks for your letter of 5th December.

I am still awaiting the list of lands from Mr. Maniklal Varma.

I await with interest the scheme for production and sale of Khadi in Mewar.

The other matters referred to by you are receiving necessary attention.

Yours sincerely,
T. Vijayaraghavacharya

P. S. I have since asked the Court of Wards to submit a list of the lands.

T. V.
16. 12. 40

*From Shri Damodardas Mundra (Private Secretary to Shri Jamnalal Bajaj) to Sir T. Vijayaraghavacharya, Prime Minister, Udaipur—*

: ६७ :

Wardha
31.3.1941

Dear Sir,

I am asked by Seth Jamnalal Bajaj to convey his most

sincere thanks to you for having removed the ban, which was so far imposed upon the Mewar Praja Mandal. But for Sethji's incarceration, he would have personally written to you to express his sense of appreciation.

Yours sincerely,
D. Das
Secretary to
Seth Jamnalal Bajaj

## ३. सीकर-विवाद की पृष्ठ-भूमि

जमनालालजी का जन्म जयपुर-राज्य के अंतर्गत सीकर ठिकाने के कासीकावास नामक गांव में हुआ था। यद्यपि बाद में उनका कार्यक्षेत्र अधिकतर वर्धा तथा मध्य प्रान्त रहा, तथापि वह हमेशा अपने को देशी राज्यों का भी नागरिक मानते रहे। देशी-राज्यों में जन-आन्दोलन के उनके सफल नेतृत्व का परिचय देश को सीकर-विवाद में सबसे पहले हुआ। जयपुर महाराजा व सीकर रावराजा के बीच व्यक्तिगत मामलों को लेकर कुछ विवाद उठ खड़ा हुआ, जिसने बाद में जयपुर-राज्य व सीकर ठिकाने के बीच झगड़े का रूप ले लिया। दोनों ओर से सशस्त्र मुकाबले की तैयारी हो गई। महात्मा गांधीजी व सरदार पटेल की सलाह से जमनालालजी सीकर गये और अपनी सूझ-बूझ, दूरदर्शिता और व्यावहारिकता से उन्होंने दोनों के बीच समझौता कराया और इस तरह से खून-खराबी रोकने में भारी योग दिया। लेकिन स्थिति पूरी तरह सुधरी नहीं थी कि ५ जुलाई, १९३८ को जयपुर-राज्य की पुलिस ने सीकर की जनता पर गोली चला दी। स्थिति भयंकर हो गई। जमनालालजी फिर सीकर गये। उनके अनवरत प्रयत्नों से किसी तरह फिर शांति स्थापित हुई। उस सारे विवाद का इतिहास इस खण्ड के अन्तर्गत संकलित पत्र-व्यवहार में है।

परिशिष्ट ४ में कांग्रेस-कार्यकारिणी समिति के सामने १८-५-३८ को स्वयं जमनालालजी द्वारा पेश की गई रिपोर्ट तथा सितम्बर १९३८ को उनके द्वारा दिया गया वक्तव्य भी दे दिया गया है। इसके अलावा वहां के जाट-किसानों को भी कुछ सामाजिक तथा लगान-आदि संबंधी कठिनाइयां और शिकायतें थीं। उन्हें हटाने में भी जमनालालजी ने बहुत सहयोग दिया था। तत्संबंधी पत्र-व्यवहार भी इसमें दे दिया गया है।

*To Col. G. D. Ogilvie, A. G. G., Rajputana—*

: ९८ :

Bhowali (Nainital)
29.5.1935

Dear Col. Ogilvie.

I am writing this letter to you after, I believe, a pretty long time.

I think, you already know, that I am a resident of Jaipur State, more particularly Sikar Thikana under that State. Hence it is not without deep pain and concern that I have heard about the recent happenings and the equally unforunate agitation that is going on in the Thikana. Several times friends and local public of the Thikana asked me to intervene and try to bring about peace between the Authorities and the Jat public. But it has not been possible for me to accept their request. Firstly because I am afraid, any move on my part, though it can only be a peace move, is liable to be misunderstood by the authorities. Secondly, my methods of work may not appeal to some of the leaders of the Jat movement. However, I do feel in the interest of all, peace and reconciliation is necessary. I am sure that so far as your own efforts in this direction are concerned, nothing will be lacking. On my part, I can only say that nobody will be more happy than myself to hear that satisfactory reconci-

After seeing Sir Beauchamp St. John, and Captain Webb, I shall try to see you, if the same is not inconvenient to you, as besides the affairs related to the Thikana, I would like to have a personal talk with you and seek your advice on other Rajputana matters.

Thanking you again.

Yours sincerely,
Jamnalal Bajaj.

*From Col. G. D. Ogilvie, A. G. G., Rajputana—*

: ७० :

Mount Abu,
15. 6. 1935

Dear Mr. Jamnalal Bajaj,

Your letter dated 11th June. I have already informed Sir Beauchamp St. John of your intention to see him and captain Webb and there is no necessity to send them formal letters of introduction. You should write after a few days direct to Sir Beauchamp St. John about the matter. If you wish to see me you can come to Abu later on letting me know of your intention a few days beforehand.

Yours Sincerely,
G. D. Ogilvie

*From A. W. T. Webb, Senior Officer, Sikar—*

: ७१ :

Sikar,
16. 8. 1935

Dear Mr. Jamnalal Bajaj,

With reference to the various points in connection with Sikar affairs, and especially the Jat community, which you recently represented to me, I should like to put my views in writing.

(1) *Necessity of an independent inquiry into recent rioting.*

From what you yourself have seen and heard here, I think you will agree that there is no longer any necessity for such an inquiry. The Jaïpur State and the Jaipur Sessions Court have fully investigated the whole affair and it has been proved conclusively to any impartial mind that the blame for the recent unfortunate events could not possibly be laid at the door of the Sikar administration. Finally, the Jats without any pressure whatsoever, pleaded guilty and as an act of mercy were released on bonds and securities. Now that peace and tranquility have been restored, it would be in no one's interests to revive old history and enmities by a fresh inquiry.

(2) *Jat grievances*

As regards the origin of the agitation (and I speak now of 12 months or more ago) I admit, and have always

done so, that the Jats had at the outset some real grievances. These as far as the Khalsa portion of Sikar are concerned, have been redressed by the following reforms—

(a) Fixation of a maximum assessment pending new settlement, which is being made, and remissions to be given if crops are below normal.

(b) Abolition of all *lags* or cesses (some thirty in number) and also of House Tax on cultivators, and transit duties within the Ilaqa on such articles as ghee, tobacco and onions.

(c) Remission of over 4 lakhs of *baquaya*, so that from this season every cultivator starts without a debt to the Raj.

It is interesting to record that last season, after remission, the average revenue demand on Barani lands was just under Annas six per bigha and cultivators of the Khalsa pay no other tax. No reasonable person can allege that the demand is excessive.

The cultivators of the Khalsa therefore have no remaining economic grievances and the seal on reform will be set by the settlement now in progress which, it is hoped, will be completed in Sikar in the next 12 months. The lands have been surveyed and classified and now the arrival of a Settlement Commission, to be lent by Government to the Jaipur State, is awaited to check the work done, assess the revenue demands and decide on future tenure rights.

As regards this last point, I am not in a position to state what rights will be given to cultivators, but, speaking personally, I cannot believe that any really satisfactory results of the settlement can be expected unless some form of fixed occupancy is given. Only with some guarantee of title over the land can progress and improvement in agriculture be expected.

There remains the question of the non-Khalsa portion of the Estate. Since this portion is about ½ the area of the Estate, it follows that the question is a large one.

The Landlords have pattas for this land and regard themselves quite properly as the sole owners. Their cultivators are tenants at will. I do not know whether the Settlement Commissioner will advise these people being forced to give their tenants the same title to their lands as will be given in the Khalsa. Such a step would be strongly resisted, I think.

My own personal view of the matter is that this class may safely be exempted from the settlement and left to economic forces.

The present arrangement with this class is as under—

(a) A contract form has been approved for use between landlord and tenant. If a tenant signs this, then the contract will be enforced through the Revenue Court, if necessary.

(b) If a tenant cannot come to terms with his landlord, then he can be evicted after due notice and he will be given land in the Khalsa.

(c) On eviction, if it is due to any increased demand by the landlord, or the landlord no longer wishes to keep the tenant, then compensation for wells, house, etc. must be paid by the landlord at time of eviction.

(d) Eviction can only be made between the time after reaping the crops and the end of February.

The result of these rules is that landlords are reducing their demands on all sides. They cannot let all their cultivators go and they know that we have a considerable amount of spare land in the Khalsa.

It is my firm belief that economic forces are bound to make landlords conform gradually to Khalsa policy. This being so I see no reason to interfere by administrative order for the present at any rate.

It is a fact that revenue demands by Landlords are generally considerably higher than those for the Khalsa. That all our landlords maltreat their tenants and are blood-suckers, however, is quite untrue. I have repeatedly warned these landlords that if complaints by their tenants against them are proved, I will at once put their estates under Court of Wards and forbid them even to live in their estates. This threat is having a very salutary effect.

Other grievances of the Jats were that they were not allowed to enter Raj service and that they had no proper educational and medical facilities. All branches of the services are now open to them, if they are qualified to hold them. A number of them have now been employed as follows—

One on the Sikar Ijlas (Council).

Two as Tehsildars.

Several in the Educational Department.

A number in the Police.

As a matter of fact, however, we find it difficult to get local Jats to accept service.

As far as education goes, we have now, as I showed you from a map, a net-work of village schools (Raj or aided). To help poor villagers to get education at the Middle & High Schools in Sikar, I have recently arranged for a number of selected students from village schools to be given Raj scholarships which will cover all their expenses. Besides this, we have a large number of other scholarships for the High School, Jaipur College and also grants for training outside the Estate. A girls' School, also, is about to be opened.

The reason, why the Palthana and other schools were pulled down, was that they were unauthorised and had defied repeated orders from Jaipur to close down or submit application for sanction. Where these schools were closed, we have since opened Raj schools, and Mr.

Chanderbhan, who was the master at Palthana, is now a Raj master in another village school. There are now 6 Raj village schools and 2 more will be opened this year. There are also 5 Aided Village Schools and bugdet provision to aid 4 more has been made. There is thus a total of 17 village schools existing or about to be opened.

The Settlement which is referred to in your letter was rendered null and void by the fact that the Jats failed to keep their side of the agreement. Nevertheless, though no longer bound by it, the Administration has carried out, I believe, every vital reform promised.

On the Medical side, the Sikar Hospital has been thoroughly over-hauled and now deals with a large increase of patients, of whom the vast majority are cultivators. In addition, we have a Travelling Dispensary under a qualified doctor, which is doing most excellent work in the villages and also spreading knowledge of hygiene and sanitation by lectures. It is hoped to have other such Travelling Dispensaries working before long.

Another innovation is the establishment of a Veterinary Department and at the moment a serious out-break of disease among the cattle is being fought. All this service is free to the cultivators.

Again, to help our cultivators we now have two officers who are agricultural graduates and the services of a

Silk Expert have been engaged to start a silk industry here.

Lastly, the Forest Rules have been redrafted and the rights of cultivators over trees on their own lands defined.

The last of the Jat grievances are social-riding of elephants and of horses past a Rajput Kothi.

As regards the first, the custom here is that the elephants belong to the Rao Raja. On weddings and such occasions the Rao Raja at times lends his elephants to those of his subjects who are worthy of a mark of honour. No caste or tribe can demand an elephant as of right. Similarly (on paper at least) no body is ineligible because he belongs to a certain caste.

The above, at least, is how I understand the position. Unfortunately, however, before I came the Jats as a community asked for an elephant, and the Rao Raja refused on the grounds that "No Jat is permitted to ride on an elephant." To say the least of it, that statement was outrageous and the sooner it is forgotten, the better. The Rao Raja's advisers led him astray badly, but it is no good crying over spilt milk.

Concerning a bridegroom riding on a mare to perform Toran past a Rajput's house, this was the excuse for the Khuri riot. While I had no sympathy with the Rajput point of view, I forbade the mare to be ridden as it would lead to a riot, and I referred the Jats to

the Courts. This was the correct and proper legal procedure.

It is very difficult for anyone, who is not a resident of Rajputana, to understand these old customs and privileges. As a matter of fact all thinking Rajputs have no sympathy with those of their clan who want to stick to these old ideas. Education will abolish all this nonsense in due course, but for a time it is difficult to see how to change them. As a matter of fact, if the Jat offers the Rajput a very small *nazarana*, the Rajput usually waives his objection. I think, in short, that this is one of those matters with which we should not unduly trouble ourselves, but leave the spread of education to solve.

(3) *Jat Panchayat.*

For the time being this body has been declared unlawful by the Jaipur State. I have no hesitation in saying that the members of the late Panch were a curse both to the Administration and the Jats. They abused their position and misappropriated much of the money subscribed. The members were quite unfit to be leaders and to understand the problems. I personally would never again agree to recognise the old Panch as the representatives of the Sikar cultivators.

By the above, I do not mean to say that I disapprove of the idea of the cultivators having a Panch. As a matter of fact the following Committees already exist in Sikar—

Five or six Panch Mahajans, an Industrial and Commercial Advisory Committee, a Mohammedan Panch and a Landlord's Panch. If an educated and responsible body could be formed in Sikar to take up the cause and represent the needs of the cultivators, it would be a most excellent thing, I think, and it would be a great help to me personally—the difficulty is to find suitable persons to take up this work.

(4) *Compensation to families of rioters who lost their lives.*

'Compensation' is hardly the right word to use I feel. As a matter of fact Thakur Jaman Singh and I have made careful inquiries about cases of hardship, and I have arranged degratia grants for four families.

(5) *Alleged atrocities.*

I certainly agree that in the past such allegations were probably true. That during the last year there have been any, I have the greatest doubts. Whenever they have been alleged, I have made inquiries (often personally) and I have never yet been able to get a case I could send to a court. Rai Bahadur Lal Chand, M.L.A. was with me recently and I let him inquire into one case. After listening to the party, he frankly told them they ought to be prosecuted for false complaint. I can produce two typical recent cases I investigated and show the sort of thing that occurs.

Corruption and undue pressure is another matter, but even here it is almost impossible to get evidence for a pro-

secution and generally we have to be content with dismissals. The Police were particularly corrupt and some 30 men of all ranks have recently been removed. The Police are now being completely reorganised, for as under the Inspector-General of Police, Jaipur, a new Superin-tendent of Police has been lent to us by the Government.

The Revenue Department also was most unsatisfactory and I have recently appointed a new Revenue Officer (a Government Pensioner), 6 new Tehsildars from outside and have got rid of Lataras and appointed and trained *Patwaris*. In future the Village Headmen will collect the Revenues and *not* the Lataras as before. I do not think we shall have many complaints in future about this department.

In conclusion, I think you will agree that I have covered all the salient points raised by you and I trust you will also agree that Sikar is on the way to prosperity. What we want here now above all is an era of peace and progress, and this can only be gained if agitation ceases and everyone gets down to co-operation. It is my hope and ambition that I may be able before I leave here to give to all castes and creeds the help, the justice and the means to accomplish the rebirth of the Sikar Estate.

Yours sincerely,
A. W. T. Webb

*To Capt. A. W. T. Webb, Senior Officer, Sikar—*

: ७२ :

Sikar,
19. 8. 1935

Dear Captain Webb,

I am glad to be able to say that I appreciate the candour, with which, you have expressed your views, both, in our conversations and your letter. I am also glad to observe that your genuine sympathy with the cause of the cultivators is gradually expressing itself in a series of constructive measures for ameliorating the condition, not of the Jats alone but of the entire agricultural population of the estate, whose legitimate rights, your authority is expected to advocate and safeguard. Since you feel that you have succeeded in establishing order in the estate, there is little that I should suggest in that behalf. Let me asure you that I am the last man to be interested in raking old sores. But it has been my uniform experience that a real and abiding peace can never be established unless the root causes of discontent are eradicated; and that peace established otherwise is bound to have its reaction sooner or later. Your plan of constructive work, I am glad to note, bids fair to make for progress and real peace.

I should, therefore, like to make certain constructive suggestions to help you in the work of creating an atmos-

phere for lasting peace. But before I do so, it would be better to have my doubts on certain points in your letter cleared—

(1) I have not yet been able to understand fully when and by what specific act or acts the Jats first broke the terms of the settlements of March 10th and August 23rd, 1934.

(2) There is difference of eight between the official and non-official figures regarding those alleged to have lost their lives in the riots. You will agree this difference is by no means negligible.

(3) I understand that the total Khalsa land in the estate is roughly less than 1/3 the area of the estate. If this be the case, then the Bhomias need not fear an exhodus of their tenants since it would not be possible to supply the immigrants into the Khalsa with enough land. Some other contrivence to excercise a check on the Bhomias, besides mere economic forces, will have to be devised. Has the administration any such plan in view ?

(4) There may be some difficulties in the way of adjusting and regulating the riots of the Bhomias over their lands. But I do not see why there should be any objection to the survey and classification of non-khalsa lands and to the fixing of a maximum land revenue. An elucidation of these points will greatly oblige.

I shall now offer a few suggestions which will, in my view, facilitate the work of bringing about a peace that will endure and be conducive to progress—

1. The alleged murderer of the Jat in Khuri who is absconding must be found out and brought to book. Immediate and vigorous action in this behalf will be much appreciated by the public. An announcement of some prize for tracing the culprit will, I think, greatly help the purpose.

2. I have been utilising most of my time here in studying the local situation. My talks with the Rao-Raja Bahadur and other prominent Rajputs have convinced me that the situation is ripe for an official proclamation regarding the right of the Jats to ride a horse past a Rajput Kothi. This coupled with an assurance that their rights in this respect shall not be suffered to be violated with impunity, will go a long way towards reassuring the Jats.

3. I am glad that a change is going to be introduced in old custom of collecting land revenue in the months of Pausha and Magh. I think the proposed change will entail unnecessary inconvenience to cultivators in as much as the harvest season, which is almost convenient time for them for the payment of their dues generally falls in the months of Pausha and Magh. Hence the old custom should be allowed to continue if there be no special objection to it on other grounds.

4. The insistence that every subject of the estate must buy or sell his articles in the estate itself involves unnecessary expense and hardship, for, in certain cases

सीकर-विवाद के दौरान जयपुर प्रजामण्डल ने तटस्थता की नीति अपनाई थी, किन्तु जमनालालजी ने व्यक्तिगत हैसियत से उस विवाद को सुलझाने में भारी योग दिया। सीकर-विवाद अभी पूरी तरह हल नहीं हो पाया था कि शेखावाटी इलाके में भयंकर अकाल पड़ गया। जयपुर-प्रजामण्डल ने अकाल-ग्रस्त इलाकों में सहायता का कार्य उठाया। प्रजा-मण्डल की साधारण बैठक में भाग लेने के लिए जब जमनालालजी जयपुर जा रहे थे तो रास्ते में सवाई माधोपुर पर २९ दिसम्बर, १९३८ को जयपुर-राज्य द्वारा उनके जयपुर-प्रवेश पर रोक लगा दी गई। जमनालालजी ने फौरन ही उस आज्ञा को भंग करना उचित नहीं समझा और वह अपने साथियों की राय जानने के लिए दिल्ली के लिए रवाना हो गए। इस बीच ११ जनवरी, १९३९ को राज्य ने जयपुर-राज्य-प्रजामण्डल को ग़ैर कानूनी करार दे दिया। महात्मा गांधीजी तथा अन्य साथियों की सलाह से जमनालालजी ने पहले १ फ़रवरी और फिर ५ फरवरी, १९३९ को जयपुर-राज्य की सीमा में प्रवेश करके निषेधाज्ञा का विरोध किया। किन्तु दोनों बार पुलिस ने उन्हें पकड़ कर बलपूर्वक मोटर में ले जाकर राज्य की सीमा के बाहर छोड़ दिया। अंत में १२ फरवरी को उन्हें फिर पकड़ा गया और जयपुर से करीब ४० मील दूर जयपुर-राज्य के एक पहाड़ी किले मोरांसागर में नजरबंद कर दिया गया। चूंकि वहां उनकी तबीयत अधिक खराब रहने लगी थी तथा उनका घुटने का पुराना दर्द बढ़ गया था, इस कारण इलाज की सुविधा के लिए बाद में उन्हें जयपुर नगर के पास, कर्णावतों का बाग नामक जगह पर, रखा गया।

इधर जयपुर में सत्याग्रह शुरू हो गया। प्रजामण्डल के करीब-करीब सभी प्रमुख नेता गिरफ्तार कर लिये गए। महात्माजी तथा देश के अन्य नेताओं ने तय किया कि स्वतन्त्रता के आंदोलन को दृष्टिगत रखते हुए राष्ट्रीय शक्ति को इस तरह स्थानीय आंदोलनों में बिखेरने की अपेक्षा सुसंगठित रूप में, एक ओर, तथा अखिल भारतीय समस्याओं में, लगाना अधिक उपयुक्त होगा। इसी समय तत्कालीन वाइसराय लार्ड लिनलिथगो ने जयपुर-

विवाद को सुविधानुसार ठीक करने का आश्वासन भी दिया। फलत: गांधीजी के आदेशानुसार सत्याग्रह स्थगित कर दिया गया।

अगस्त १९३९ में जमनालालजी कैद से छूटे। जयपुर-राज्य और प्रजामण्डल के बीच तत्कालीन परिस्थिति के अनुसार एक सम्मानपूर्ण समझौता हुआ। लेकिन उसके बाद भी काफी समय तक सीकर-वन्दियों के प्रति हुए अत्याचारों तथा उनकी रिहाई, महाराजा व प्रजा के बीच मधुर सम्बन्धों की स्थापना, महाराजा की छत्रछाया में जनता की सरकार की स्थापना, नये प्रधान मंत्री की नियुक्ति, जंगलात के कानूनों में सुधार तथा राज्य की अन्य समस्याओं में वह लगे ही रहे। इनमें से अनेक कामों में उन्हें काफी सफलता भी मिली।

*To The President, Council of State, Jaipur—*



Bardoli,
7. 1. 1939

Sir,

The attached order[1] dated 16th December last was served on me on the 29th of the same month at Sawai Madhopur whilst I was on my way to Jaipur.

---

१. यह आदेश निम्न प्रकार है—

*NOTICE*

*To*

*Seth Jamnalal Bajaj* — *Jaipur,*
*of WARDHA (C. P.)* — *The 16th December, 1938*

*Whereas it has been made to appear to the Jaipur Government that your presence and activities within the Jaipur State are likely to lead to a breach of peace, it is considered necessary in the public interest and for the maintenance of public tranquility to prohibit your entry within the Jaipur State.*

*You are, therefore, required not to enter Jaipur terrritory until further orders.*

*By order of the Council of State,*
*M. Altaf A. Kherie*
*Secretary, Council of State, Jaipur*

The order came as a painful surprise to me. At the station I had over an hour's chat with Mr. F. S. Young, I. G. P., who was persuading me not to commit a breach of the order. I did not need much persuation as in a discussion with Gandhiji of the possibility of such an order being served on me, he had advised me not to break the order immediately but to consider the whole situation in consultation with him before taking any final step.

Accordingly, I suspended my journey and proceeded to Delhi. After having conferred with friends and fellow-workers and finally Gandhiji, I have come to the conclusion that on the 1st of February next I should commit a breach of the order unless, before then, it is unconditionally revoked.

The authorities knew that a public appeal was issued by me on 1st November last on behalf of the Jaipur Rajya Praja Mandal, of whch I am President, that as famine had overtaken Shekhawati and other areas, relief work was to be undertaken by the Mandal to the exclusion of all other activity. They were also aware that on a newspaper report having appeared to the effect that Civil Disobedience was to be started in Jaipuir, I had issued a flat contradiction. I do not know what had happened on or before the 16th December to warrant the passing of the order in anticipation of my seeking to enter Jaipur State. I note that on the same date a notification was published in the State Gazette to the effect that "an emergency has arisen which makes it necessary to provide against instigation to illegal

refusal to the payment of certain liabilities". Seeing that the order against my entry was passed the same day, it is reasonable to assume that in the opinion of the authorities I would be connected with the feared movement of illegal refusal of taxes. Surely, if the authorities had any fear of my leading such a movement they might have at last ascertained from me as to the truth or otherwise of the information in their possession. They knew me sufficiently to feel sure that I would not conceal the truth from them.

Indeed, the authorities know that I rendered help to them also during the recent crisis in Sikar consistently with my obligations to the people. They know my offices were used entirely on behalf of peace.

My surprise may, therefore, better be imagined than my describing it when I learnt from the order that (my) "presence and activities are likely to lead to a breach of the peace and that, therefore, it is considered necessary in the public interest and the maintenance of public tranquility to prohibit (my) entry within the Jaipur State". I have no hesitation in saying that the notice belies the whole of my public career.

I observe that I have been described as of Wardha. I hope this is a slip. For the Jaipur State, (surely I am of Jaipur) I do not cease to be of Jaipur because I have interests in Wardha and elsewhere.

It has become a serious question for my co-workers and me to consider our position in the State.

The Praja Mandal was started in July of 1931 and reorganised in November 1936. It has a Constitution. It has many distinguished men of Jaipur State as its members. It has hitherto carried on its activities within the four corners of the Jaipur Law and submitted even to irksome and illiberal restrictions regarding meetings and processions.

But the order served on me has opened the eyes of the Mandal. It has come to the conclusion that it must resort to civil disobedience if civil liberty is not guaranteed and meetings, processions and forming of associations are not allowed without let or hindrance so long as they observe strict non-violence.

I should define the scope of our activity. There is no mistake as to our goal. We want responsible Government under the aegis of the Maharaja. We must, therefore, tell the people what it is and what they should do to deserve it. But we do not propose to offer civil disobedience for it. We must, however, seek the redress of the grievances of all classes of the people; we must carry on constructive and educative activities. The Mandal has no desire whatsoever to preach non-payment of taxes at this stage. If we secure the co-operation of the State in our essentially peaceful and life-building activities and in the redress of admitted grievances there need not ever be any resort to non-payment of taxes. But should it unfortunately become a necessity, the Mandal will give the State authori-

ties ample notice to do so, for the Mandal stands for open, honourable and strictly non-violent methods. Therefore, what I am pleading for is full liberty to the Mandal to carry on its perfectly legitimate and non-violent activities without let or hindrance. If however, this reasonable request is not granted before the 31st day of this month, I shall reluctantly be compelled to attempt to enter the State in spite of the order and the Mandal will hold itself free to take such steps as it may deem necessary for self-expression consistent with human dignity.

I hold that to do less will be to commit civil suicide. I trust that the council will not put an unbearable strain upon my loyalty and that of the members of the Mandal.

I have etc.
Jamnalal Bajaj,
President, Jaipur Rajya Praja Mandal

**मि० एफ० एस० यंग, इंस्पैक्टर-जनरल पुलिस, जयपुर, के नाम–**

: १२१ :

मोरांसागर.
२१-२-३९

श्री यंग साहब,

यहां आये मुझे ९ रोज हो गये, उसमें मुझे केवल ता० १४ व १९ के 'हिन्दुस्तान टाइम्स' व 'हिन्दुस्तान' व एक रोज का 'सैनिक' मिला था।

उसके पहले या वाद में अखवार नहीं मिले। मेरी समझ से मुझे अखवार तो नियमित रूप से मिलना जरूरी है। कृपया आप ता० १२ व १३ के व ता० १५ के आगे के 'हिन्दुस्तान टाइम्स', 'हिन्दुस्तान' और 'सैनिक' मुझे भिजवा दें व आगे के लिए वरावर व्यवस्था कर दें, जिससे मुझे नियमित हर रोज अखबार मिलते रहें। मैंने आपको इस वारे में ता० १५ को पत्र भी लिखा था। यहां जिन अधिकारियों के चार्ज में मैं हूं उन्हें व मुझे स्टेट-प्रिजनर के नाते निम्नलिखित प्रश्नों का खुलासा लिखकर भेज दें––

१. मुलाकात के वारे में नियम,
२. पत्र-व्यवहार-सम्वन्धी नियम,
३. अखवार की व्यवस्था तथ
४. खान-पान, दवा आदि संवंध के नियम।

उपरोक्त खुलासा आने पर मुझे मेरी स्थिति समझने में सुभीता रहेगा। मैंने ता० १५-२ को जो तार व पत्र भेजा था, वह आपने भिजवा दिया होगा।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

## मंत्री, कौंसिल आफ़ स्टेट के नाम––

: १२२ :

मोरांसागर,
२५-२-३९

प्रिय महाशय,

तीसरी दफा ता० १२-२-३९ को गिरफ्तार कर मुझे यहां भेजा गया। उस समय श्री यंग, आई० जी० पी० व फर्स्ट क्लास मजिस्ट्रेट जयपुर, ने कहा कि 'स्टेट-प्रिजनर' करार देने के कारण मुझे मेरे अन्य साथियों व मित्रों

के साथ नहीं रखा जा सकता। जयपुर-प्रवेश के लिए मुझ पर जो अनुचित रुकावट लगाई गई थी, वह मैंने जानबूझ कर व समझ कर तोड़ी है। इस वारे में उस समय भी मेरी इच्छा थी व आज तो मेरा आग्रह ही है कि मुझ पर कचहरी में मुकदमा चलाकर मुझे सजा दी जाय और मुझे जेल में रखा जाय। इससे मुझे अधिक समाधान व शांति मिलेगी और मेरे निमित्त व्यर्थ का जो वहुत-सा खर्चा हो रहा है, वह विलकुल वन्द हो जायगा।

मेरे वार-वार पूछताछ करने व श्री यंग, जिनके चार्ज में मैं समझा जाता हूं, उन्हें १५-२-३९ को व २१-२-३९ को दो पत्र भेजने पर भी अभी तक यहां के अधिकारियों के व मेरे पास 'स्टेट-कैदी' के नाते नीचे लिखी वातों के वारे में मेरे क्या हक़ है, मालूम नहीं हो सके हैं, जिसका मुझे दु:ख अवश्य है। आप शीघ्र ही खुलासा लिख भेजें, ताकि जवतक मझे 'स्टेट-कैदी' की शोचनीय दशा में रहना पड़ेगा, मझे अपनी स्थिति साफ तौर से मालूम रहे—

१. मुलाकात के वारे में नियम-व्यवस्था,
२. पत्र, तार वगैरा की व्यवस्था,
३. मुझे हर रोज़ अखवार व मासिक आदि मिलने की व्यवस्था,
४. खान पान, औषधि वगैरहा की व्यवस्था तथा
५. अन्य जो कानून हों।

आशा है, ऊपर लिखी वातों का खलासा आप जल्दी ही भेजेंगे। जेल में जाने के वाद तो वहां के कानून मालूम हो ही जायंगे। मैं यहां यह साफ कर देना वाजिव समझता हूं कि यह पत्र मैंने श्री यंग साहव या अन्य किसी की शिकायत करने के खयाल से नहीं लिखा है। वर्तमान हालत में मेरा क्या हक़ है यह समझने व मुझ पर मुकदमा चलाया जाय, यह मंशा प्रगट करने के लिए ही लिखा है। व्यक्तिगत रूप से मेरे साथ अधिकारियों का व अन्य लोगों का सलूक ठीक है।

जमनालाल बजाज, जयपुर स्टेट-कैदी

## प्रेसीडेन्ट, कौंसिल आफ स्टेट, जयपुर, के नाम——

: १२३ :

मोरांसागर,
६-३-३९

प्रिय महाशय,

मैंने एक पत्र श्री यंग आई० जी० पी० के मार्फत ता० २५-२-३९ को सेक्रेटरी, कौंसिल आफ स्टेट, जयपुर के नाम भेजा था। उसका जवाव मुझे अभी तक नहीं मिला। कृपया शीघ्र जवाव भिजवाएं। मुझे ता० १२-२-३९ को गिरफ्तार किया गया था, उसे आज करीब २२ दिन हो गये। उस रोज मि० यंग ने कहा था कि मुझे अखवार, जो जयपुर में आ सकते हैं, वरावर मिलते रहेंगे। मुलाकात आदि का खुलासा भी वह उसी रोज मेरे सेक्रेटरी से कहनेवाले थे। परन्तु अभी तक नहीं किया। यह अफसोस की वात है। मुझे जयपुर से करीब ८० मील से भी ज्यादा दूर पर एकान्त जंगल में रखा जाय और वहां भी मेरे 'स्टेट-प्रिजनर' के नाते हक़-हकूक़ न वतलाये जायं, यह राज्य के लिए शोभा देनेवाली वात नहीं है।

मुझे आपकी कौंसिल व श्री महाराजा साहव का ध्यान दूसरी एक और वात पर खींचना है। मैंने कुछ रोज पहले अखबार में पढ़ा था कि सर वीचम सेंट जॉन इस माह के आखीर में जानेवाले हैं व भरतपुर के प्रेसीडेंट श्री एम० जे० टॉड उनकी जगह आनेवाले हैं। मुझको पता नहीं है कि यह बात कहाँ तक सच है। अगर सच है तो मैं नम्रतापूर्वक यह आपके ध्यान में ला देना चाहता हूं कि जयपुर-राज्य की वर्तमान स्थिति अंग्रेज दीवान आने से समाधानकारक नहीं हो सकेगी। इस समय तो कोई तजुर्वेकार ऊंचे दर्जे का हिन्दुस्तानी, जो दुनिया की व हिन्दुस्तान की हालत से पूरी तौर से वाकिफ़ हो, दीवान (अधिकारी) के आने से ही समाधान-कारक रास्ता बैठना संभव है; अन्यथा जयपुर राज्य व प्रजा दोनों का ही भविष्य अंधकारमय व कष्टदायक रहेगा। मैं यहां साफ कर देना चाहता

हूं कि श्री टॉड संभव है, अनुभवी व ऊंचे दर्जे के सज्जन हों। मुझे कोई अंग्रेज जाति से द्वेष नहीं है, मेरे बहुत-से अंग्रेज मित्र भी हैं, वे मेरे साथ काम भी करते हैं, पर मैंने जो लिखा है, वह तो जयपुर की वर्तमान परिस्थिति का खयाल करके ही लिखा है। मैं विश्वासपूर्वक मानता हूं कि जयपुर में अगर कोई अनुभवी, ऊंचे दर्जे का कानून व रियासतों की हालत से वाकिफ दीवान होता तो इन वर्षों में जयपुर की जो खराब व गिरी हुई हालत है, वह नहीं होती। अगर मुझे श्री महाराज साहब से मिलने का मौका मिलता तो मैं यह सब विस्तारपूर्वक उनसे अर्ज कर देता। अब भी मौका मिला तो जयपुर का भविष्य कैसे उज्ज्वल हो सकता है, उस बारे में अपने अनुभव से बने हुए विचार उनकी सेवा में पेश करूंगा। परंतु जहांतक सर बीचम हैं, वहां तक तो इसकी मुझे आशा दिखाई नहीं देती। मुझे इस बात का प्रायः दुःख रहा कि मेरा दर्द सुननेवाला जयपुर-राज्यकर्त्ताओं में आज कोई नहीं रहा। खैर, आखिर कभी-न-कभी वह भी समय आवेगा ही। मुझे आशा है कि मेरे दोनों पत्रों का समाधानकारक जवाब मुझे शीघ्र ही मिलेगा।

जमनालाल बजाज,<br>
जयपुर स्टेट-प्रिज़नर

**मि० एफ० एस० यंग, आई० जी० पी०, जयपुर, के नाम—**

: १२४ :

मोरांसागर,<br>
६-३-३९

प्रिय महाशय,

मैंने आपको ता० १५-२ व २१-२ को यहां से पत्र भेजे थे। उनका कोई जवाब नहीं मिला। मैंने ता० २५-२ को कौंसिल आफ स्टेट के मंत्री

(सेक्रेटरी) को आपके मार्फत पत्र भेजा था, उसका भी जवाब नहीं मिला। आज मुझे यहां आये करीब २२ दिन हो गये, लेकिन स्टेट की ओर से किसी भी जवाबदार अधिकारी ने यहां आकर मेरी व इस स्थान की वर्तमान स्थिति को समझने की कोशिश नहीं की। मुझे हमेशा यह कहा जाता रहा कि श्री यंग साहब जल्दी ही आनेवाले हैं, परंतु आप भी न आ सके। ता० १२-२ को मुझे यहां भेजने के समय आपने कहा था कि जयपुर-राज्य की ओर से कोई प्रतिबंध नहीं रहेगा व अखबार मुझे बराबर मिलते रहेंगे। मुलाकात, रहन-सहन, खानपान, पत्र-व्यवहार आदि के बारे में आप जयपुर जाकर मेरे सेक्रेटरी दामोदरदास को नियम बतलाने वाले थे; वे भी आज तक नहीं बतलाये गए। मुझे यहां जयपुर से करीब ८० मील से भी ज्यादा दूरी पर एकांत व जंगल में रखा गया है। इधर यहां की आबहवा भी खराब हो गई है और यहां किसी भी आवश्यक वस्तु की व्यवस्था होना कठिन ही नहीं असंभव-सा हो रहा है। मुझे ता० १-३ के बाद कोई भी अखबार व पत्र आदि नहीं मिले हैं। इन सब परिस्थितियों का तथा अन्य विचार करके आज मैंने फिर एक पत्र प्रेसीडेंट, कौंन्सिल आफ़ स्टेट, जयपुर को लिखा है। मैं आपको लिख देना चाहता हूं कि कौंसिल आफ स्टेट को मैंने जो पत्र लिखे हैं, उनका ता० १२-३-३९ तक समाधानकारक लेखी जवाब नहीं आया तो फिर उस समय इस असहाय हालत (Helpless Condition) में जो उचित मालूम होगा, वह मार्ग स्वीकार करने के लिए मजबूर होऊंगा। ता० १२-३-३९ तक मुझे एक महीना यहां पूरा हो जायगा। आशा है, आप जबानी सन्देश न भेजकर लेखी जवाब भेजने की कृपा करेंगे।

जमनालाल बजाज,<br>
जयपुर स्टेट-प्रिज़नर

*From Mr. F. S. Young, I. G. Police, Jaipur—*

: १२५ :

Office of the Inspector-General of Police,
Jaipur (Rajputana)
8. 3. 39

My dear Seth Sahib,

I have duly received your letter dated the 6th and am sending you a reply. This could not be sent to you yesterday, as I wished to send you vegetables and fruits which were not available on account of the hartal. It is also on account of the hartals, which have been organised by the Praja Mandal, that I have been unable to visit you myself. I am sorry to hear that you consider the climate of Moran-Sagar bad, as you had originally told me that you found it very pleasant. I hope to come out to see you in a day or two.

With reference to your letters, addressed to Council, these have duly been passed on and I have been instructed to inform you that rules are being drawn up with regard to your correspondence and interviews of which you will be duly informed. Hitherto, as you are aware, all correspondence received for you or from you for despatch has been sent on, and I am now making arrangements for your newspapers and correspondence to be sent more frequently than has so far been possible. I am sending you herewith as many newspapers as can be obtained in Jaipur.

With regard to interviews, any one who desires to see you with regard to (a) private affairs and (b) business affairs, will be permitted to visit you, but political matters must not be discussed. No statement should be issued to the Press by anyone, who interviews you, unless it has been approved of. Any breach of these privileges will involve their being withdrawn.

I enclose two letters received from Rajkumari Amrit-Kaur for transmission to you. They were sent open and not in a separate cover. Also a letter from your son.

Trusting this finds you in good health.

Yours sincerely,

F. S. Young.

**मि० एफ० एस० यंग, आई० जी० पी०, जयपुर, के नाम—**

: १२६ :

मोरांसागर,

९-३-३९

श्री यंग साहव,

आपका ८-३-३९ का डी० ओ० नं० १३७ कल शाम को मुझे मिला, धन्यवाद! मेरे दोनों पत्र कौंसिल आफ स्टेट के नाम भेजे हुए आपने उन्हें भेज दिये सो ठीक। कौंसिल की आज्ञा के अनुसार मेरी मुलाकात, पत्र-व्यवहार, व अखबारों के बारे में जो सूचना भेजी, वह मैंने पढ़ी, परंतु कौंसिल के नाम मैंने जो पत्र भेजे हैं उसका पूरा खुलासा आपके पत्र से नहीं होता है।

वह होना आवश्यक है। अवतक मेरे मुलाकात, पत्र-व्यवहार, अखवार व दवा वगैरा की जो व्यवस्था रही है, वह मैं आपको स्पष्टतया विदित कर देता हूं—

१. मुलाकात—यहां आने के वाद ता० १-३ को मेरा लड़का व सेक्रेटरी मुझसे मिले। मुझे मालूम हुआ कि मेरी कम्पनियों के मैनेजिंग डाइरेक्टर व मेरे रिश्तेदार सेठ केशवदेवजी मुझसे मिलना चाहते थे, परन्तु उन्हें इजाजत नहीं दी गई।

२. तार व पत्र—श्रीमती राजकुमारी अमृतकौर के ता० १८-२, ता० २६-२ व ता० ६-३ के तीनों पत्र मुझे कल ता० ८-३ की शाम को मिले। इसी प्रकार कई महत्व के तार पत्रादि देर से मिले हैं।

३. अखवार—मुझे नियमित व समय पर तो आजतक कोई अखवार नहीं मिले। बीच-बीच में कई अंक नहीं आते हैं। इस समय तो पूरे सात रोज के वाद अखवार मिले हैं। मुझे कई वार कहा गया है कि अखवार वरावर समय पर व सिलसिलेवार मिलते रहेंगे, परन्तु दुःख है कि अभी तक ऐसा नहीं हो सका।

४. दवा व डाक्टर—जव कभी मोटर जयपुर से आती है तव डाक्टर भी आते हैं। वह दवा नोट कर लेते हैं। जव दूसरी वार पांच या सात रोज वाद मोटर आती है तव दवा भी आती है। तवतक तो बीमारी की हालत में फर्क पड़ जाना स्वाभाविक है। इसमें वेचारे डाक्टर का तो कोई दोष नहीं दिखाई देता; व्यवस्था ही इसी प्रकार की है। दवाखाना यहां से वहुत दूर है।

५. आवहवा—यहां आने के वाद आपसे मेरी वात होने का तो मौका ही नहीं आया। हां पहले-पहले आवहवा व दृश्य ठीक मालूम दिया। वाद में जव मोरांसागर का पानी सव खाली कर दिया गया, तवसे यहां की हवा प्रायः खराव हो गई है। वीच में तो वदवू भी वहुत ज्यादा आती थी। अव ज्यों-ज्यों पानी सूखता जाता है, मक्खी-मच्छरों का जोर वढ़ता जाता है। यहां मलेरिया वगैरा का जोर वढ़ने की सम्भावना है। जव से यहां की हवा विगड़ी

है, आपको बरावर सूचना भेजी गई है (आदमी द्वारा)। यहां एक नौकर तीन-चार रोज से तेज बुखार से बीमार है। एक सिपाही एक रात ज्यादा बीमार हो गया था। वाद में सेक वगैरा करने से ठीक हो गया। इन दिनों मुझे भी खांसी व बीच-बीच में पांव में दर्द हो जाने की शिकायत रहती है। आपने लिखा कि प्रजा-मण्डल की ओर से हड़ताल होने के कारण आप नहीं आ सके, सो एक वार आप या अन्य कोई वड़े अधिकारी आकर यहां की वर्तमान स्थिति देख जाते तो ज्यादा ठीक था। प्रजा-मण्डल का वर्तमान कार्य व हड़ताल वगैरा तो, जवतक आन्दोलन चलता रहेगा, चला ही करेगा। परन्तु स्टेट-प्रिज़नर (कैदी) को संभालना भी तो जरूरी काम समझा जाना चाहिए। आशा है, १२-३ तक आप या अन्य कोई वड़े अधिकारी आ जायंगे।

सुना जाता है कि यहां वाघ या बघेरा आया हुआ है और किसानों की गायें मार देता है। क्या आप योग्य व्यवस्था करेंगे?

जमनालाल बजाज,
जयपुर राज्य-कैदी

: १२७ :

मोरांसागर,
१२-३-३९

श्री यंग साहव,

आपका ११-३-३९ का पत्र नोटिफिकेशन की कापी के साथ मिला। साथ में 'हिन्दुस्तान टाइम्स' व 'स्टेट्समैन' भी मिले। धन्यवाद! ता० १०-३ को जव आप यहां आये थे तव आपसे जो वातें हुई थीं, वह सव आपने प्राइम मिनिस्टर साहव से कह दीं, परन्तु आज रविवार की छुट्टी होने के कारण जवाव मुझे कल मिलेंगे, तव या कल लिखकर भेज देंगे सो ठीक होगा। मैं कल राह देखूंगा। अभी तो मैं इतना ही कह सकता हूं कि नोटिफिकेशन जो ता० ९-३-३९ को निकला है उससे मुझे पूरा सन्तोष नहीं हो सकता। अधिक खुलासा तो आपसे मिल लेने पर और पूरी तौर से समझ लेने पर ही हो सकेगा।

पू० महात्मा गांधीजी देहली ता० १४-३ को पहुंच रहे हैं। ता० १५ को सुबह वह वाइसराय साहब से मिलनेवाले हैं। इसलिए मैंने उन्हें जो पत्र लिखा है[1] वह इसके साथ भेज रहा हूं। कृपया आप कल ही जयपुर से

---

१. गांधीजी के नाम लिखा पत्र इस प्रकार है—

श्री हरिः

मोरांसागर,
१२-३-३९

पूज्य बापूजी,

यह पत्र आपको देहली पहुंचते ही मिल जाय, इसलिए श्री यंग सा० के पास जयपुर भिजवा रहा हूं। आशा है, वह आपके पास शीघ्र भिजवा देंगे। समाधानी के बारे में मुझसे पूछा जायगा, तो नीचे लिखी बातें (शर्तें) कहने का मेरा विचार है—

कौंसिल आफ स्टेट, जयपुर के नाम जो पत्र मैंने बारडोली से भेजे हैं, उनमें लिखी हुई शर्तें तो रहेंगी ही। यानी,

१. प्रजा-मण्डल को स्वीकार करना। उसे जवाबदार राज्य-तन्त्र के लिए जयपुर की जनता को भाषण-लेखन आदि द्वारा बिना राज्य की रुकावट के कार्य करते रहने देना।
२. सीकर के जो-जः लोग जेल में है, उन्हें छोड़ देना।
३. मेरे ऊपर की रुकावट बिना शर्त के उठा लेना
(ये तो पहले की शर्तें हैं, अब दो और शर्त मैं रखना चाहता हूं)
४. झुंझुनूं-मुकुन्दगढ़ वगैरा में शान्त जनता पर जो अमानुषिक अत्याचार हुए हैं, उनकी निष्पक्ष व स्वतन्त्र जांज-कमेटी द्वारा तपास की जाय, व जो अधिकारी व ठिकानेदार दोषी साबित हों, उन्हें उचित दण्ड दिया जाय।
५. कम-से-कम वर्तमान स्थिति में तो यहां अंग्रेज दीवान न रखा जाय, क्योंकि यहां की हालत बहुत ही खतरनाक व नाजुक हो गई है। राज-

रवाना कर दें ताकि उन्हें ता० १४-३ को ही अवश्य मिल जाय। पत्र बहुत

---

पूतों की हालत दारू आदि (व्यसनों) के कारण व अविद्या के कारण बहुत गिर गई है। ऐसी हालत में भी जयपुर में व खासकर ठिकानों में सत्ता व न्याय इन्हींके हाथ में है। दूसरे, खर्चा बहुत बढ़ गया है (महाराजा और राज्य का)। वह अंग्रेज दीवान के हाथ से कम नहीं हो सकेगा। तीसरे, अंग्रेज दीवान पर रेजीडेंट राज्य के अन्य परदेशी अधिकारियों खासकर अंग्रेजों व राजपूत ठिकानेदारों, का असर हरदम रहेगा। यानी अंग्रेज दीवान को असली हालत (अगर वह न्याय वृत्ति वाला हो तो भी) समझने का बहुत कम मौका मिलता है। मेरा यह पूरा विश्वास हो गया है कि सर बीचम की जगह कोई अनुभवी, कानून का जाननेवाला, प्रभावशाली हिन्दुस्तानी होता, तो जयपुर स्टेट की इतनी बुरी हालत न हो पाती। यहां कई सुधार जल्दी करना आवश्यक हैं, जैसे दारू-प्रचार की रुकावट, जकात (कस्टम) में सुधार, किसानों की हालत में सुधार, विद्या-प्रचार आदि। ये सब बातें तो प्रजा-मण्डल के सहयोग से, जिस दीवान के दिल में प्रजा की सेवा करने की वृत्ति हो, ऐसे सेवाभावी व ऊंचे दर्जे के व्यक्ति द्वारा ही ठीक हो सकेगी और तभी यहां की हालत सुधरेगी व राज्य व प्रजा में शान्ति स्थापना हो सकेगी। मेरी चले तो मैं तो कांग्रेस मनोवृत्ति का ऊंचे दर्जे का आदमी, जो पांचसौ से ज्यादा वेतन न लेना चाहे, उसे राज्य व प्रजा की भलाई के लिए पसन्द करूं, परन्तु इस हालत में यह सम्भव न हो, तो सर महाराजसिंह या सर शादीलाल सरीखे वर्तमान स्थिति से वाकिफ व प्रभावशाली सज्जन को यहां का दीवान बनाना ठीक हो सकता है।

उपरोक्त मेरे विचार आपके ध्यान में रहने के लिए लिख भेजे हैं।

आपका स्वास्थ्य ठीक होगा। बीच में यहां की हवा बिगड़ जाने से

जरूरी है। मैंने एक तार श्री घनश्यामदास विड़ला के नाम भेजा है, वह भी कल भिजवा दें।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

: १२८ :

मोरांसागर,
१५-३-३९

श्री यंग साहव,

आपका १४-३-३९ का डी० ओ० नं० १६३ व साथ में अखवार व मेरे नाम का तार व पत्र मिले। आपने मेरा महात्मा गांधी के नाम लिखा हुआ पत्र उन्हें पहुचा देने की व्यवस्था कर दी, इन सबके लिए धन्यवाद स्वीकार करें। आप वायदे के मुताविक ता० १२ व १३ को न आ सके, कारण पहले तो इतवार की छुट्टी आ गई—कौंसिल का जवाव नहीं मिल सकता था—दूसरे में प्रजा-मण्डल ने ता० १२ को दिन मनाया, सो ठीक। परन्तु मेरी

---

मुझे खांसी व पांवों में दर्द की शिकायत हो गई थी। अब वह बहुत कम हो गई है—मैं राजी हूं। मन में उत्साह है।

जमनालाल बजाज का प्रणाम

पुनश्च—

यह पत्र लिखने के बाद मुझे श्री यंग का पत्र व नोटिफिकेशन, जो ता० ९-३ को निकला है, वह मिला। मि० यंग मुझसे ता० १०-३ को प्रथम बार मिलने आये थे। वह शायद कल फिर आवें। उन्होंने मेरी राय नोटिफिकेशन पर जाननी चाही है। मुझे तो इस नोटिफिकेशन से पूरा सन्तोष नहीं है। आप अपनी राय वगैरा जो कुछ मुनासिब समझें, मुझे लिखकर भिजवा देना ठीक समझें तो भिजवा देवें। अंग्रेज दीवान आने से यहां शान्ति नहीं हो सकेगी, यह मैंने कौंसिल को पहले ही लिख दिया है। —ज० ब०

व आपकी जो बातें हुईं व मैंने आपको व कौंसिल को जो पत्र लिखे थे, उन्हीं का खलासेवार जवाव ता० १३-३ को मुझे लिखित तो मिल जाना चाहिए था। आपने ता० ११-३ के पत्र में लिखा है—I hope to be able to see you on the 13th and in any case write you definitely as to what reply is given to the different points which you have raised." अगर आप वायदे के मुताबिक लिख कर भेज देते तो ठीक होता। मैं आशा करता हूं कि अव आप ज्यादा देर न कर मेरे प्रश्नों का खुलासा भेजने की मेहरबानी करेंगे। 'हिन्दुस्तान' अखवार नहीं आता है। वह, तथा गये दो 'हरिजन' के अंक भिजवा देवें।

जमनालाल वजाज,
जयपुर स्टेट-प्रिजनर

: १२९ :

मोरांसागर
१९ ३ ३९

श्री यंग साहव,

आपका ता० १८-३-३९ का डी०ओ० नं० १७८ साथ में पूज्य महात्मा गांधीजी का सीलबन्द पत्र श्री रामप्रसाद ने मुझे कल रात्रि को ९ बजे लाकर दिया। वहुत धन्यवाद आपको व उच्च अधिकारियों को। मैंने पूज्य गांधीजी के नाम जवाव भेजा है, वह आप उनके पास आज भिजवा

---

१. गांधीजी को भेजा गया पत्र इस प्रकार है—

श्री हरिः.

मोरांसागर,
१९-३-३९

पूज्य बापूजी,

आपका ता० १६-३-३९ का पत्र ता० १८-३ को यानी कल रात्रि को नौ बजे श्री यंग ने बिना खोले, आदमी के हाथ, मेरे पास भेज दिया। मैंने जो

---

१. देखिए 'बापू के पत्र', दूसरा संस्करण, १९६६, पृष्ठ १७२

देवेंगे। अगर जयपुर कौंसिल समझौते के बारे में मुझसे बात करना ठीक समझती हो तो मुझे मेरे साथियों से, जिनमें प्रायः बहुत से लामा में हैं,

---

ता० १२-३, को आपको पत्र लिखा था, उसमें उस समय तक जो विचार मेरे मन में आये थे वे लिख दिये थे, जिससे मन शान्त हो गया। आपने जो सूचना लिखी है, वह ठीक है। मैं उसका खयाल रखूंगा व अन्य कार्यकर्ताओं से जब कभी मौका मिलेगा तो उन्हें समझा सकूंगा। आपने चि० राधाकृष्ण को जो सूचनाएँ दी हैं वे मुझे पसन्द हैं। गैरसमझ न हो इसलिए आपको शायद कुछ लिखना पड़े।

मेरी स्थिति—मुझे यहां मानसिक लाभ तो काफी हुआ दिखाई देता है और आशा है कि भविष्य में भी परमात्मा की दया व आपके आशीर्वाद से स्थिति उत्तम हो जाय। अगर एकदम उत्तम नहीं हो सकी, तो भी आशाजनक तो अवश्य होना सम्भव है। शारीरिक लाभ भी पहले तो ठीक मिलता रहा, परन्तु बाद में यहां की हवा खराब हो जाने के कारण खांसी व पावों में दर्द की शिकायत हो गई। खांसी तो कम हो रही है, दर्द भी, उम्मीद है, जल्दी ही कम हो जायगा। यहां साधन बहुत कम हैं। मेरे पीछे व्यर्थ में बिना कारण स्टेटवाले छह-सात सौ रुपया मासिक खर्च करते हैं, जिससे मुझे तो कोई लाभ नहीं पहुंचता, तकलीफ भले ही पहुंचे। मैंने अधिकारियों से कह व लिख तो दिया है कि मुझे जयपुर जेल में रखा जाय तो ठीक रहेगा। अभीतक तो उन्होंने स्वीकार नहीं किया है। आप मेरी चिन्ता न करें। आपके स्वास्थ्य की कभी-कभी चिन्ता हो जाती है। परन्तु विचार करने से व परमात्मा पर विश्वास बढ़ाने से कम हो जाती है।

मेरी दिन-चर्या—पांव में दर्द नहीं रहता है तब तो प्रायः पांच मील करीब सुबह घूम लेता हूं। घूमते समय जप भी करने का खयाल रखता हूं। ता० १०-३ से मुझे वर्तमान पत्र बराबर मिलते हैं, यानी दिल्ली की खबर तीसरे दिन मुझे यहां मिल जाती है। 'हिन्दुस्तान टाइम्स', 'स्टेट्समेन'

मिलने की व्यवस्था करनी जरूरी होगी, अन्यथा मुझे कुछ करना नहीं है। यह भी आपसे मेरी वात हुई थी, इसलिए लिखा है।

मेरे स्वास्थ्य के वारे में आपने तपास की, इसलिए मैं आपका आभारी हूं। मेरी खांसी तो कम होती जा रही है। दाहिने पांव के दर्द के कारण घूमना वगैरा वन्द है।

अखवार व मेरे नाम के पत्र मिले। मैंने जवाव भेजे हैं, सो कृपा कर भिजवा देवें।

जमनालाल वजाज
जयपुर स्टेट-प्रिजनर

: १३० :

मोरांसागर, २४-३-३९

प्रिय यंग सा०,

चि० राधाकृष्ण व दामोदर मुझसे यहां मिले। पू० महात्माजी के विचारों से मैं पहले भी परिचित हो चुका था। अव और भी अधिक वाकिफ हो गया हूं।

---

और 'हिन्दुस्तान' मिलते हैं। फुरसत में 'तिमिरमां प्रभा' 'विदाय वेळाये' 'सुवर्ण नी माया' व 'सर्वोदय' के आठों अंक पढ़कर सुख व समाधान मिला व भविष्य के लिए विचार करने की सामग्री भी। आजकल मराठी में सुख व शान्ति (Peace and happiness) जो एक अंग्रेज लेखक की पुस्तक के आधार पर लिखी गई है, पढ़ रहा हूं। दिन-रात वहुत जल्दी समाप्त हो जाते हैं। पू० बा को प्रणाम। श्री महादेव भाई के नाम पत्र भेजा है। मेरा वजन पहले २०५, बाद में २०८ और अब २०० है। फल वगैरा के बारे में आपकी सूचना मिली। खयाल रखूंगा।

जमनालाल बजाज का प्रणाम

आपका पत्र मिला। आपने यहां आने व सुलह की वातचीत आगे चलाने के वारे में पूछा। आपसे मिलकर तो मुझे खुशी ही होती है, पर बातचीत के बारे में मेरा यह खयाल है कि इस वदली परिस्थिति में मुझसे सुलह की वातचीत करने के लिए जो कोई भी आवे उन्हें कौंसिल की तरफ से मेरे साथ सुलह करने के पूरे अख्तियारात होने चाहिए। मुझे खुशी होगी यदि आप कौंसिल की तरफ से ये अख्तियारात लेकर आ सकें।

प्रजा-मण्डल की कम-से कम मांगें सत्याग्रह शुरू करते समय कौन्सिल आफ स्टेट के नाम लिखे मेरे दोनों पत्रों में लिख दी गई हैं। उनमें किसी तरह की कमी करने का सवाल तो खड़ा ही नहीं हो सकता। उनको किस तरह से अमल में लाया जाय, जिससे सरकार की प्रतिष्ठा भी वनी रहे व सरकार व प्रजा में परस्पर स्नेह सम्वन्ध भी कायम हो सके, यही सोचना है। महात्माजी की सलाह से सत्याग्रह-आन्दोलन मुल्तवी कर दिया गया है, जिससे सरकार की प्रतिष्ठा का सवाल तो हल हो जाता है। रहा प्रश्न प्रजा-मण्डल की मांगें पूरी करने का। इस वारे में सरकार अगर गम्भीरता-पूर्वक विचार करना चाहे तो वह वातचीत करने के लिए ऐसे अधिकृत सज्जन को नियुक्त करे, जिसका जिक्र मैंने ऊपर किया है।

यहां की आवोहवा के खराब होने के वावत मैं पहले आपको लिख ही चुका हूं।

जमनालाल वजाज,
जयपुर स्टेट-प्रिजनर

: १३१ :

मोरांसागर,
२६-३-३९

प्रिय श्री यंग साहव,

आपका ता० २५-३-३९ का पत्र आज मिला। पढ़कर आश्चर्य व दुःख हुआ। भविष्य में कोई गैरसमझ पैदा न होने पाये, इसलिए आप यहां दो वार ता० १०-३ व १६-३ को आये थे, तव आपके व मेरे बीच

जो बातें हुई थीं, वे मैं इस पत्र में लिख भेज रहा हूं, ताकि आपके व कौंसिल आफ़ स्टेट, जयपुर, के ख़याल में रहें।

ता० १०-३-३९ की मुलाकात का सारांश—

१. बातचीत में आपने कहा "समझौते का वातावरण पैदा हो रहा है। जयपुर सरकार ने ता० ९-३ को अतिरिक्त गजट निकालकर नोटिफिकेशन जाहिर किया है—(मैं गजट लाना भूल गया; जयपुर से भिजवा दूंगा) श्री चिरंजीलाल अग्रवाल के बुलवाने पर श्री अचरोल ठाकुर, होम मेंबर लामा जाकर उनसे मिलकर आये हैं। श्री चिरंजीलाल आपसे मिलना चाहते हैं। होम मेंबर ने अपनी रिपोर्ट कौंसिल के सामने पेश कर दी है। क्या फैसला हुआ, मुझे मालूम नहीं हुआ था। (जयपुर से रवाना होते समय तक)"

२. मैंने जिन कारणों से यहां से जयपुर जेल में ट्रांस्फर करने की सूचना कौंसिल आफ स्टेट को ता० २५-२ को दी थी, आपको भी उस बारे में बताया। आपने जब मेरे विचार पूरी तौर से समझ लिये व नोट कर लिये थे, तब आपने कहा था, "मुझे तो आपका कहना ठीक मालूम देता है, परन्तु प्राइम मिनिस्टर से पूछकर ता० १२-३ के पहले आपको जवाब अवश्य मिल जायगा।" आपने इस बात का अवश्य खुलासा किया था कि जेल में भी आपको अन्य कैदियों के साथ में तो रखा नहीं जा सकेगा, अलग ही (मंजूरी मिलने पर) स्टेट प्रिज़नर की हैसियत से ही रहना पड़ेगा, आदि।

३. मैंने आपसे जब यह कहा कि अच्छा तो यह हो कि श्री महाराजा साहब से मिलकर मेरी खुलासेवार पूरी बात हो जाय तब आपने कहा था कि यह बंदोबस्त हो सकेगा (आपने नोट भी कर लिया था)।

४. अन्य बातें स्वास्थ्य, मोंरासागर की हवा, पानी बिगड़ने आदि की।

ता० १६-३-३९ की खास-खास बातें—

१. जयपुर सरकार ने ता० ९-३ को जो अतिरिक्त गजट निकालकर नोटिफिकेशन निकाला, उसपर आपने मेरी राय जानना चाही। मैंने आपसे कहा कि नोटिफिकेशन से मुझे पूरा सन्तोष नहीं हुआ। थोड़ा परिवर्तन करने से ठीक हो सकेगा। आपने परिवर्तन के संबंध में मेरे विचार नोट कर लिये

थे। मैंने यह भी कहा था कि मेरे साथियों से मिलने की व्यवस्था होने पर ही उनसे विचार-विनिमय कर के खुलासा किया जा सकता है। तब आपने कहा था कि वह व्यवस्था तो हो जायगी। सेंट्रल एडवाइजरी बोर्ड के नोटिफिकेशन के बारे में आपने कहा था कि नामो आदि की मुश्किल के कारण रोक दिया गया है। मैंने आपसे कहा था कि इस प्रकार के नोटिफिकेशन प्रजा-मण्डल से विचार कर निकाले जायं, तो भविष्य के लिए ठीक रहेगा (यानी परिवर्तन करने का कम मौका रहेगा)।

२. आपने मुझसे पूछा था कि अगर जयपुर-सरकार मुझ पर से रुकावट हटा ले तो क्या मैं कुछ महीने जयपुर स्टेट से बाहर रहने को तैयार हूं? मैंने जवाब दिया था कि यह संभव नहीं है (मैं यहां साफ कर देना चाहता हूं कि आपके इस प्रश्न से मुझे चोट लगी थी)।

३. जयपुर-राज्य में किस प्रकार के सुधार (रिफ़ार्म) होने चाहिए, उस बारे में मैंने कहा था कि जयपुर में हम ब्रिटिश राज्य की सुधार-योजना की मांग वर्तमान में नहीं करना चाहते हैं। परन्तु जिस प्रकार वाइसराय ने मैसूर व बड़ौदा की अपने भाषण में तारीफ की, अगर मैसूर व बड़ौदा की स्थिति जयपुर-दरबार स्वीकार कर लें तो लम्बी देर तक के लिए प्रजा व राज्य में शान्ति रह सकती है। उसपर से आपने कहा था कि बड़ौदा स्टेट की योजना (Constitution) जो वर्तमान में है, वैसी भविष्य में होती रहे वैसी जयपुर-दरबार स्वीकार कर लें तो आपके कार्यकर्त्ता मानने को तैयार हो जायंगे? मैंने कहा था कि उन्हें समझाने का मेरा काम है, आप जयपुर-सरकार से बड़ौदा का आदर्श स्वीकार करवा लें। तब आपने यह नोट कर लिया था।

४. जयपुर की वर्तमान स्थिति में अंग्रेज दीवान आने से शान्ति न हो सकेगी। इस बारे में अपने विचार मैंने आपको कहे थे। तब आपने कहा था आनेवाला प्राइम मिनिस्टर अच्छा आदमी है व उसकी नियुक्ति बारह महीने पहले से ही हो चुकी है। आपके इतना कहने पर भी मैं मेरी राय नहीं बदल सका।

५. जब मैंने आपसे कहा था कि पुलिस व ठिकानों की ओर से, खासकर झुंझनूं शेखावाटी की ओर शान्त प्रजा पर जो जुल्म अत्याचार हुए हैं, विशेषतया ·········· ···तब आपने कहा कि वह तो पागल है। तब मैंने कहा था कि अगर पागल है, तो उन्हें पागलखाने में रखना चाहिए। ऐसे व्यक्ति के पास ठिकाने की बागडोर रहने देना बहुत ही खतरनाक है। इसी सिलसिले में स्वतन्त्र चौकसी की बात भी हुई थी, परन्तु आपने कहा था वह संभव नहीं दीखती।

६. आपने कहा था––मुझे जयपुर-जेल में रखने के बारे में प्राइम मिनिस्टर ने इन्कार कर दिया व साथ में यह भी फैसला कर दिया कि मुझे यहीं रहना पड़ेगा, क्योंकि प्राइम मिनिस्टर की राय है कि जयपुर-राज्य के पास इससे बढ़कर दूसरी अच्छी जगह मेरे लायक नहीं है। मैंने जवाब दिया था कि ठीक है, मैं सोचूंगा।

७. मेरे साथ किसी मित्र को रखने के बारे में विचार होकर यह तय हुआ था कि श्री हरिश्चन्द्र शर्मा वकील को आप मेरे साथ रखने की जल्दी व्यवस्था कर देंगे।

८. आपने यह भी कहा था कि मैंने जो दो पत्र कौंसिल के नाम भेजे हैं, ता० २५-२ व ६-३ को, उनका लिखित जवाब कौंसिल मुझे जल्दी ही भेजनेवाली है।

इसके सिवाय मेरे स्वास्थ्य, वाइसराय के भाषण व भविष्य की स्थिति, यहां पुलिस सिपाही से कसूर वगैरा की चर्चा हुई उसको लिखने की जरूरत नहीं मालूम होती है। परन्तु मैं यहां एक बात लिख देना जरूरी समझता हूं। मैंने आपसे यह तो साफतौर से कह दिया था कि अब समझौते के बारे में मुझ से बात करनी हो तो जिसे कौंसिल से अधिकार हो उसे आप भेजें अथवा साथ लायें। इसपर आपने कहा था कि आपको तो अधिकार नहीं है।

आपकी व मेरी दो बार उपरोक्त मुलाकात हुई, उसका सार मैंने लिख भेजा है। इसमें अगर कोई फर्क मालूम हो या कहने-सुनने में गैरसमझ

हुई हो तो मुझे आप लिख भेजेंगे। मैं उसपर विचार करूंगा व कोई वात रह गई मालूम होगी तो अवश्य दुरुस्त करके लिख भेजूंगा।

ता० २५-२-३९ के पत्र के वारे में --

आपने लिखा कि आपका मुझसे केवल मेरी रोक ( Detention ) से संवंध है न कि प्रजा-मण्डल के वारे में। ठीक है, भविष्य के लिए मैं भी खयाल रखूंगा। अगर यह वात आप पहले ही साफ़ कर देते तो हम दोनों का समय चर्चा में फिजूल नहीं जाता। दूसरी वात आपने लिखी कि अगर मैं रुकावट हटवाना चाहूं तो जो शर्त्त आपने ता० १६-३ की मुलाकात में कही थी, जिसके वारे में मैंने ऊपर लिखा है व उस रोज भी मैंने साफ़तौर से आपको कह दिया था कि मुझे आपकी शर्त मंजूर नहीं है। आज मैं इस पत्र द्वारा विल्कुल साफ़ कर देना चाहता हूं कि यह मुझे मंजूर तो है ही नहीं, साथ में यह प्रस्ताव फिर से सुनना भी नहीं चाहता। इतने पर भी जयपुर-सरकार उपरोक्त शर्त यानी मुझे जयपुर स्टेट छोड़कर वाहर चला जाना चाहिए, इसपर जोर देती रहेगी, तो मुझे अधिक समय के लिए ज़यपुर-राज्य में रहने का निश्चय करने के लिए मजवूर होना पड़ेगा; क्योंकि मैं इस शर्त को वहुत ही अपमानजनक, अनुचित व अव्यावहारिक समझता हूं। आपका २५-३-३९ का पत्र पढ़कर मुझे उपरोक्त वातें साफतौर से लिखने के लिए मजवूर होना पड़ा। आशा है, कौंसिल के सामने मेरा यह पत्र रख देवेंगे।

जमनालाल बजाज,
जयपुर स्टेट-प्रिज़नर

## जयपुर के प्रधान मन्त्री से हुई बातचीत के नोट—

( १ )

मोरांसागर,
४-५-३९

मि० टॉड, प्राइम मिनिस्टर, जयपुर स्टेट, करीव ८॥ बजे अकेले ही विना सूचना के मिलने आये। सवा ग्यारह बजे तक मेरे साथ बातें करते रहे। संतरा,

नीवू, पानी लिया। उन्होंने अपना उद्देश्य कहा कि मैं गरीवों की, दुःखी लोगों की सेवा व न्याय करना चाहता हूं। यूरोप में ही मैंने यह निश्चय कर लिया था। वाइसराय से भी यही कह दिया है। आप मुझे मदद करें। मैंने कहा—मैंने तो आपके वारे में स्टेट कौंसिल को पत्र लिखा था कि आप संभव है सज्जन पुरुष होंगे। परंतु आपसे जयपुर की वर्तमान में विगड़ी हुई हालत सुधरना कठिन है, कोई तजुर्वेकार देशी आदमी परिस्थिति को ज्यादा समझ सकेगा। उन्होंने कहा–'मुझपर आप विश्वास करें, मौका देवें, मैं सव कुछ ठीक करूंगा। स्वयं जाकर सव मौके देखूंगा। पूरी मेहनत करूंगा।' मैंने कहा—'आप मेरी क्या मदद चाहते हैं?' उन्होंने कहा—'एक वार आप दो महीने के लिए जयपुर से वाहर रहें। वहांतक मैं यहां की हालत समझ सकूंगा व शान्ति भी हो जायगी। वाद में आप आवें मुझे मदद करें व हो सके तो आप जयपुर में रहने लग जावें, वगैरा।' मैंने कहा यह संभव नहीं है। इससे न प्रजा को लाभ है न राज्य को। जव विश्वास की वात आप करते हैं तो विश्वास तो दोनों ओर करने से होगा। मुझे तो कई कारण हुए हैं जिससे विश्वास नहीं कर सकता। जयपुर-सरकार को मेरी ओर से या प्रजा-मण्डल से क्या मौका आया अविश्वास करने का। तव उन्होंने कहा कि पहले की वात छोड़ दें। मैं मानता हूं, वहुत गलतियां हुईं, पर अव मुझे मौका दिया जाय, मेरे जाने के वारे में वहुत लाचारी की वात कही। ईश्वर के लिए तो भी आप इसे एक वार स्वीकार कर लेवें, यह कहते रहे। मैंने कहा—यह संभव नहीं। इससे लाभ नहीं। मैं अपने लोगों को इस तरह वीच में छोड़कर नहीं जा सकता। मैंने यह भी कह दिया था कि श्री यंगसाहव ने मुझे जव यह वात कही थी तव मैंने उन्हें उसी समय यह कह दिया था कि यह संभव नहीं है व लिख दिया था कि इस वारे में मुझसे फिर से चर्चा न की जाय। तो भी उन्होंने इसपर विचार करने व दोस्तों से सलाह लेने को कहा। उन्होंने कहा—मैंने और कैदियों को छोड़ना शुरू कर दिया है, आपको भी जल्दी ही जयपुर के पास लाने की कोशिश है। वहां आने पर आप अपने साथियों से मिल सकेंगे। मैंने उन्हें यह कहा कि अगर मेरे छोड़ने से व जयपुर-राज्य में रहने से शान्ति

के भंग होने का डर है तो जवतक यह डर है मुझे अकेले को रख छोड़ो। मैं इसकी शिकायत नहीं करूंगा। जव मेरे बारे में पूरा विश्वास हो जाय व छोड़ने में डर न रहे तभी छोड़ा जाय; मुझे अधिक शान्ति मिलेगी। उपरोक्त वातों के वीच में उन्होंने भी कई उदाहरण दिये, मैंने भी। वाद में ता० ९ मार्च को जयपुर-दरवार ने जो नोटिफिकेशन निकाला, उसपर चर्चा शुरू हुई। मैंने कहा—हां, यह वात मैं अपने साथियों को समझाऊंगा कि जयपुर राज्य-प्रजा-मण्डल को कांग्रेस (वाहरी संस्था) से संवंधित (फिलहाल) न किया जाय। महाराजा के लिए राजभक्ति के संवंध में मैंने कहा, महाराजा अगर अपनी प्रजा के लिए प्रतिज्ञा करेंगे कि वह प्रजा की सेवा व न्याय करेंगे, तो फिर इसमें विशेष अड़चन नहीं आयेगी। उन्होंने कहा कि महाराजा लिखकर नहीं दे सकेंगे, आपके सामने कह देवेंगे। इस संस्था का पदाधिकारी वाहरी संस्था का पदाधिकारी न रहे इस पर वहुत देर तक चर्चा व विचार-विमर्श हुआ उदाहरण वगैरा देकर। मैंने कहा यह संभव नहीं है। उन्होंने कहा इसमें मुझे वहुत दिक्कतें हैं। आप वाहर से (कांग्रेस के) पदाधिकार से त्यागपत्र दे देवें यहां रहें। मैंने कहा त्यागपत्र तो मैंने दे भी दिया है, तो भी मेरा नाम चुना गया है। मैं तो खजांची हूं। वैसे भी खजांची तो कई संस्थाओं का हो सकता है। उन्होंने कहा कि आप खजांची भी रहें, पर मेम्वर वर्किंग कमेटी न रहें। इस पर मैंने कहा कि आपके राजा लोग तो आल इण्डिया प्रिंसेस चेम्वर में भाग ले सकें और हम लोग क्यों नहीं ? इसपर विचार करने की वात रही। प्राइम मिनिस्टर मि० टॉड ने और वातों के सिलसिले में मेरा थोड़ा परिचय जान लेना चाहा। रोजगार आदि के वारे में तथा कांग्रेस के बारे में भी। वाद में उन्होंने कहा कि प्रजा-मण्डल में भी सव लोग सच्चे व जिम्मेदार नहीं हैं। कई लोग वहुत ही गैर-जिम्मेदार हैं। उन्होंने मोहनपुरा जेल के वारे में (सम्भव है दूसरे जेल में हों) एक जवावदार सत्याग्रही के वारे में वताया कि उसने कहा "यहां खूव मजा करते हैं, खाते हैं, खेलते हैं। वस औरत की जरूरत है, वह और आ जानी चाहिए।" मुझे यह वात सुनकर आश्चर्य व दुःख हुआ। मैंने कहा कि जवावदार सत्याग्रही यह वात नहीं कह

१५

सकता। अगर ऐसा साबित हो जायगा तो वह प्रजा-मण्डल से अलग कर दिया जायगा। आपकी सी० आई० डी० ने शायद गलत रिपोर्ट सत्याग्रही व प्रजा-मण्डल को बदनाम करने के लिए की हो। मैंने सी०आई० डी० के कई उदाहरण दिये। बाद में उन्होंने कहा कि कई आदमी ऐसे हो भी सकते हैं। मैंने कबूल किया कि सत्याग्रहियों में भी व राज्य-कर्मचारियों में भी सब एक समान नहीं हैं। कई बे-जवाबदार होंगे। इस प्रकार व उपरोक्त बातें व इधर उधर की बातें होने के बाद उन्होंने प्रेम के साथ विदा ली। मझे नीचे आने को मना किया। मेरे गोड़े में दर्द भी था।

नोट—उपरोक्त पूरा नोट उसी रोज नहीं लिखा गया। बाद में डायरी की मदद व याददाश्त से लिखा गया।

( २ )

१४-५-३९, कर्णावतों के बाग में—

सुबह ११ बजे प्राइम मिनिस्टिर, मि० टॉड और ठा० हरिसिंह, होम-मिनिस्टर आये। १-२० तक (कोई सवा दो घण्टे) बातें की। चर्चा के मुद्दे इन्हींकी ओर से ये थे—

(१) विश्वास करना चाहिए (२) मुझे एक बार बाहर चला जाना चाहिए, (३) मुझे प्रजा-मण्डल में रहना हो (प्रेसीडेंट), तो कांग्रेस वर्किंग कमेटी से निकल जाना चाहिए, (४) अगर मेरे को व प्रजा-मण्डल के मुख्य-मुख्य कायकर्ताओं को पहले छोड़ दिया जाय तो फिर क्या परिस्थिति हो यानी प्रजा-मण्डल के नाम से जाहिर सभा वगैरा होवे? मैं सभापति के नाते व्याख्यान वगैरा देऊं? (५) ता० ९ मार्च के नोटिफिकेशन को आज ही एकदम बदलने से स्टेट के प्रेस्टिज को धक्का लगता है, कुछ समय बाद जरूरत के मुताबिक फेरबदल हो सकता है।

(६) नोटिफिकेशन में से (१) दूसरी बाहरी राजनैतिक संस्था से सम्बन्ध (Affiliation) न किया जाय; (२) मेरा सम्बन्ध दो जगह न

रहे; (३) राज्यभक्ति; (७) मेरा महाराजा से मिलने के बारे में व मेरे साथियों से मिलने के बारे में।

बात-चीत में शिकारखाने के जुल्म, भैरूसिंहजी की शिकायत, मिनिस्टरों की शिकायत व सचाई और योग्यता के बारे में मैंने भी कहा। उसपर होम मिनिस्टर अचरोल ठाकुर साहब ने बहुत ही शान्त व प्रेम से मुझे बड़े का मान देते हुए खुलासा किया।

**मेरा जवाब**

१. विश्वास परस्पर होना चाहिए। अधिकारियों को भी मेरे पर व प्रजा-मण्डल पर विश्वास करना जरूरी है। मुझे तो आजतक के व्यवहारों से अधिकारियों पर विश्वास होना कठिन है। उस पर टॉडसाहब ने कहा कि पहले की बातें भूल जानी चाहिए, मुझे मौका देना चाहिए।

२. मेरे बाहर जाने की बात छोड़ देनी चाहिए। इससे न राज्य को व न प्रजा को लाभ है। मैं प्रजा के साथ इस तरह व्यवहार नहीं कर सकता।

३. मैं वर्तमान स्थिति में से हटना चाहूं तो भी प्रजा-मण्डल से या कांग्रेस वर्किंग कमेटी से हटना कठिन है। यह शर्त स्वीकार नहीं हो सकती। इसपर कोई मार्ग निकले, तो निकालने का विचार करना तय हुआ।

४. मेरे साथ व प्रजा-मण्डल के मुख्य लोगों के साथ फैसला करके ही छोड़ना ठीक है।

५. ता० ९ मार्च के नोटिफिकेशन को आज बदलने में आपकी दिक्कत का मैं विचार करूंगा व कोई रास्ता निकल सकेगा तो प्रयत्न करूंगा।

६. ता० ९ मार्च के नोटिफिकेशन में तीन प्रश्नों पर विचार करना है, जिसमें (१) दूसरी बाहरी राजनैतिक संस्था से वर्तमान में संबंध नहीं करने की बात मैंने स्वीकार कर ली, (२) मुद्दे का खुलासा ऊपर आ गया, (३) राज्यभक्ति का प्रश्न हल हो सकता है। महाराजा व आप लोगों को भी प्रजा की सेवा व न्याय की प्रतिज्ञा करनी चाहिए।

७. इस प्रश्न का महाराजा साहब से मिलकर मुझे खुलासा भेजेंगे।

( ३ )

१५-५-३९

साढ़े पांच वजे प्राइम मिनिस्टर के वंगले पर जयपुर महाराजा, प्राइम मिनिस्टर व होम मिनिस्टर के साथ साढ़े सात वजे तक वातचीत। जयपुर-दरवार ६॥। वजे क्लव चले गये थे।

१. महाराजा ने मेरे स्वास्थ्य की हालत पूछी। मैंने उन्हींके हाथ में पट्टी वंधी देखकर पूछा, तो कहा यह तो पोलो खेलने के लिए वांधनी पड़ती है।

२. महाराज ने कहा अव इस मामले (डेडलाक) को सुलझाओ। मैंने कहा इसकी जिम्मेदारी तो आप पर है। ऐसी परिस्थिति क्यों पैदा होने दी। सीकर की सेवा व आपसे मिलने की कोशिश का यह इनाम मिला।

३. महाराजा ने कहा कि पुरानी वातें भूल जाओ (भूल जानी चाहिए) नये सिरे से संवंध वढ़े, ऐसा काम होना चाहिए। मैंने कहा मैं तो तैयार हूं। इस पर थोड़ी चर्चा व विचार-विनिमय शुरू हुआ।

४. थोड़ी देर विचार-विनिमय के बाद महाराजा ने कहा—मुझे गर्मियों में तो थोड़ा आराम दिलाइयेगा। मेरे जाने से पहले यह सुलट जायगा तो मुझे वहां पर आराम व शान्ति मिलेगी। मैंने कहा—हां यह वात तो ठीक है।

५. प्राइम मिनिस्टर व होम मिनिस्टर ने ता० ९ मार्च के नोटिफिकेशन पर चर्चा शुरू की। तीन प्रश्न चर्चा के लिए चुने गए।

(१) जयपुर राज्य-प्रजा-मण्डल का वाहरी संस्था के साथ संवंध नहीं रहना चाहिए।

(२) इस संस्था का पदाधिकारी वाहर की दूसरी राजनैतिक संस्था का पदाधिकारी नहीं रहना चाहिए।

(३) महाराजा के लिए राज्यभक्ति जाहिर होनी चाहिए।

६. मैंने उपरोक्त तीनों मुद्दों का इस प्रकार जवाब दिया—

(१) वर्तमान स्थिति में जयपुर राज्य-प्रजा-मण्डल का वाहरी राजनैतिक संस्था से संबंध नहीं रहेगा। राजनैतिक का अर्थ (कांग्रेस से)।

(२) पदाधिकारी की वात कठिन है। मैं कांग्रेस का खजांची हूं उसे आप पदाधिकारी न समझें, तो रास्ता वैठ जायगा। महाराजा ने कहा, स्टेट कांग्रेस के पदाधिकारी हो सकते हैं।

(३) राज्यभक्ति विधान के मुताविक तो होना कठिन है। असली राज्य-भक्ति चाहते हों, तो पहले महाराजा को प्रजा की सेवा, न्याय व विना भेद-भाव की दृष्टि रखे सच्चाई के साथ करने की प्रतिज्ञा लेनी चाहिए व राज्य कर्मचारियों को भी। इस पर महाराजा ने तो उसी समय कहा-हां, मैं तैयार हूं। अचरोल ठाकुर सा० ने भी कहा——हां, राजा का न कोई धर्म है, न जात है। सवोंको समान व न्याय से देखना ही धर्म है। इस पर मैंने महाराजा साहव से कहा— फिर शिकारखाने पर आपके मामा साहव सरीखे विना हृदय के मनुष्य नहीं रह सकते। मैंने इन्हींके वारे में जो सुना था, वही कह दिया।

७. थोड़ी देर और चर्चा होने के वाद कल ता० १६-५ को मैं वर्किंग कमेटी के मेम्वरों से मिलकर विचार-विनिमय करूं व ता० १७ को फिर ९॥ बजे प्राइम मिनिस्टर व होम मिनिस्टर से मिलूं व वाद में १० वजे महाराजा से, यह निश्चय हुआ।

( ४ )

१७-५-३९

प्राइम मिनिस्टर मि० टॉड के वंगले पर जयपुर-महाराजा, प्राइम मिनिस्टर व होम मिनिस्टर से ११ वजे से करीव १२। वजे तक तीनों के साथ व १२। से १ वजे तक अकेले महाराजा साहव से नीचे मुताबिक बातें हुईं——

१. मैंने कहा वर्किंग कमेटी के सव मेम्वरों से मुझे मिलने का मौका नहीं मिला। आपने कल व्यवस्था करने को कहा था। लेकिन केवल

तीन जनों को ही आपने भेजना ठीक समझा। तो मालूम हुआ कि प्राइम मिनिस्टर व होम मेंवर ने मुझे सबों से मिलने की व्यवस्था करने का कहकर तीनों को ही भेजना ठीक समझा। कुछ इन्हींकी आपस में समझने में गलती हुई दीखती है।

२. ता० ९ मार्च के कम्युनिक (Notification) के वारे में मैंने खुलासा किया—

१. जयपुर राज्य-प्रजा-मण्डल के प्रेसीडेण्ट व सेक्रेटरी रहेंगे, कांग्रेस (आल इण्डिया) के प्रेसीडेण्ट व सेक्रेटरी नहीं रहेंगे। चर्चा के वाद उन्होंने कहा कि वाइस-प्रेसीडेण्ट व सेक्रेटरीज भी नहीं रहेंगे। मैंने यह कवूल किया, महाराजा को यह पसन्द है। अधिकारी विचार करेंगे।

२. राज्यभक्ति—मैंने कहा वह हमारे विधान में आ जाती है, क्योंकि उसमें साफ़ है 'अण्डर दी एजीसिस आफ़ महाराजा साहव'। मि० टॉड को पता नहीं था, ठा० अचरोल को भी पूरी याद नहीं थी। महाराजा ने कहा कि हां, यह है, मुझे याद है, मैंने पढ़ा था। इससे सबोंको सन्तोष हुआ।

३. वाहर की संस्था यानी कांग्रेस से वर्तमान हालत में संवंध नहीं रखा जायगा। आगे फेडरेशन वगैरा वना, तो सोचा जायगा। इस पर भी सन्तोष हो गया। वाद में प्राइम मिनिस्टर व होम मिनिस्टर ने कहा कि जयपुर-राज्य-प्रजा-मण्डल के नाम में फ़र्क होना चाहिए। इस पर बहुत देर तक दलील-वहस हुई। मैंने कहा, यह संभव नहीं। कांग्रेस का नाम भी ५२ वर्ष में वहीं रहा। कई उदाहरण दिये। प्राइम-मिनिस्टर ने कहा—प्रजा-मण्डल का नाम चारों ओर वदनाम हो गया है, इसमें फ़र्क होना जरूरी है। आपको जरूर विचार करना चाहिए। मैंने कहा—'सर वीचम व महाराजा सा० का नाम भी वदनाम हुआ, क्या इनका नाम भी वदला जावेगा। महाराजा ने वीच में हँसकर कहा, 'मेरे नाम वदलने से स्टेट का फ़ायदा हो तो वदल दीजिए।' 'महाराजा ने और कहा, 'मण्डल की जगह सभा या सम्मेलन या और कोई भी थोड़ा-सा फ़र्क कर दिया जाय, यानी जयपुर-राज्य-प्रजा इतना तो कायम रहे। पर आगे केवल एकाध शब्द का भी फ़र्क

कर दिया जाय तो इनकी वात रह जायगी।' महाराजा का नाम बदलने पर जोर ज्यादा नहीं था, प्राइम मिनिस्टर व होम मिनिस्टर का था। ये लोग, अगर मैं स्वीकार करता तो, जयपुर राज्य-प्रजा-संघ बहुत खुशी से स्वीकार करने को तैयार हो जाते। महाराज ने मुझे बहुत समझाने का प्रयत्न किया कि आप ही संस्कृत-हिन्दी पढ़े हुए हैं, छोटा-सा फ़र्क कर दें; पर मैंने इन्कार कर दिया। उन्होंने मुझे फिर से विचार करने के लिए आग्रह किया। महाराजा ने कहा कि इस छोटी-सी वात पर आप समझौता तोड़ मत डालना। मैंने कहा, आप इन्हें भी कह दें कि इस वात पर तोड़ें नहीं। उन्होंने कहा कि मैं उन्हें भी कहूंगा।

४. मैंने कहा तमाम राजनैतिक कैदी छोड़ दिये जायं, (किसान कैदियों सहित Committed under Public Societies Act 1939 and Non-payment of dues and rents Ordinance 16 December, 1938) होम मिनिस्टर ने कहा, किसान कैदी नहीं छोड़े जा सकेंगे। वे प्रजा-मण्डल के दायरे में नहीं आते हैं। उनपर ठाकुर लोगों ने मुकदमे चलवाकर उन्हें सजा हुई है। इस तरह तो आप और भी कैदियों को छोड़ने को कहेंगे, आदि। मैंने कहा—अगर, जैसा कि, मि० टॉड ने कहा था और मेरी भी समझ हुई थी कि आप सचमुच में शान्तिमय वातावरण चाहते हैं, तो बिना इन्हें छोड़े किसानों में शान्ति नहीं हो सकेगी। महाराजा की सहानुभूति दिखाई दी. आखिर यह निश्चय हुआ कि वह विचार करेंगे।

५. सीकर कैदी छोड़ने की बात निकली, तो होम मिनिस्टर ने आपत्ति की कि यह भी प्रजा-मण्डल के दायरे में नहीं आते तब मैंने उन्हें यानी महाराजा व होम मिनिस्टर (मि० टॉड बीच में उठकर ५-७ मिनिट के लिए चले गये थे) को सारी स्थिति कही। तब महाराजा व होम मिनिस्टर ने स्वीकार किया कि हमें तो यह हालत बिल्कुल मालूम नहीं थी। हां, इस हालत में आपका फ़र्ज उन्हें छुड़ाने का हो जाता है। व्यक्तिगत नाते से महाराजा साहब ने सहानुभूति प्रकट की। मुझे विश्वास हो गया कि महाराजा इन्हें छोड़ने की इजाजत दे देंगे।

६. जयपुर राज्य-प्रजा-मण्डल रजिस्टर करने के लिए हम लिख देंगे। आप उसे उसी समय रजिस्टर कर लेंगे। नाम का प्रश्न छोड़कर यह स्वीकार हुआ।

७. अखवारों की वात हटा ली जाय। यह भी महाराजा सा० व होममिनिस्टर ने स्वीकार कर लिया।

८. सार्वजनिक सभा कानून वापस ले लिया जावे। (Withdrawl of Public Meetings Regulation of 1931)। यह भी महाराजा व होम मिनिस्टर ने स्वीकार कर लिया।

९. किसी भी राजनैतिक कैदी के साथ वदला लेने की वृत्ति न रखी जाय। (No victimisation of those who took part in Satyagrah or thier relatives)। उन्होंने इसे स्वीकार कर लिया।

१०. रचनात्मक काम में पूरा सहयोग व सहायता रखने का। मैंने कहा—ग्वालियर सरकार ने हाल ही में पैंतीस हजार की खादी का आर्डर जयपुर की खादी का (राजपूताना चर्खा संघ को) दिया है। आपको भी सक्रिय मदद करनी होगी। महाराजा व होम मिनिस्टर ने इसमें अवश्य मदद करेंगे, यह स्वीकार किया।

११. किसानों की हालत, सेटलमेंट, लागबाग, दमनकारी कानून, धानका रक (Substantial Constitutional Advance) शिकारखाना, जंगलात की व्यवस्था आदि के वारे में मैंने कहा कि प्रजा-मण्डल के व्यक्ति वमिनिस्टरों में से आप मकर्रर कर दें। वे मिलकर वात करें। महाराजा ने कहा ठीक है। (इस वीच में होम मिनिस्टर शायद दो-चार मिनट के लिए चले गये थे) नाम आदि का निश्चय हो जाता तो ज्यादा ठीक रहता। परन्तु उन सबों को जल्दी होने के कारण उस बैठक में नाम का खुलासा नहीं हो पाया।

१२. होम मिनिस्टर से मैंने कहा कि मुझे वर्किंग कमेटी (प्रजा-मण्डल) के सदस्यों से मिलने-जुलने की व्यवस्था कर दी जाय। तीनों जेलों में से सबको एक जगह करके। पहले तो प्राइम मिनिस्टर ने सेंट्रल जेलवालों के लिए कहा कि उनकी क्या जरूरत है, वाद में दोनों ने स्वीकार किया।

१३. मेरे पास कोई बहुत ही होशियार व विश्वास का आदमी रहे, जिससे मुझे कुछ कहलाना हो या उन्हें कुछ कहलाना हो तो सुभीता रहे। उन्होंने (होम मिनिस्टर ने) कहा—व्यवस्था हो जायगी। १२ व १३ की बातों के समय महाराजा नहीं थे।

( ५ )

१८-५-३९

होम मिनिस्टर मेरे बुलवाने पर ८-५० पर आये, १०-१५ पर गये। उनको सब पढ़कर बतलाया। उनका कहना था कि पैरा नं० ८ पर महाराजा के सामने फिर से विचार होना जरूरी है। नं० ११ अभी तक मंजूर नहीं हुआ। नं० १२ में स्वीकार की जगह—विचार किया जायगा—यह लिखा जाय और सब ठीक है। मुझे कान्फरेंस करने के अधिकार नहीं है।

( ६ )

**जयपुर महाराज से हुई खासगी बातें—**

१७-५-३९

जयपुर महाराज से अकेले में बातें सवा बारह बजे से एक बजे तक हुईं।

१. जयपुर की व विदेश की वर्तमान हालत में मेरी समझ से आपका यूरोप जाना ठीक नहीं रहेगा। उन्होंने कहा, मैं जल्दी ही आ जाऊंगा यानी अगस्त २० तक मुझे थोड़ा आराम मिल जायगा, विशेष चिन्ता की बात नहीं है। लड़ाई होगी तो मुझे जाना है, वगैरा।

२. आपको अधिक समय राज्य व प्रजा की स्थिति खुद देखने में लगाना चाहिए। उन्होंने कहा, मैं जरूर ज्यादा समय व शक्ति लगाऊंगा। बाकी मेरी उम्र छोटी है अनुभव की कमी है, इसलिए अपना इतना समय तो नहीं लगा सकूंगा। औरों पर काम छोड़ना ही पड़ेगा। आप मेरी उम्र व परिस्थिति का खयाल कर के ही काम लेंगे तो ठीक रहेगा।

३. अंग्रेजों की नई भर्ती रुक जानी चाहिए। जूने धीरे-धीरे कम होने चाहिए। उन्होंने अपनी हालत व स्थिति मुझे समझाई व कहा, मुझे तो

आपसे व आपके प्रजा-मण्डल से पूरी सहायता व सहयोग मिलेगा। मेरे हाथ मजवूत होंगे, इत्यादि। वहुत प्रेम से कहा।

४. सीकर रावराजा को वहां अधिकार देकर भेजना चाहिए। उन्होंने कहा, थोड़ी धीरज रखें। मेरे वापिस आने पर आप मुझ से वात करें।

५. मैंने पूछा आपके पीछे से पूरा अधिकार आप किसे दे जाते हैं जिनसे मैं दिल खोलकर साफ़ वात कर सकूं। उन्होंने श्री हरिसिंहजी अचरोल ठाकुरसाहव का कहा।

६. मेरे पास जो खासगी रिपोर्ट थी थोड़े में मैंने उन्हें कही।

७. मैंने पूछा—मेरे वारे में व जयपुर-सत्याग्रह के वारे में आपसे श्री आगाखां, वड़ोदा दीवान, व महाराणी सा०, नवाव भोपाल आदि ने आपसे कहा। उन्होंने कहा—हां वात हुई थी।

८. मैंने कहा—क्या ग्वालियर दरवार ने आपसे प्रजा की वातों का घ्यान रखने को कहा, जव आपने कहा कि अंग्रेजों को रखकर उन्हींको जिम्मेदारी सौंप देनी चाहिए। महाराजा ने कहा—ग्वालियर महाराजा से मेरी न मुलाकात हुई और न वात हुई।

९. उन्होंने कहा, आपका मेरा परिचय अव वढ़ रहा है। जव मैं वापिस आऊंगा तव आप अवश्य आवें। मुझे मदद व सलाह दें। ज्यादा परिचय वढ़ने से हम दोनों में विश्वास व प्रेम भी वढ़ेगा। मैंने कहा—मुझे आपसे मान-वान नहीं चाहिए। आर्थिक लाभ भी नहीं चाहिए। मुझे प्रेम व विश्वास चाहिए। वह आपका होवेगा तो ही मेरा इधर आकर्षण वढ़ सकेगा, अन्यथा सेवा-कार्य तो उधर भी करना चाहूं तो कर ही सकूंगा। उन्होंने कहा हां यह वात वरावर है। अधिक परिचय से जरूर मैं आप पर विश्वास व दिल खोलकर वात कर सकूंगा, सुन सकूंगा। आप भी मेरे ऊपर विश्वास तभी कर सकेंगे। आज नहीं कर सकेंगे।

महाराजा का मेरे जल्दी चले जाने पर जोर नहीं। वह तो सव काम का रास्ता बैठे वाद ही जाना पसन्द करते हैं। उन्होंने कहा, यह तो केवल वान लगा दिया। आप चले गये तो प्रेस्टिज रह जाने की वात है।

महाराजा ने कहा, कोई छोटी-मोटी वात पर समझौता नहीं टूटने पावे। मैं भी अपने लोगों को यानी प्राइम मिनिस्टर व अचरोल ठा० को कह जाऊंगा।

महाराजा ने कहा, प्रजा-मंडल (संघ) मेरे लिए बहुत ही मददकारक उपयोगी हो सकता है। परस्पर विश्वास बढ़ जाने पर।

वाद में प्राइम मिनिस्टर व अचरोल ठाकुर आ गये। हम लोग खूब प्रेम से एकमेक का शुभचिन्तन इच्छते हुए अलग हुए।

नोट—इस समय के दो वार की व सीकर की एक वार की यानी तीन वार की मुलाकात से महाराजा के लिए मेरे मन में प्यार (मुहब्बत) व इन से संवंध वढ़ाने की और मदद करने की इच्छा ज्यादा वढ़ी। इनके पास वुद्धि-मान व सचाई से सलाह देनेवाला (सच्चा हितैषी प्रेमी) कोई जवावदार व्यक्ति हो तो इनसे प्रजा के लाभ के कई काम कराना संभव मालूम होता है। ईश्वर इन्हें सद्‌वुद्धि प्रदान करे, जिससे यह जनता का कल्याण (सेवा) कर सकें।

ता० १७-५ को ही डेरे पर आकर आराम करने के वाद ये नोट लिख डाले।

## श्री हरिसिंहजी, होम मिनिस्टर, जयपुर, के नाम—

: १३२ :

कर्णावतों का वाग,
१७-५-३९

प्रिय श्री हरिसिंहजी साहव, होम मिनिस्टिर , जयपुर,

श्री महाराजा साहव कल पधारनेवाले हैं। मैं आपसे उनके यहां पधारने के पहले मिलना चाहता हूं। कृपया आप व्यवस्था कर देंगे। आपको कष्ट दे रहा हूं, इसके लिए क्षमा प्रदान करें।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

**होम मिनिस्टर से हुई बातचीत के नोट—**

१८-५-३९

श्री हरिसिंहजी (अचरोल) होम मिनिस्टर मिलने आये। ८-५० पर गये। मैंने ता० १७ - ५ को जो बातें महाराजा सा०, प्राइममिनिस्टर व होम मिनिस्टर के सामने हुई थीं, वे सब नोट्स उन्हें पढ़कर बताये। उन्होंने व्यक्तिगत रूप से समाधान प्रकट किया। तथापि पैरा नं० ८-११-१२ पर फिर से महाराजा साहब के सामने विचार होना जरूरी है, कहा। उनकी राय यह भी रही कि एक बार पूरे नोट ही महाराजा सा०, प्राइममिनिस्टर व मेरे सामने पढ़ दिये जायँगे तो ज्यादा ठीक रहेगा, क्योंकि मुझे कौंसिल की ओर से अकेले को अधिकार नहीं दिया गया है। प्राइम-मिनिस्टर के साथ ही आपसे बात करने का अधिकार है, इत्यादि। मैंने कहा—महाराजा सा० ने तो कल मेरे सामने आपको पूरा अधिकार दिया है। उन्होंने कहा, यह तो ठीक है, परन्तु आज महाराजा साहब व प्राइम मिनिस्टर के सामने यह स्पष्ट हो जाना ज्यादा ठीक रहेगा। मैंने कहा, मैं तो तैयार हूं। इसीलिए कल ही मैं तो चाहता था। परन्तु आप लोग दूसरे काम में लग गये थे। आप मुझे कल बुलवा लीजिएगा। उन्होंने कहा, आप आई० जी० श्री ओंकारसिंहजी कोटावाले के यहां चले जावें। मैं आपको वहां से बुलवा लूंगा। उस मुताबिक भोजन कर मैं वहां चला गया। उनका फोन आया कि महाराजा सा० को तो समय नहीं है, सो प्राइम मिनिस्टर व मैं आपसे मिलकर बात कर लेंगे।

: १३३ :

कर्णावतों का बाग,<br>२१-५-३९

प्रिय श्री हरिसिंहजी साहब,

आपकी आज्ञा के मुताबिक मैं ता० १८-५ को आई० जी० साहब के यहां आपके संदेश की राह देखता रहा। आई० जी० साहब मुझसे समझौते के बारे में बातचीत करना चाहते थे। मैंने उन्हें कहा

कि जहांतक अधिकारियों से मुझे समझौते के बारे में आपसे स्पष्ट तौर से (दिल खोलकर) बातें करने की आज्ञा न मिल जाय, वहां-तक मेरे लिए भी ठीक नहीं व आपके लिए भी, क्योंकि आपने मुझसे कहा था कि वह मुझसे राजनैतिक बातें नहीं करनेवाले हैं, इसलिए मेरे मन में और भी सन्देह रहा। जब (दूसरे रोज) ता० १९-५ को मुझे फिर उनके पास जाने के लिए कहलाया गया, तो मैंने यह कहलाया था कि पहले आपसे या प्राइम मिनिस्टर सा० से मिलकर खुलासा हो जाय, उसके बाद ही आई० जी० साहब से मिलना उचित होगा। उसका जवाब आज मुझे सिपाही के हाथ से मिला कि मैं चाहूं तो उन्हें कोटा से बुलाया जा सकता है। मेरी समझ में यह सब स्थिति नहीं आई। ता० १८-५ को तो आपने फोन द्वारा कहलाया था कि श्री महाराजा सा० को तो समय नहीं है। प्राइम मिनिस्टर सा० व आप मुझसे मिलेंगे। उसके बाद कोई सूचना मुझे मिलने के बारे में नहीं मिली। कृपया एक बार आपसे व प्राइम मिनिस्टर सा० (दोनों) से मिलना हो जाय, तो सब बातों की सफाई हो जाय। बिना कारण गैरसमझ न रहने पावे। कृपया उचित जवाब भिजावेंगे।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

**प्राइम-मिनिस्टर से हुई बातचीत के नोट—**

२३-५-३९

मि० टॉड प्राइम-मिनिस्टर व ठा० हरिसिंहजी होम मिनिस्टर से प्राइम-मिनिस्टर के बंगले पर १०-५ से १२-५. बराबर दो घंटे, बातचीत हुई।

१. मि० टॉड शुरू में कुछ नाराज, चिंतित व बेरुखाई से बात करने लगे और कहने लगे, मैं तो राजनैतिक व कानूनी आदमी नहीं हूं। आपने नोट्स किसलिए लिखे। महाराजा सा० से बात हुई तो उन्होंने कहा मैंने तो कोई वायदा सीकर या अन्य प्रश्नों के बारे में नहीं किया। होम मिनिस्टर ने जो रिपोर्ट दी, उससे उनके मन में डर व गैरसमझ हुई मालूम हुआ।

मैंने कहा नोट्स तो लिखकर रखना कोई गुनाह नहीं है। आप लोगों ने भी तो लिखे थे। मैंने कोई गलत या असत्य बात लिखी हो तो बता सकते

हैं। इसीलिए होम मिनिस्टर से यही निश्चय हुआ था कि महाराजा सा० के जाने से पहले एक वार जो-जो बातें निश्चित होगईं या मैंने समझी हैं उनका खुलासा हो जाय तो ठीक है। उन्होंने यह व्यवस्था करने को कहा था। परंतु महाराजा सा० को समय नहीं है ऐसा जवाव मुझे मिलने से महाराजा सा० वह नोट्स नहीं देख सके। नोट्स लिख रखना व महाराजा सा० को बतलाना इसलिए भी आवश्यक हो गया था कि वह यूरोप जा रहे हैं। बाद में गैरसमझ न रहने पावे। पूरा खुलासा करने पर मेरी ऐसी समझ हुई कि उनके मन में जो गैरसमझ या डर था, वह प्रायः नहीं रहा।

२. प्राइम-मिनिस्टर ने कहा कि आपके पास से होम मिनिस्टर आये और आपके नोट्स की बात कही तो हम दोनों ने महाराजा साहब से पूछा तो उन्होंने कहा कि मैंने कोई बात स्वीकार नहीं की है। सब बातें सुन ली हैं।

मैंने कहा, यह तो मेरे नोट सुनने पर महाराजा सा० कहते कि यह बात बराबर नहीं लिखी गई है, तो मैं उसी समय उसे, वह कहते वैसे ठीक कर लेता। अब तो वह हैं नहीं व मझे मौका दिया नहीं गया।

३. आई०जी० के बारे में मैंने खुलासा किया कि मुझसे तो आपने कहा नहीं कि उनसे समझौते के बारे में (साफ़तौर से) बात कर सकता हूं। उन्होंने बहुत ज्यादा आग्रह किया तब मैंने कहा कि आप भी प्राइम मिनिस्टर सा० से साफ़ पूछ लें और मैं भी उन्हींकी इच्छा समझ लेऊंगा तभी खुलासे-वार बात हो सकेगी। उनके आग्रह करने पर प्रजा-मण्डल की मांग की एक टाइप कापी मैंने उन्हें दिखाई थी।

प्राइम-मिनिस्टर व होम मिनिस्टर ने इस संबंध में सन्तोषजनक खुलासा नहीं किया—

४. मैंने प्राइम-मिनिस्टर व होम मिनिस्टर से साफ़ कह दिया कि मझे समझौते के बारे में मेरे साथी यानी प्रजा-मण्डल की वर्किंग कमेटी के सदस्यों से ही बात करनी है और किसी से अगर सलाह-सहायता लेनी है तो महात्मा गांधीजी से। और किसी की मुझे आवश्यकता नहीं है।

५. प्राइम-मिनिस्टर ने कहा, पहले आप नोटिफिकेशन के मुताबिक

दरखास्त देकर अपनी संस्था को रजिस्टर करवा लेवें । वाद में और वातें होती रहेंगी। सीकर का फैसला तो हो गया। अव उसके वारे में बात नहीं होनी चाहिए, वगैरा। नोटिफिकेशन के वारे में आज उन्होंने कहा कि आफिस बेयरर में ट्रेजरार अलग नहीं किया जा सकता। देशी रियासत कांफ्रेंस की वात महाराजा सा० ने स्वीकार की थी, वह भी उन्होंने कहा संभव नहीं है। नाम आपको जरूर वदलना होगा। आप इसका नाम जयपुर राज प्रजा-संघ रख सकते हैं, यह महाराजा सा० ने पसन्द किया था। मैंने कहा मैं तो नाम वदलने के पक्ष में नहीं हूं, तो भी अगर प्रजा-मण्डल की वर्किंग कमेटी यह तय करे कि जयपुर प्रजा-मण्डल आपके लिए रख लिया जाय, तो राज्य शव्द निकाल दिया जाय। तव होम मिनिस्टर व प्राइम मिनिस्टर दोनों ने कहा, मण्डल शव्द निकल जाना चाहिए। आखिर यह तय हुआ कि प्रजा-मंडल वर्किंग कमेटी के सदस्यों के सामने ये दोनों सूचनाएं रख दें। उनकी जो राय हो वह इन्हें वतला दूं।

आज की वातचीत का रुख वेपरवाही का ज्यादा मालूम हुआ। यानो समझौते के लिए जो अधीरता पहले दिखाई देती थी, वह नहीं मालूम हुई। मैंने तो साफ़ कह दिया कि महाराजा साहव की इच्छा तो समझौते की थी, अव आप लोगों की कम हो गई है तो कोई वात नहीं। जयपुर का जो भविष्य होगा वह होगा। आप ऐसा न समझें कि यह हालत इसी प्रकार वनी रहेगी। मैंने मि० टॉड से कहा, आप तो यूरोप के वातावरण व प्रजातंत्र से वाकिफ़ हैं, आपको सर वीचम के माफिक भूल नहीं करनी चाहिए। उन्होंने कहा, मैं तो तैयार हूं। आखिर वर्किंग कमेटी के सदस्यों के नाम जव मैंने लिखवाये तो पं० लादूराम व श्री हरलालसिंह के नाम पर उन्होंने उज्र किया। मैंने कहा, मुझे इनसे मिलना जरूरी है। आखिर यह तय हुआ कि मिलने की व्यवस्था किस प्रकार होगी वह सोचकर मुझे मिलने के पहले सूचना मिल जायगी, जिससे जल्दी न करना पड़े।

नोट—आज की वातचीत का मुझ पर यह असर हुआ कि होम मिनिस्टर ने अपना फर्ज़ ठीक अदा नहीं किया व दोनों (प्रा० मि० व हो० मि०) असलियत

में जाना नहीं चाहते (या जा नहीं सकते)। मुझे तो समझौते की कोई आशा दिखाई नहीं देती। संभव है, इसमें पोलिटिकल एजेंट आदि का हाथ भी हो। भरतपुर में इस समय सत्याग्रह शुरू हुआ, यह भी ठीक नहीं हुआ।

## श्री हरिसिंह, होम मिनिस्टर, जयपुर, के नाम––

: १३४ :

कर्णावतों का बाग,
२९-५-३९

प्रिय श्री हरिसिंहजी साहब,

क्या मैं आपसे एक बार मिल सकता हूं? समझौते की तो ता० २३ के बाद कोई आशा नहीं रही, तथापि श्री महाराजा साहब से जिस प्रेम व सद्‌भावना के साथ बातचीत हुई, उसका खयालकर एक बार आपसे हृदय खोलकर साफ़ बातें होना जरूरी मालूम देता है। कृपया आपको पूरा अवकाश का समय हो, उसकी सूचना दें। श्री महाराजा साहब ने जाते समय आपका नाम लिया था, यह तो आपको मालूम ही है।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

## मि० एफ० एस० यंग, आई० जी० पी०, जयपुर के नाम–

: १३५ :

कर्णावतों का बाग,
३०-५-३९

प्रिय श्री यंग साहब,

आपका ता० २९-५ का पत्र कल रात को मुझे मिला। मैंने तो प्राइम मिनिस्टर साहब व होम मिनिस्टर साहब से कहा था कि जयपुर राज्य-प्रजा-मण्डल की कार्यकारिणी के जो तीनों सदस्य जेलों में हैं, उनसे मेरी मिलने की

व्यवस्था होना जरूरी है--समझौते की शर्तों के वारे में विचार-विनिमय करने के लिए। मेरी तो आज भी यही समझ है कि अगर जयपुर सरकार भी समझौता होना जरूरी समझती है, तो फिर मिलने-जुलने की व्यवस्था करने में कोई कठिनाई नहीं आ सकती। ब्रिटिश सरकार का मुझे तो पूरा अनुभव है---जव-जव समझौते के मौके आये, उन्होंने वर्किंग कमेटी के मेंवरों को मिलने-जुलने की व अन्य व्यवस्था वरावर की। यहां तो सव एक ही नगर में हैं। उन्हें तो सारे हिन्दुस्तान से एक जगह लाकर मिलाया था। कइयों को तो स्पेशल ट्रेन से नैनी से यरवदा ले गये थे। दूसरी वार जव श्री सप्रू व जयकर वीच में पड़े थे तव तो वर्किंग कमेटी के जूने व नये सदस्य पहले विना शर्त छोड़ दिए गए थे। और वहुत दिनों वाद जव समझौता हो गया तव वाकी सत्याग्रहियों को छोड़ दिया गया था। उनमें भी कई सत्याग्रही ऐसे थे, जिनपर कई कारणों से दूसरी कलमों में सज़ा हुई थी, वे भी छोड़े गये थे। परंतु यह तो जयपुर सरकार की नीति व इच्छा पर निर्भर है।

वैसे तो मिलने-जुलने की कोई आवश्यकता ही नहीं रहती है। मैंने अपने पत्रों में जो जयपुर-स्टेट-कौंसिल के नाम लिखे हैं, उनमें जो कम-से-कम मांग करना चाहिए वही की है। उसे स्वीकार कर लेने पर और कोई प्रश्न ही नहीं रह जाता।

मैंने ओमदत्तजी या डेडराजजी को समझौते की चर्चा के समय हाजिर रहने की मांग नहीं की है। हां, प्रजा-मण्डल के कुछ मेंवरों ने त्यागपत्र दिये यह मालूम हुआ तो उनके स्थान में श्री राधाकृष्ण वजाज व श्री वलवंत-राव देशपाण्डे व श्रीनिवासजी वगड़का को मुकर्रर करता हूं। सभापति की हैसियत से मुझे यह अधिकार है कि जो जगह खाली हो, उसकी पूर्ति मैं करूं। इन तीनों की मुझे ठीक मदद भी मिलेगी। और सदस्यों के नाम तो आपके पास होंगे ही। ता० २३-५ को होम मिनिस्टर सा० को मैंने लिखवा दिया था। इस मामले में जयपुर-सरकार जो निर्णय करे उसकी सूचना मुझे मिल जानी चाहिए।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

: १३६ :

कर्णावतों का बाग,
३०-५-३९

प्रिय श्री यंग साहब,

श्री सरदारसिंह व रामनाथ ने मुझसे कहा है कि मेरी जो शिकायतें हों, वे मैं लिखकर भेजूं। मैं तो खुद लिखकर भेजना व लेखी जवाब मिलना ही पसन्द करता हूं। परन्तु जब मैंने कौंसिल आफ स्टेट को ता० २५-२-३९ व ६-३-३९ को दो पत्र लिखे व उसका जवाब मुझे मिलेगा इस प्रकार आपने ८-३ व ११-३-३९ को मुझे लिखा था; परन्तु उनका जवाब आज तक नहीं मिला। मैंने आपको १८-५ को यहां से पत्र भेजा था। उसका जवाब भी मुझे पत्र द्वारा न मिलकर मुंहजबानी ही मिला। मैं बराबर देखता आ रहा हूं कि प्रायः बड़े-से-बड़े आर्डर मुंहजबानी सुनाये जाते हैं, तब्दील होते हैं। तब लाचार होकर बिना इच्छा मुझे भी यही रास्ता पकड़ना पड़ा। इसमें कई बार गैर-समझ भी पैदा हुई; परन्तु मैं क्या कर सकता था। अब नीचे लिखी बातों का खुलासा आप लिखकर भिजवाने की कृपा करेंगे—

१. मुझपर केस चलाये बिना मेरी इच्छा के विरुद्ध (जेल में न रखकर) स्टट-प्रिज़नर करार दिया गया है, तो फिर इस प्रकार के केस में मेरा अलाउंस निश्चित होना जरूरी है। ता० १२ फरवरी को मुझे गिरफ्तार कर स्टेट-प्रिज़नर करार दिया गया है, उसी रोज से मेरी स्थिति व हैसियत का खयाल कर जिस प्रकार ब्रिटिश सरकार उसके व्यापार आदि की हानि का विचार कर के अलाउंस मुकर्रर करती है वैसे ही जबतक मुझे स्टेट-प्रिज़नर रखना है व मुकदमा चलाकर सजा नहीं हो जाती वहांतक के लिए जयपुर सरकार को भी मेरा अलाउंस निश्चित करना आवश्यक है। ता० १२ फरवरी से मेरे निमित्त जो खर्च हुआ है उसका हिसाब भी मुझे देखने को मिलना चाहिए।

२. मेरे दाहिने गोड़े का एक्सरे ता० १७-५ को लिया गया था, उसकी रिपोर्ट कई बार मांगने पर, व कोशिश करने पर भी मझे अभीतक नहीं

मिली। उसी रोज बड़े डाक्टर विलियमसन सा० मुझे तपासने वाले थे। परंतु वह किसी बड़े आपरेशन में लगे हुए थे व मेरा श्री महाराजा साहव व प्राइम मिनिस्टर सा० से मिलने का समय निश्चय हो चका था। इसलिए दूसरे समय तपास करने की सूचना मुझे देकर भी आजतक उसकी व्यवस्था नहीं हो सकी। मोरांसागर से भी आपके पास कई वार सूचना भेजी गई थी।

३. यहां आने के वाद हिन्दी अखवार दो वार ही मिले।

४. मेरे साथ कोई साथी रखने का फैसला मुझे सुनाया गया व कुछ समय तक रखकर वापस हटा लिया गया। यह मेरी समझ में नहीं आया।

जमनालाल बजाज,
जयपुर स्टेट-कैदो

: १३७ :

जयपुर-स्टैट-कैदी
७-६-३९

प्रिय श्री यंग साहव,

मैंने ता० ३०-५-३९ को दो पत्र आपके नाम भेजे थे। अभी तक जवाव नहीं मिला। ता० २९-५ को होम मिनिस्टर सा० के नाम पत्र भेजा था, उसका भी जवाब नहीं मिला। मैं इस पत्र द्वारा खासकर सीकर के समझौते में आपका मेरा जिस प्रकार संवंध आया, वह लिख भेज रहा हूं। कृपा कर इसमें कोई सूचना करनी हो या खुलासा करना हो, तो अवश्य कीजिएगा, क्योंकि आप तो जानेवाले हैं और सीकर का मामला अभी तक तय नहीं हुआ है, इसलिए इसकी आवश्यकता रहेगी।

जयपुर में जव मैं जयपुर राज्य-प्रजा-मंडल के जलसे का सभापति वनकर आया था उस समय (आपके) जयपुर अधिकारी व प्रजा-मंडल के कार्यकर्ताओं के बीच खासकर तीन बातों के बारे में खींचतान चल रही थी। आपको पूरी तौर से याद होगा कि मैंने प्रायः तीनों बातें आपकी मान ली थीं व प्रजा-मंडल के कार्यकर्ताओं को मान लेने के लिए कहा था—वे निम्नांकित हैं—

१. जुलूस वाजार के मुख्य रास्ते से न निकाल कर आपके वताये हुए रास्ते से निकालना पड़ा (रास्ता ऐन मौके पर बदलना पड़ा)।

२. वाहर से महात्मा गांधीजी, खान अब्दुलगफ्फ़ार खान, सरदार वल्लभभाई व जैरामदास दौलतराम को कार्यकर्ताओं ने बुलाने की कोशिश चालू कर रखी थी। इनमें से महात्माजी व खान अब्दुलगफ्फ़ार खान का आना हो सकता था—वे उसी समय सवाई माधोपुर होते हुए पेशावर से देहली गये थे। परन्तु आपने कहा था कि "इस समय उन्हें न बुलाया जाय। उनकी व्यवस्था करने में वहुत ही कठिनाई पड़ेगी। चारों ओर से लोग उनका नाम सुनकर बहुत संख्या में जमा होंगे। आप जलसा खत्म होने के वाद दूसरे मौके पर वुलाइएगा, मैं सब तौर से मदद करूंगा।"

आपकी यह बात ठीक न मालूम होते हुए भी और उन्हें पहले आने को लिख दिया जाने के वाद भी न आने के वारे में आपको दिखाकर तार भेजे गये।

३. सीकर के वारे में बहुत कठिनाई के बाद जैसा आप चाहते थे वैसा ही नरम ठहराव पास करवाया गया।

जलसे का काम समाप्त होने पर जब मैं वम्बई जाते समय आपसे मिला तो आपने मुझे जलसे का कार्य शांतिपूर्वक व ठीक तौर से पूरा करने के वारे में वधाई दी थी और सीकर के समझौते में मैं मदद कर सकूं तो करने के लिए कहा था। तब मैंने आपसे कहा था, कि मुझे इस समय बम्बई जाना जरूरी है, क्योंकि वहां भी मिनिस्टरों की कांफ्रेंस व वर्किंग कमेटी होने वाली है। परन्तु अगर आपकी व मेरी दोनों की समझ में जो बात वाजिब न्याय की मालूम हो उसे अमल में लाने का आपको पूरा अधिकार हो तो मैं दो रोज के लिए आज आपके साथ चल सकता हूं। आपने देर तक विचार करने के बाद सर वीचम सा० प्राइम मिनिस्टर को टेलीफोन करके मेरी सीकर जाने की शर्त के वारे में पूछा (क्योंकि समक्ष में जाकर पूछने जितना समय कहा था) और मुझे आपने कहा कि सर वीचम ने मेरी शर्त स्वीकार कर ली है, आपको वहां के मामले के वारे में पूरा अधिकार दे दिया है, और मेरे जाने से उन्होंने खुशी प्रकट की है, तव सीकर जाने की गाड़ी का समय होने

पर आ रहा था। आप भी तैयारीमें लगे और मैं भी विड़ला हाउस जाकर अपने बदले हुए प्रोग्राम की सूचना भिजवाकर जल्दी ही स्टेशन पहुंचा। आपके श्री कौल सा० भी उसी ट्रेन से सीकर पहुंचे। सीकर में तीन रोज रात-दिन जो प्रयत्न किया वह आपको व श्री कौल सा० को मालूम ही था। श्री रावरानी साहिवा को समझाने पूज्य कस्तूरवा गांधी (श्रीमती गांधी) व मेरी पत्नी को भेजा। श्री रावराजाजी के पास आदमी व तार भेजे। कलकत्ते, वम्वई की पंचायतों को भी तार भेजे। उन सवका जवाव आपने देखा ही था। कई कारणों से उस समय जो श्री रावरानीजी के सलाहकार व सीकर जनता के नेता थे, उन्हें मेरी वात स्वीकार नहीं हुई। (यद्यपि खासगी में उन्होंने स्वीकार कर ली थी, परन्तु लिखकर सही करने के समय तैयार नहीं हुए।) तव मैंने जो स्टेटमेंट निकाला वह, आपको दिखाकर, अखवारों में दिया गया। मेरा वहां और रहना होता तो और कोशिश करता। आपकी व श्री कौल सा० की इच्छा से वहां ठहरने की कोशिश की थी, परन्तु मुझे वर्किंग कमेटी पर पहुंचना वहुत जरूरी था। तव आपसे मिलकर मैं वम्वई गया। मैंने उस समय आपसे कहा था कि कोर्ट (कचहरी) खोल देनी चाहिए। आपके पास स्थान नहीं है तो आप मेरे रहने के कमरे का उपयोग कर सकते हैं। आपको यह मेरा आफर वहुत पसन्द आया था। दूसरे रोज स्थान देखने आने का निश्चय भी हो गया था, फिर आपने दूसरे रोज मुझसे यही कहा कि मकान का इन्तजाम तो आपके कमरे में हो जायगा, परन्तु विना रेकार्ड व कागजात के काम शुरू होना कठिन है। (मैंने यह 'आफर' उस समय किया था जव सारी सीकर की जनता जयपुर को किसी भी प्रकार की मदद करने के पूरी तौर से विरुद्ध थी, यह तो आपको मालूम ही है।)

३. मैंने सीकर से जाने पर खासगी तौर से व जाहिरा तौर से सीकर-आन्दोलन की जोरदार शब्दों में आलोचना की थी। वह अखवारों में आई ही है। मैंने सीकर-आन्दोलन में एक पाई की भी आर्थिक मदद शुरू से आज तक की ही नहीं। जहांतक मेरा वस चला मैंने कइयों को मना भी किया।

४. जब सीकर में गोलीबार हो गया और बाद में मशीनगन द्वारा सीकर शहर का कब्जा लेने का जयपुर-सरकार ने निश्चय किया तब फिर मेरे पास कई तार व आदमी पहुंचे। अन्त में प्रजा मंडल कार्यालय से तार मिला कि मुझे एकदम चला जाना चाहिए, नहीं तो खून-खराबी बहुत ज्यादा प्रमाण में होनेवाली है। उस समय मेरे आने में काफी दिक्कतें थीं, फिर भी पूज्य महात्माजी की आज्ञा लेकर मुझे आना पड़ा। पहले मैं जयपुर आया, आप उस समय सीकर थे। इसलिए आपसे मिलना नहीं हुआ। कैप्टेन वैब व डी० आई० जी० मुझसे मिले। उनके कहने से मैं प्राइम मिनिस्टर साहब से मिला। पहले तो उन्हें लगा कि मेरे जाने से जनता में फिर जोश आ जायगा और जो ये खबरें आ रही हैं कि शीघ्र ही फैसला हो जायगा, वहां के लोग घबराये हुए हैं, जल्दी सरेन्डर हो जाने की आशा है, उसमें उलझन पैदा हो जायगी। बाद में उनसे खूब खुलकर बात हुई। मेरी, प्रजा-मंडल की व कांग्रेस की स्थिति साफ समझाई तो उनको विश्वास हो गया कि मेरे जाने से हानि नहीं। उन्होंने श्री महाराजा सा० से भी मुझे मिलाया। उस समय भी मैंने महाराजा सा० से सीकर पधारने की प्रार्थना की थी। उनको करांची के उनके सुन्दर भाषण की याद भी दिलाई थी और कहा था कि आप अगर सीकर पधारें तो यह मामला शांत हो सकता है। सर बीचम को तो उनका वहां जाना पसन्द नहीं था, परन्तु श्री महाराजा के गले वह बात उतरी। उन्होंने कहा कि मैं कौंसिल में विचार कर आपको मि० यंग के मार्फत जवाब भिजवा दूंगा।

उस समय होम मिनिस्टर सा०, फायनेन्स मिनिस्टर सा० और शिक्षण मिनिस्टर सा० से भी मिला था। प्रायः सबने खास तौर से यही कहा कि मि० यंग वहां के चार्ज में हैं, आप उनकी सलाह से रास्ता बैठा डालें तो बड़ी अच्छी बात हो। श्री महाराजा सा० की बातचीत से यह तो मेरा विश्वास हो गया था कि यदि महाराजा सा० वहां पधारेंगे तो कम-से-कम जनरल एमनेस्टी (आम माफी) तो जरूर जाहिर करेंगे ही, क्योंकि जब मैंने इस प्रश्न पर चर्चा शुरू की तो श्री महाराजा सा० ने कहा था कि वह तो आप मुझपर

छोड़ दीजिए। आप पहले ही शर्त कर लेंगे तो फिर क्या खूबसूरती (ग्रेस) रहेगी। यही वात सर वीचम ने सीकर के वकील श्री चुडगर से कही थी। वाद में मैं जयपुर से सीकर पहुंचा। जयपुर में जो वातें हुईं, और प्राइम मिनिस्टर सा० के पत्र वगैरा के वारे में जो घटना हुई वह सव आपसे कही व आपसे पूछा कि क्या आप मेरा वहां आना उचित समझते हैं ? आपने कहा कि आपका आना इस मौके पर जरूर पसन्द करता हूं। आपसे काफी मदद मिलेगी वगैरा। वाद में हम लोगों ने मिलकर व विचार-विनिमय करके यह निश्चय किया कि श्री महाराजा सा० आ जायं तो स्थायी तौर से शांति हो सकती है। तव सारी योजना तैयार की व आपने कहा कि महाराजा सा० को लाने, उनके हाथ से कोर्ट खुलवाने, गढ़ में दरवार कराने और महाराजा सा० के मुंह से आम माफी जाहिर कराने की जिम्मेदारी मैं लेता हूं। जनता की ओर से उनका स्वागत, जुलूस वगैरा का प्रवंध व अन्य जिम्मेदारी मैंने ली थी। वाद में जयपुर तार व पत्र भेजे गये। आपके साथ भी मैंने पत्र भेजे। श्री महाराजा सा० पधारेंगे व ऊपर मुताविक सव वातें होंगी इसी विश्वास पर मैंने भी रात-दिन काम किया। श्री मदनसिंहजी, नवलगढ़ ठाकुर सा० व मंडावा और डुंडलौद ठाकुर सा० आदि की भी मदद ली। श्री रावरानी साहिवा को वड़ी मुश्किल से समझाया। आखिर यह निश्चय हुआ कि श्री महाराजा सा० गढ़ में पधारें, दरवार करें, आम माफी जाहिर करें व अपने हाथ से कचहरियों के ताले खोलें। इसी निश्चय के मुताविक काम शुरू हुआ। वाद में आपने कहा कि प्राइम मिनिस्टर सा० का कहना है कि पहले रोज दरवाजे खुल जायं, तालियां मिल जायं तो दरवार आ सकते हैं। आप जानते हैं, इससे आपको व मुझको कितना वुरा मालूम हुआ व परेशान होना पड़ा। फिर भी इस हुक्म की तामील की गई। वड़ी कठिनाई से मैंने विश्वास देकर तालियां अपने पास लीं। फिर वे आपको सुपुर्द कीं और सही लेकर अपने पास रखी। वाद में आपने उसी समय तार कर दिया और महाराजा सा० की स्पेशल सुवह पहुंचनी चाहिए, ऐसा प्रोग्राम भी तार में लिख भेजा। परन्तु देर तक जवाव न आने से आप भी

चिंतित रहे और मैं भी। फिर आप सुवह की गाड़ी से जयपुर गये। मैंने फिर एक पत्र महाराजा सा० के नाम लिखकर आपके साथ दिया, जिसमें आपने कुछ सुधार भी किया। उस सुधार के मुताविक मैंने दूसरा पत्र लिख-कर दिया। जयपुर से आपका तार आया कि पहले प्राइम मिनिस्टर साहब व होम मिनिस्टर सा० आकर मौका मुलाहजा करके संतोषकारक रिपोर्ट भेजेंगे, उसके वाद श्री दरवार पधारेंगे। इस सूचना से मुझे तो वहुत ही वुरा व अपमान मालूम हुआ, परन्तु वहां खूनखरावी न होने पावे व सीकर-जयपुर के वीच शांति-स्थापन हो जाय, इसी एक आशा पर इस प्रकार के कड़वे घूंट आखिर तक पीने पड़े, क्योंकि मेरा यह मानना है कि जयपुर-सरकार की ओर से भी भारी भूलें हुई थीं। खैर, प्राइम मिनिस्टर व होम मिनिस्टर इन दोनों को भी संतोष हुआ। लेकिन बाद में यह बात पैदा हुई कि महाराजा सा० आवेंगे, किन्तु गढ़ में नहीं पधारेंगे, स्टेशन पर ही दरबार व घोषणा करेंगे। तव तो मुझे इतना वुरा लगा कि मैंने सोचा कि मैं किनपर विश्वास कर वैठा। ये लोग तो सच्ची शांति चाहते ही नहीं, फिर मैंने क्यों अपनेको जवरदस्ती इसमें फंसाया ? आपके सामने सव बातें हुईं, आपने भी अपना दुःख जाहिर किया, वाद में रात को ठाकुर सा० मदन-सिंहजी ने भी मुझे आकर समझाया, तव मुझे भी इसे स्वीकार करना पड़ा। आपने तो दरबार गढ़ में पधारें ऐसी कोशिश जारी रखी ही थी, दूसरे रोज कोठियों में भी तैयारी शुरू हुई। हम लोग वहां मिले। काम न विगड़ने पावे, इसलिए आपकी सलाह से मैं स्टेशन पर भी आया। नज़र भी की। परन्तु वहां तो दरवार सा० के पधारने के पहले ही सर बीचम ने रंग में भंग कर दिया था। काफी चोट पहुंचानेवाली माफी उन्होंने जाहिर की। फिर भी थोड़ी आशा बाकी रही कि शायद महाराजा सा० अपने मुखार-विंद से माफी फरमावेंगे। परन्तु उन्हें तो मौन दिलवा दिया गया था। वह तो एक लफ्ज भी नहीं वोल पाए। फार्स खत्म हुआ। उन सब घटनाओं के लिए आपने स्टेशन पर भी वहुत दुःख प्रकट किया, क्षमा भी मांगी। मुझे तो चोट पहुंची ही। रात को जब मैं आपसे मिलने गेस्ट हाउस में गया

तो आप मेरे नाम का पत्र लिखा रहे थे, जिसमें मेरी वहुत-सी तारीफ थी व मुझे धन्यवाद दिया गया था। पत्र पूरा नहीं हो पाया था, मुझे वह पत्र सुनवाया गया। मैंने कहा कि दूसरी क्या आवश्यकता है, जब आप जवानी कह रहे हैं। मेरा मन नाराज तो हो ही गया था। मैंने आखिर आपसे फिर पूछ लिया कि आप कम-से-कम माफी की प्रतिज्ञा पर तो कायम हैं ना? तव आपने कहा था, "आप चिंता न करें, सीकर की जनता को आप समझा जावें कि पन्द्रह रोज तक पूरी शांति रखें। मैं आम माफी श्री महा-राजा सा० से कहकर जरूर दिलवाऊंगा। महाराजा सा० मेरी वात जरूर मानेंगे। वर्धा में वर्किंग कमेटी व नागपुर मिनिस्ट्री का मामला होने के कारण मुझे तो यह सव आपके भरोसे छोड़कर चला जाना पड़ा। सीकर के मामले में आम माफी के सिवा और भी वहुत-कुछ शर्तें मैंने रखी थीं, परन्तु आज तक आम माफी का प्रश्न हल नहीं हो पाया। उसके वाद आपसे जो मेरा पत्र-व्यवहार, भाई घनश्यामदास जी द्वारा जो खतोकितावत व दिल्ली में जो आपसे वातें हुईं, उन सवका उल्लेख मैं यहां नहीं करना चाहता। कारण, वह तो सव पत्र-व्यवहार मौजूद ही है। केवल ये वातें तो मैंने इसलिए लिखीं है कि शुरू से इस मामले में मेरा संवंध कैसे आया, यह स्पष्ट हो जाय। मैं आपसे अव यह जानना चाहता हूं कि कम-से-कम सीकर के मामले में जो लोग जेल में हैं, उन्हें छुड़ाने की आप पर, जयपुर-सरकार पर व मुझ-पर नैतिक जिम्मेदारी है या नहीं? मैं तो मानता हूं कि वह अवश्य है। आपके लिए यह प्रश्न 'प्वाइंट आफ आनर' का होना चाहिए। आशा है कि आप इसे भली प्रकार समझकर अवश्य अपनी राय शीघ्र लिख भेजने की कृपा करेंगे।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

: १३८ :

जयपुर स्टेट-कैदी,
८-६-३९

प्रिय श्री यंग साहब,

मुझे एक पत्र आपके पास भेजना है व उस पत्र के बारे में कुछ कहलाना है। कृपया दामोदरदास, मेरे सेक्रेटरी को आप भिजवा देंगे। वह मेरा मतलब समझा भी देगा।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

नोट—१. एक्सरे रिपोर्ट अभी तक नहीं मिला। २. मेरे पत्रों के जवाब भी नहीं मिले।

: १३९ :

कर्णावतों का बाग
१०-६-३९

प्रिय श्री यंग साहब,

मुझे कल मालूम हुआ कि आसलपुर ग्राम में आग लग जाने से बहुत-से घर जल गये व थोड़े आदमी मर भी गये व बहुत-से घायल हुए हैं। अगर आप ठीक समझें तो मेरे पास वहां की स्थिति का सही वर्णन किसी के पास से लिखवाकर भिजवा देवें व वहां किस किस्म की सहायता की जरूरत है, उसकी सूचना भी मुझे मिल जायगी तो मैं मेरे कार्यकर्ता व अन्य मित्रों को कहलाकर कुछ सेवा या मदद हो सकेगी तो कराऊंगा। मुझे यह घटना सुन कर दुःख पहुंचना स्वाभाविक था। आप तो खुद मौके पर जाकर आये ही हैं।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

: १४० :

कर्णावतों का बाग,
१०-६-३९

प्रिय श्री यंग साहब,

मेरे अलाउंस व खर्चे का बहुत कोशिश करने पर भी फैसला न होने के कारण आखिर में आपको सूचना देकर बदर्जे मजबूरी १ जून, १९३९

से मेरे खासगी संबंध का सब खर्च मैंने स्वयं करना शुरू कर दिया है। अब मैं यह चाहता हूं कि जिस रोज से मुझे गिरफ्तार किया गया है यानी ता० १२ फरवरी १९३९ से ता० ३१ मई ३९ तक, मेरे लिए स्टेट की ओर से जो खर्च हुआ उसका तफसीलवार हिसाब मेरे पास भेज दिया जाय, ताकि मैं हिसाब तपासकर वह रुपये भी आपको भिजवा दूं। कौंसिल आफ स्टेट से जबतक मेरे अलाउंस का सन्तोषकारक फैसला नहीं होता तब तक मैं अपने पास से खर्च करता रहूंगा। आशा है, मेरे खर्च का हिसाब शीघ्र भिजवाने की कृपा करेंगे।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

## श्री हरिसिंहजी, गृहमंत्री, जयपुर, के नाम—

: १४१ :

कर्णावतों का बाग,
२२-६-३९

प्रिय श्री हरिसिंहजी साहब,

ईश्वर का धन्यवाद है, कि श्री महाराजा साहब लण्डन में मोटर-दुर्घटना से सुरक्षित रहे। मैंने आपको ता० २९-५-३९ को पत्र भेजा था, उसकी पहुंच तक आपने देने की कृपा नहीं की, मिलना तो अलग रहा। खैर।

आज मैं यह पत्र दो बातों के लिए लिख रहा हूं। क्योंकि श्री यंग सा० आपसे आज्ञा लेकर जवाब भिजवाने का कई दिनों से कह रहे हैं, परन्तु व्यवस्था नहीं हो सकी।

१. मेरे दाहिने पांव के गोड़े में करीब दो मास से तकलीफ (दर्द) रहती है। बीच में थोड़ा दर्द कम हुआ था, परन्तु इन तीन-चार रोज से फिर ज्यादा हो गया, दो रोज से विशेष है। मेरी कई दिनों से इच्छा है कि स्टेट के बड़े डाक्टर पूरी तौर से तपास कर निदान तो कर देवें कि क्यों यह दर्द हुआ व किस प्रकार के इलाज से दर्द जा सकता है। मेरे पांव का एक्सरे

ता० १७-५ को लिया गया था, जिसकी रिपोर्ट मुझे वहुत कोशिश करने पर ता० १७-६ को एक महीने वाद मिली। आशा है, आप शीघ्र ही तपास व इलाज की व्यवस्था करा देवेंगे।

२. मेरे खर्चे के वारे में वहुत समय से झंझट चल रही है। आखिर लाचार होकर ता० १ जून से मैं अपना हिसाव भी अलग रखता हूं व खर्च भी अपने पास से करता हूं। परन्तु ता० १२ फरवरी से ता० ३१ मई तक मुझ पर स्टेट ने जो खर्च किया, उसका हिसाव मुझे मिल जाना चाहिए, जिससे मुझे भी मालूम हो कि क्या खर्च हुआ है। आशा है, इन दोनों बातों की आप शीघ्र व्यवस्था करा देंगे। इच्छा न होते हुए भी आपको कष्ट देना पड़ रहा है। क्षमा करेंगे।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

पुनश्च—वर्तमान में कई रोज से देशी इलाज चल रहा है, परन्तु दर्द नहीं जा रहा है।

: १४२ :

कर्णावतों का वाग,
२४-६-३९

प्रिय श्री हरिसिंहजी साहव,

आपका ता० २२-६ का पत्र कल मुझे ता० २३-६ को मिला। कर्नल विलियमसन साहव ने कल मुझे भली प्रकार से तपासा है। आपने व्यवस्था कर दी, इसके लिए धन्यवाद!

मैंने ता० २९-५ को श्री सरदारसिंह के साथ आपके पास पत्र भेजा था। उन्होंने मुझे तो आकर यही कहा कि आप तो मिले नहीं, आपके आदमी के पास उन्होंने पत्र दे दिया है। उसके वाद मेरे पास तो आपकी ओर से कोई सन्देश मिला नहीं। आपने इस पत्र में संदेश भेजने का ज़िक्र किया है। इसलिए यह लिखा है।

मैं आपसे समझौते के लिए नहीं मिलना चाहता था, क्योंकि ता० २३-५ की वातचीत व व्यवहार से उसकी आशा तो रही नहीं थी। मैं

आपसे मेरे इलाज व खर्च आदि के वारे में तो कहना चाहता ही था, साथ में श्री महाराजा साहव जाते समय फरमा गये थे, उस विश्वास पर कई सूचनाएं आपके सामने रखना चाहता था। जिससे भविष्य में प्रजा व राज्य में अधिक मनोमालिन्य न वढ़ने पावे। सीकर की परिस्थिति से भी पूरी तौर से वाकिफ़ कर देना चाहता था। खैर, कोई वात नहीं। मैंने खासकर सीकर के मामले में मेरा किस प्रकार संवंध आया, उस वारे में श्री यंग साहव को ता० ७-६-३९ को एक लंवा पत्र भेजा है। उन्होंने आपसे आज्ञा लेकर मुझे उसका लेखी जवाव भेजने को लिखा है व कहलवाया है। आशा है, आपने मेरा वह पत्र भली प्रकार से देखा होगा। आपसे मेरी प्रार्थना है कि आप श्री यंग साहव को उस पत्र का जवाव लिख भेजने की आज्ञा देवें, जिससे अगर किसी जगह उन्हें कुछ कहना होगा या विशेष खुलासा मेरी ओर से जानना होगा तो वह लिख भेजेंगे। अन्यथा जो सत्य स्थिति है वह तो उसे भी स्वीकार करेंगे ही, जिससे आपलोग भी असली हालत से परिचित हो ही जायंगे। श्री यंग साहव जानेवाले हैं, इसलिए यह व्यवस्था आप जल्दी ही कराने की कृपा करेंगे। मेरा इलाज तो आज से चालू हो गया है। परिणाम तो परमात्मा के हाथ है।

जमनालाल वजाज का वंदेमातरम्

## मि० एफ० एस० यंग०, आई० जी० पी०, जयपुर, के नाम—

: १४३ :

कर्णावतों का वाग,
६-७-३९

प्रिय श्री यंग साहव,

मुझे दो रोज से पता नहीं चल रहा है कि मैं किसके चार्ज में हूं। मेरे तार-पत्र वग़ैरा किस पते से मंगाये जायं व किसके मार्फत भेजे जावें,

यह भी लिख। मुझे अखबार तथा पत्र वगैरा ठीक समय पर मिलने की व्यवस्था कर दी होगी। कृपया सूचित करें।

जमनालाल बजाज का वंदेमातरम्

मि० बी० सी० टेलर, आई० जी० पी०, जयपुर की ओर से ८-७-३९ को निम्न जवाब आया —

Your letter dated the 6th July 1939 to the address of Mr. Young. I am writing to inform you that the procedure followed by Mr. Young in the matters mentioned by you will continue in future and that the I. G. P. is in Charge.

(Sd.) B. C. Taylor,
I. G. P., Jaipur State

*To H. W. Williamson, Director of Medicine, Jaipur—*

: १४४ :

State Prisoner,
Jaipur.
9.7.1939

Dear Sir,

Damodar has sent me a copy of your letter addressed to him by you. I have carefully gone through it and I greatly appreciate the keen interest you are taking in the bettering of my health. You have therein very strongly recommended that I must, in view of the seriousness of the disease, either proceed to some sanitorium in foreign country where specialised treatment would be available or atleast should stay at some seashore place. While I am so much

thankful to you for the kind suggestions, I must confess, as I have already informed you the other day that even in ordinary cirumstances, I did not favour the idea of proceeding to Europe when it was thought so necessary by the Doctors. I have always wished to avail myself of whatever medical treatment be possible in India.

In this particular case, as you might be knowing, even the idea of proceeding to any place outside Jaipur State is unthinkable for me unless the restrictions on my right to stay in Jaipur is removed. I did not seek to enter as a civil resister. I sought to promote peace. This is merely to tell you why I cannot accept your kind advice. You should, therefore, do the best you can in the circumstances. Of course, you can consult if you think it necessary, my medical advisors and friends who are Dr. Jivaraj Metha of the K. E. M. Hospital and Dr. T. O. Shah of the Poly Clinic, both from Bombay.

With kind regards,

Yours,
Jamnalal Bajaj

होम मिनिस्टर से हुई बातचीत—
कर्णावतों का बाग
१०-७-३९

श्री हरिसिंहजी होम मिनिस्टर, श्री पोरारामलजी बगड़वालों को साथ लेकर आज सुबह सवा नौ बजे यकायक आये व सवा ग्यारह तक बातचीत करते रहे। अचरोल ठाकुर साहब का कहना था कि मुझे इलाज के लिए विदेश जाना चाहिए। अगर विदेश नहीं जाना चाहें तो जुहू (बम्बई)

जाकर रहना चाहिए। ब्लड प्रेशर के लिए वह स्थान ठीक समझा जाता है। सर गिरजाशंकर बाजपेई भी वहीं इस बीमारी के कारण डाक्टरों के कहने से गये हैं। पीरामलजी ने बीच में कहा कि जुहू में तो इन्हीं का बंगला है, जगह वगैरा बहुत सुन्दर व्यवस्था है। मैं आजही साथ ले जा सकता हूं इत्यादि। होम मिनिस्टर ने कहा, हम बैन बिना शर्त वापस कर लेंगे, आप वहां जाना मंजूर करें तो। स्वास्थ्य का आपको प्रथम खयाल करना चाहिए। तबीयत ठीक रहेगी तो आप ज्यादा काम कर सकेंगे वग़ैरा। मैंने उन्हें डा० विलियमसन से ता० ४-७ को दामोदर के नाम पत्र लिखा था, उसकी नकल व मैंने कल ता० ९-७ को उन्हें जवाब भेजा, वह बतला दिया। उन्होंने पढ़ लिया। बाद में स्वास्थ्य-व्यवस्था आदि बातों के सिवाय परसों मेरी मां को तथा अन्य कुटम्बियों को मिलने में जो अड़चनें पड़ीं उसका उन्होंने खुलासा किया। फिर बैन हटाने की चर्चा शुरू हुई। मैंने उन्हें कहा कि मैं चाहता तो हूं कि जयपुर सरकार दिलगीरी जाहिर करे। मुझपर बिना कारण रुकावट की गई। सीकर के बारे में देरतक बातें हुईं। उन्होंने कहा मि० यंग ने तो आपका पत्र मेरे पास नहीं भेजा। परन्तु दामोदरदास ने उसकी नकल मुझे पढ़ाई थी। मि० यंग को ऐसा नहीं करना चाहिए था। सीकर के मामले में गैरसमझ स्टेट की हुई, वह कहांतक ठीक था। वह तो अब आप साफ़ कर रहे हैं। उस रोज महाराजा सा० के सामने भी आपने कहा था कि हमें तो यह रिपोर्ट मिली कि सीकर के लोगों को लगान न देने के लिए जो हीरालालजी शास्त्री वगैरा प्रचार कर रहे हैं उसी काम के लिए आप भी आ रहे हैं, इत्यादि। मैंने कहा सीकर के मामले में मैंने जो काम किया है, उसका धन्यवाद तो अलग रहा, उल्टी यह सजा मिली ! इस चर्चा के बाद उन्होंने पूछा अगर स्टेट बिना शर्त बैन हटा ले तो मेरा क्या प्रोग्राम रहेगा। मैंने बताया कि मैं एक-दो रोज तो यहां रहूंगा। बाद में सीकर दो-चार रोज रहूंगा। फिर एक बार अपने स्वास्थ्य के लिए सलाह लेने बंबई आदि स्थान जाऊंगा। श्री महाराजा साहब के आने पर वापस आकर अपने बाकी रहे काम के लिए कोशिश करूंगा। पहले जो बातें हैं वह तो हैं ही। उसके सिवाय शिकारखाने, जंगलात

के कष्टों का संतोषकारक परिणाम लाना होगा। श्री पीरामलजी ने कहा कि इसमें तो हम लोग भी कोशिश करेंगे। होम मिनिस्टर ने कहा श्री महाराजा सा० के ध्यान में अब थोड़ी यह बात जंचती जारही है। अबके साल में वह घूमकर प्रजा का दुःख सुनेंगे तो उन्हींको भी पूरा विश्वास हो जायगा कि सचमुच में प्रजा, खासकर किसान, बहुत तकलीफ़ में हैं। मैंने कहा महाराज घूमकर देखें अथवा न देखना चाहें। अब यह हालत बरदाश्त होने लायक नहीं है। मैं और प्रजा-मंडल इसकी पूरी कोशिश करेंगे, जिससे जयपुर राज्य में भी मनुष्य-जीवन व उनके दुःख-सुखों का खयाल हो। उन्होंने कहा इसकी कोशिश करना आपका तो फर्ज है, ही परंतु मेरे खयाल से कोई भी बाहरी आदमी मनुष्यता के नाते (Humanity's sake) इन दुःखों व कष्टों को दूर कराने की कोशिश कर सकता है, इसमें कोई राजनैतिकता तो है नहीं। मैंने कहा जयपुर सरकार खुद होकर शीघ्र शिकारखाने व जंगलात की शिकायत मिटा देगी तो उन्हीं-की अधिक शोभा रहेगी। नहीं तो अब यह ज्यादा दिन चलने वाली नहीं है।

होम मिनिस्टर ने फिर मुझसे कहा कि मैं आज आबू चला जाऊं और प्राइम मिनिस्टर से खुलासा कर आऊं। ता० १३ को वापस आ सकूंगा। समझो, आपपर बिना शर्त बैन हटा लिया गया तो फिर रिगरेट के शब्दों पर तो आप जोर नहीं देंगे। मैंने कहा अभी नहीं दूंगा। वह तो महाराजा साहब के आने पर मैं अवश्य उनसे जोर देकर कहूंगा। उन का फ़र्ज है। उनके कारण एक निरपराधी को तकलीफ़ हुई है, तो उन्हें दुःख प्रकट करना चाहिए।

होम मिनस्टर ने कहा सीकर जाना आपका जरूरी है क्या? मैंने कहा हां।

होम मिनिस्टर ने कहा आप पर से बिना शर्त बैन हटा लिया जायगा, परंतु आप प्रजा-मण्डल की ओर से जाहिर सभा में फिलहाल व्याख्यान वगरा देंगे तो हमारी स्थिति थोड़ी नाजुक हो जायगी; क्योंकि प्रजा-मण्डल अभी

तक रजिस्टर नहीं हो पाया है। मैंने कहा यह बात तो कबूल करना वाजिब नहीं है। परन्तु आप लोग सच्चे दिल से महाराजा साहब के आने से पहले वातावरण शान्त, ठीक व परस्पर विश्वास का पैदा करना चाहते हैं तो मैं यह कह सकता हूं कि प्रजा-मंडल की ओर से जाहिर सभा (डेमॉन्स्ट्रेशन) जब तक महाराजा नहीं आते हैं यानी (२३ जुलाई तक) नहीं किया जायगा। वैसे मैं आजाद रहूंगा। जो चाहेंगे मुझसे मिलेंगे; सैकड़ों की संख्या में भी मिलकर मेरी राय जान सकेंगे, मैं उन्हें समझाऊंगा। महाराजा के आने तक प्रजा मंडल की ओर से जाहिर सभा (Public meeting) नहीं की जायगी (मेरे लिए)। मैंने तो कहा जाहिर सभा में प्राइम मिनिस्टर साहब या आप सभापति हो जाइये, जैसे उदयपुर (मेवाड़) में सर सुखदेवप्रसाद सभापति हो गये थे और मैंने भाषण दिया था। बहुत लोग जमा हुए थे। और भी कई देशी राज्यों में भाषण हुए हैं।

होम मिनिस्टर ने कहा कि आप बैन हट जाने पर जो स्टेटमेंट देंगे उसका ड्राफ्ट आज दामोदरदास को बुलवाकर मेरे पास भिजवा देवें तो ठीक रहेगा। मैंने कहा बैन हटाने का व मेरे स्टेटमेंट का ड्राफ्ट आप ही बनाकर भेज देवें, मैं देख लूंगा। उसमें जो कुछ परिवर्तन करना होगा करके भेज दूंगा। आखिर विचार-विनिमय के बाद यह निश्चय हुआ कि होम मिनिस्टर को दिखाकर बैन हट जाने के बारे में मैं जो स्टेटमेंट निकालना चाहूं निकालूं।

होम मिनिस्टर की बातचीत में इतनी बातें और हुईं—

१. सर शीतलाप्रसाद बाजपेयी से बात कर उन्हें मुझसे मिला देवेंगे कि जिससे अलाउंस वगैरा तथा अन्य कानूनी प्रश्नों को उनसे विचार-विनिमय कर जैसी उनकी राय हो, उस मुताबिक समाधान कर लिया जाय (सीकर आदि भी)।

२. मि० टेलर को मुझसे मिलने भेज देंगे।

३. पैर में दर्द है। चलने-फिरने की मनाही है। मोटर में घूमने की व्यवस्था पर श्री पीरामलजी ने जोर दिया।

४. बैंन हट जाने पर भी जयपुर में मैं बहुत करके इसी मकान में रहना पसन्द करूंगा। यह मैंने कहा।

५. ता० १३ को जो कुछ भी निश्चय हो उसकी सूचना मुझे मिल जायगी। श्री पीरामलजी ने कहा अगर मैं आबू से ता० १३ को वापस आ गया तो मामला सुलट गया समझना चाहिए। श्री पीरामलजी ने यह भी कहा कि मेरा कहना बहुत वाजिब रहा।

६. उस मौके पर बैंन हट जाता तो मुझे मेरी इच्छा के बिना भी बाहर जाकर रहना पड़ता,, वर्किंग कमेटी आल इण्डिया तथा अन्य कांग्रेस के कामों के लिए। अब तो मैं बाहर ज्यादा नहीं रह सकता, जहांतक जयपुर का मेरे संतोष लायक परिणाम नहीं आवे वहां तक। क्योंकि मुझे मानसिक शान्ति नहीं मिल सकेगी। बिना मानसिक शांति के स्वास्थ्य को लाभ नहीं पहुंच सकेगा, पीरामलजी ने कहा मैंने भी उस समय इशारा कर दिया था।

७. यूरोपियन कितना भी बड़ा अधिकारी हो उसके जरिये अपमान ज़रा-सा भी सहन नहीं हो सकेगा। मैंने कई उदाहरण देकर कहा। एक दिन मोटर नीचे रोक दी गई थी, वगैरा। उसके कारण भी कहे। जो कोई यूरोपियन यहां आवे वह अपने को प्रजा का नौकर समझे, न कि मालिक।

८. जो कोई भी झूठ बोलता हो वह चाहे प्राइम मिनिस्टर हो चाहे महाराजा साहब हों, उसके लिए मेरे दिल में आदर-इज्जत नहीं रह सकती। इसके भी उदाहरण देकर बतलाये।

९. मेरे इलाज वगैरा की उत्तम व्यवस्था अब भविष्य में रहेगी। पहले के माफिक बेपरवाही नहीं होगी।

१०. श्री पीरामलजी ने कहा, मैं आपके साथ सीकर चलूं तो कोई हर्ज है क्या। मैंने कहा मुझे तो खुशी होगी। आपसे मुझे बहुत बड़ी रकम भी लेनी है, परन्तु जनता समझेगी कि जयपुर सरकार ने सी० आई० डी० साथ लगा दी है। (सब हँसे)

११. महाराजा सा० २२ को नहीं तो २३ को जरूर आजायंगे। मि० टॉड भी ६-७ रोज में आ जायंगे यानो १६-१७ तारीख तक।

१३-७-३९

न तो होम मिनिस्टर व न पीरामलजी मिलने आये, न कोई सूचना मिली। इस पर से मुझे ऐसा लगता है कि मेडिकल ग्राउण्ड पर मैं वाहर जाने को तैयार हो सकता हूं क्या, यह समझने के लिए ही शायद होम मिनिस्टर ता० १०-७ को आये हों।

## श्री हरिसिंहजी, गृहमंत्री, जयपुर, के नाम——

: १४५ :

स्टेट-प्रिजनर
कर्णावतों का बाग, जयपुर
१४-७-३९

प्रिय श्री हरिसिंहजी साहव,

मेरी पू० मां व अन्य घर के लोग मुझसे मिलने आये, उसमें जो तकलीफ़ पड़ी उस वारे में ता० ११-७ को श्री टेलर सा०, आई० जी० पी० को मैंवे पत्र लिखा था। उनकी ओर से १२-७ को मुझे जवाब मिला, उससे मुझे सन्तोष तो नहीं मिला, उल्टे चोट पहुंची। मैं इस वारे में ज्यादा लिखा-पढ़ी भी करना नहीं चाहता। अगर आप उचित समझें तो भविष्य के लिए ठीक व्यवस्था करा देंगे, जिससे मेरे घरवालों व अन्य मित्र लोगों को विना कारण तकलीफ़ न हो और अपमानित न होना पड़े। कल ही मेरी स्त्री, लड़की वगैरा मिलने आनेवाले हैं। अगर आप ठीक समझें तो ये लोग जब आवें तब दिन-भर रह सकें, ऐसी व्यवस्था करा दें जिससे जाने-आने में अधिक कष्ट न उठाना पड़े। मेरे व श्री टेलर साहब के पत्र की नकल इसके साथ भेज रहा हूं।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

: १४६ :

१५-७-३९

प्रिय श्री हरिसिंहजी साहब,

आज सुबह श्री टेलर साहब आपका संदेशा लेकर मिलने आये। उन्होंने आपकी ओर से निम्नलिखित संदेशा कहा—

"The three conditions of release are not approved, especially the one that the reason of his release on medical grounds would not be mentioned in the release notice."

आपने जो संदेशा भेजा तदर्थ धन्यवाद। परन्तु उसे सुनकर मुझे जरा आश्चर्य हुआ। खासकर उसके आखिरी हिस्से से। आप व श्री पीरामलजी बगड़वाले जब ता० १०-७-३९ को मिलने पधारे थे तब आपने कृपा-पूर्वक मेरे स्वास्थ्य आदि के बारे में पूछताछ की थी। उस सिलसिले में आपने मेरे यूरोप या जुहू जाने, तथा मुझ पर लगे प्रतिबन्ध को हटाने की चर्चा भी की थी। यूरोप जाने के बारे में मेरे विचारों से आपको वाकिफ़ करते हुए मैंने कहा था कि यदि मैं स्वतंत्र रहता तो भी स्वास्थ्य-लाभ के लिए यूरोप जाना पसन्द नहीं करता। इस सिलसिले में श्री विलियमसन साहब का व मेरा जो पत्र-व्यवहार हुआ था वह भी मैंने आपको दिखा दिया था। जुहू जाने के बारे में भी मैंने यह साफ़ कहा था कि जबतक मुझ पर लगा प्रतिबंध दूर नहीं होता व प्रजा-मण्डल की मांगें मंजूर नहीं हों तबतक जुहू या और कहीं भी जयपुर रियासत के बाहर जाने की मैं कल्पना तक नहीं कर सकता। प्रतिबंध दूर करने के बारे में किसी भी शर्त को मंजूर करने को तैयार नहीं हूं। यह बात तो पहले से ही साफ़ है। आपके साथ भी बातचीत में मैंने इसी बात को दुहराते हुए यह कहा था कि जयपुर सरकार को चाहिए कि बिना कारण प्रतिबंध लगाने के बारे में अफ़सोस जाहिर करते हुए प्रतिबंध दूर करे। तब आपने कहा था कि "अफसोस जाहिर करने की शर्त पर मैं इस समय जोर न दूं", इस पर मैंने कहा था कि "ठीक है, महाराजा साहब के पधारने पर इस

बारे में उनके साथ खुलासा हो सकता है।" इतनी सब बातें होने पर medical grounds पर प्रतिबंध हटाने पर तथा रिहाई के इम्कान में उसका जिक्र करने, न करने का तो सवाल ही नहीं रहता है। आपके संदेश के बाद इतना स्पष्टीकरण करना आवश्यक प्रतीत हुआ, ताकि कोई गलतफहमी न रहने पावे। आशा है, आप प्रसन्न होंगे।

जमनालाल बजाज का वंदेमातरम्

## मि० बी० सी० टेलर, आई० जी० पुलिस, जयपुर, के नाम—

: १४७ :

कर्णावतों का बाग,
जयपुर
२७-७-३९

प्रिय महाशय,

आपका ता० २७-७-३९ का पत्र मिला। धन्यवाद।

हां, मेरी इच्छा है कि जबतक मैं इस बाग में रहूं यहां एक शिक्षक आकर इस बाग में और इसके इर्द-गिर्द रहनेवाले बच्चों को पढ़ाया करे। यह शिक्षक मेरे पास काम करनेवाले रसोइये, अर्दली, पानीवाले, पंखेवाले, व मेहतर को भी थोड़ी देर पढ़ा सकेगा। पढ़ाने का काम नीचे, जहां पुलिस-वालों के परिवार रहते हैं वहां उनके सामने हो सकेगा। आप श्री रामेश्वर के लिए मंजूरी दे सकें तो अच्छा ही है। अथवा श्री रामेश्वर के बदले यदि राज्य की ओर से आप कोई ऐसा शिक्षक दिला सकें जो हिन्दी व उर्दू दोनों जानता हो, तो ज़्यादा अच्छा होगा, क्योंकि मैं भी रोजाना आधा घंटा उर्दू सीखना चाहता हूं और रामेश्वर शायद उर्दू नहीं जानता है।

इस बारे में आप जो निश्चय करें, मुझे सूचित करने की कृपा करें।

आपका,
जमनालाल बजाज
जयपुर स्टेट-कैदी

*From Mr. B. C. Taylor, I. G. police, Jaipur—*

: १४८ :

Office of the Inspector-General of Police,
Jaipur (Rajputana)
28. 7. 1939

Dear Sir,

I am informed by L.H.C. Ram Chandra that on the 26th you went for a drive in the State car. I understand that you told L.H.C. Ram Chandra that you had been permitted to take this drive. I must draw your attention to the letter sent by Mr. Young to Mr. Damodar Das on the 6th of July. In that letter he has written—

"If he wishes to use the car personally beyond his usual visits to hospital application may be made to the Home Minister."

As the use of the car on the 26th is in *contravention of these orders*, I must point out that it *cannot be allowea* until you

have obtained the necessary permission. If you have already done so I may kindly be informed.

Yours truly,
B. C. Taylor

मि० बी० सी० टेलर, आई० जी० पुलिस, जयपुर के नाम—

: १४९ :

स्टेट-प्रिजिनर,
कर्णावतों का बाग, जयपुर
१-८-३९

प्रिय महाशय,

आपके २८-७-३९ व ३१-७-३९ के पत्र मिले।

चूंकि मुझे ब्लड प्रेशर अधिक रहता था व पांव की वढ़ी तकलीफ तथा कर्नल विलियमसन साहव द्वारा चलने-फिरनेकी मनाही कर रखने के कारण, कर्नल विलियमसन सा० ने ता० १२-७-३९ को मेरे सामने ही श्री उमराव-सिंह (उस समय के मेरे इन्चार्ज) को सीधे और साफ शब्दों में यह हुक्म दिया था कि मुझे मोटर में घूमने-फिरने के लिए ले जाया जाय। उस समय लैंस कांस्टेवल रामनाथसिंह भी वहां हाजिर था और दामोदर व दूसरे डाक्टर, आदि भी मौजूद थे। कर्नल विलियमसन साहव की वातचीत के बारे में आपने लिखा है कि—"I have spoken to Col. Williamson and he has told me that what he said was that as you could not walk, a drive in a car would certainly be beneficial and advisable."

मेरा तो खयाल है कि कर्नल विलियमसन जैसे बड़े व जिम्मेदार अधिकारी उस रोज की कार्यवाही के बारे में आपको सिर्फ इतना ही नहीं कह सकते। उन्होंने उमरावसिंह को मुझे मोटर में घुमाने के लिए जो हुक्म

दिया था, इससे वह इन्कार नहीं कर सकते। परन्तु अगर उन्होंने ठीक ऐसा ही कहा है जैसा कि आपने लिखा है, तो वास्तव में यह बड़े अफसोस व दुख की बात है।

मैं यहां दुहरा देना ठीक समझता हूं कि होम मिनिस्टर सा० जब ता० १० को यहां आये थे उन्होंने साफ शब्दों में यह कहा था कि मेरे स्वास्थ्य के लिए उचित प्रबन्ध करने का पूरा अधिकार कर्नल विलियमसन सा० को है तथा मैं स्वास्थ्य के हद तक पूरी तौर पर कर्नल विलियमसन सा० के चार्ज में हूं। मैं अब तक यह समझता था कि आई० जी० पुलिस व होम मिनिस्टर सा० के बीच होम मिनिस्टर सा० ही फाइनल अथॉरिटी हैं। लेकिन आज मैं आपके इस प्रकार के पत्र-व्यवहार से कुछ असमंजस में हूं और यह नहीं समझ सकता कि मेरे लिए सीधे तौर पर और अंतिम रूप से कौन जिम्मेदार है।

आपको अबतक यह तो पता लग गया होगा कि यहां बहुत अहकाम मुंहजबानी देने का रवैया पहले से ही जारी है। सारे अहकाम तहरीरी तौर से देने का रवैया न तो पहले के आई० जी० पी० ने रखा और न होम मिनिस्टर साहब ने। क्या होम मिनिस्टर, कर्नल विलियमसन साहब या आई० जी० पी० जैसे बड़े व जिम्मेदार अधिकारी के शब्दों पर भरोसा न किया जाय, ऐसा आप सुझाते हैं?

आई० जी० पी० के ता० ६ जुलाई के जिस पत्र का आप जिक्र करते हैं उसकी व वह पत्र दामोदर के जिस पत्र के जबाब में आया है उस पत्र की नकल तो मेरे मांगने पर आज दामोदर ने आपकी मार्फत भिजवाई है। इसके पहले न तो आई० जी० पी० ने इस पत्र-व्यवहार की नकलें कभी मुझे भेजीं हैं और न दामोदर ने। आज दामोदर का व आई० जी० पी० का वह पत्र-व्यवहार देखने से मालूम होता है कि दामोदर को भी बहुत-सी बातों की जानकारी नहीं थी। दामोदर के उस पत्र के जबाब में भेजे हुए आई० जी० पी० के ता० ६-७-३९ के पत्र का भी जो अर्थ आप निकालते हैं वह मेरे खयाल से नहीं निकल सकता।

इसके बाद आप अपने पत्र पैरा नं० ३ में लिखते हैं कि—"On receipt of that advice, had you asked for the use of the car, the matter would have been attended to. जैसा कि मैं ऊपर लिख चुका हूं, कर्नल विलियमसन साहब ने कोई सलाह नहीं दी थी, हुक्म दिया था। मुझे अधिकारियों से मोटर के इस्तेमाल करने की इजाजत मांगने की जरूरत तब महसूस होती जब मैं दिल बहलाने के लिए मौज के रूप में मोटर का इस्तेमाल करना चाहता। मेरे इस बन्दी-जीवन में मौज के लिए मोटर में घूमने की इच्छा न तो पहले थी और न अब ही है। मगर जैसा कि आपने लिखा है, अगर कर्नल विलियमसन साहब इतना ही मानते हैं कि—'A drive in a car would certainly be beneficial and advisable' तब भी मेरे स्वास्थ्य की दृष्टि से उचित प्रबन्ध करने की नैतिक व कानूनन जिम्मेदारी जयपुर सरकार पर ही आती है। अगर जयपुर सरकार ऐसा समझती है कि मेरे स्वास्थ्य की जिम्मेदारी उनपर नहीं है तो मुझे उस तरह स्पष्ट तौर से सूचित किया जाय, ताकि ऐसी विकट परिस्थिति में मेरा क्या कर्तव्य है यह निश्चय करने में मुझे सुविधा रहे।

अब मैं आपको यह सूचित कर देना चाहता हूं कि मैं इस तरह के व्यवहार का आदी नहीं हूं और अब ऐसी साधारण बातों के लिए पत्र-व्यवहार बढ़ाना भी उचित नहीं समझता।

इस सारी परिस्थिति को देखते हुए मैं समझता हूं कि मेरे लिए सबसे अच्छा तरीका यही है कि मौजूदा हालत में मैं मोटर का इस्तेमाल कतई न करूं। आपका ता० २८-७ का पत्र मिलने के बाद से ही मैंने मोटर का इस्ते-माल करना और अस्पताल जाना बन्द कर दिया है।

इस पत्र-व्यवहार की नकलें मैं श्री होम मिनिस्टर साहब को मेरे पत्र के साथ भेज रहा हूं।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

लेफ्टिनेंट कर्नल एच० डब्ल्यू० विलियमसन, डाइरेक्टर आफ मेडीसिन, जयपुर, के नाम––

: १५० :

स्टेट प्रिज़नर, जयपुर
२-८-३९

प्रिय श्री विलियमसन साहव,

श्री टेलर साहब, आई० जी० पी० का ता० ३१-७-३९ का एक पत्र मिला है, जिसमें उन्होंने मोटर के इस्तेमाल के बारे में आपसे जो बातचीत हुई है उसका हवाला देते हुए लिखा है कि

"I have spoken to Col. Williamson and he has told me that what he said was that as you could not walk, a drive in a car would be certainly beneficial and advisable". मैंने टेलर साहब को लिखा है कि विलियमसन साहब जैसे जिम्मेदार व बड़े अधिकारी ऐसी अधूरी बात नहीं कर सकते। कारण, आपको तो याद होना चाहिए कि जब ता० ६-७-३९ को मैं आपसे आफिस में मिला था व ब्लड प्रेशर को कम करने की दृष्टि से मोटर में घूमने की बातचीत की थी, तब डा० नजरत के सामने ही आपने यह कहा था कि मैं मोटर में घूम सकता हूं। उस समय मेरे साथ लैंस कास्टेबल रामनाथ था। आफिसर इंचार्ज उमराव-सिंह नहीं था। इसलिए इस हुक्म का अमल मैं नहीं कर सका। ता० १२-७-३९ को आप बिजली के इलाजवाले कमरे में मुझे देखने आये। मेरे पांव के बढ़े हुए दर्द को देखकर आपने कहा कि चलना-फिरना बिल्कुल बंद रखना होगा। तब फिर मोटर में घूमने की बात निकली, तो आपने मेरे इंचार्ज हेड कांस्टेबल उमरावसिंह को, जो उस समय मेरे साथ था, साफ तौर से यह हुक्म दिया था कि मुझे हर रोज घूमने ले जाया करे। उस समय वहां

लैंस कास्टेवल रामनाथ, दलाल व अन्य डाक्टर लोग भी मौजूद थे। उसी रोज से उमरावसिंह मुझे मोटर में घूमने ले जाने लगे।

मुझे श्री यंग, आई० जी० पुलिस ने यह कहला दिया था कि मेरे स्वास्थ्य की दृष्टि से कर्नल विलियमसन को पूरा अधिकार है। वह जो मुनासिब व आवश्यक समझें वह सुभीता दे सकते हैं। श्री होम मिनिस्टर ता० १०-७ को मुझसे यहां मिले थे, तव उन्होंने भी स्पष्ट तौर से यही कहा था। मैं तो समझता था कि शायद होम मिनिस्टर साहब की व आपकी वातचीत हो गई होगी। साफतौर पर इतनी सारी वातें होने पर भी अगर यह परि-स्थिति यहां हो सकती है तो फिर मेरे मन में यह शक पैदा होना स्वाभाविक है कि सम्भव है आप मेरे स्वास्थ्य की दृष्टि से किसी बात की जरूरत समझें तो भी राजनैतिक या अन्य कारणों से उसपर अमल न कर सकें। तव उस परिस्थिति में आप मेरे स्वास्थ्य के लिए उचित व आवश्यक प्रवन्ध कैसे कर सकेंगे। और विना उचित प्रवन्ध हुए मेरा स्वास्थ्य आप कैसे सुधार सकेंगे। मैं तो आपसे यह साफ तौर से जानना चाहता हूं कि मेरे स्वास्थ्य की दृष्टि से जो प्रबन्ध करना आप आवश्यक समझें उतना सब प्रबन्ध करने का आपको पूरा अधिकार है या नहीं? मैंने श्री टेलर साहब के जरिये यह भी पुछवाया है कि जयपुर सरकार मेरे स्वास्थ्य के लिए उचित प्रवन्ध करने की जिम्मेदार है या नहीं? आपका व उनका जवाव आने पर ही मैं अपने स्वास्थ्य के सम्वन्ध में निश्चय कर सकूंगा।

अभी ता० २८-७-३९ को श्री टेलर सा० का मोटर के बारे में जो पत्र आया है, उसके कारण मैंने मोटर का इस्तेमाल करना बन्द कर रखा है, जिससे अस्पताल आना भी वन्द हो गया है। इसलिए जहांतक इस मामले का फैसला न हो जाय, यदि सम्भव हो, आप या श्री सेन साहव या डा० ज्वालाप्रसादजी, कोई भी मेरे पांव का जख्म, घुटने का दर्द, ब्लड प्रेशर देख लिया करें, तो मुझे सूचित कीजिएगा।

आपका,

जमनालाल बजाज

## श्रीमान् सवाई मानसिंह, महाराजा जयपुर, के नाम—

: १५१ :

कर्णावतों का बाग,
४-८-३९

प्रिय श्री महाराजा साहब,

आप विदेश की यात्रा करके कुशलपूर्वक वापस हम लोगों के बीच पधारे यह जानकर प्रसन्नता हुई।

आपने करांची में प्रेस प्रतिनिधि को जो मुलाकात दी थी, वह मैंने पढ़ी। परन्तु आपके उस निश्चय से आपकी रिआया को कोई लाभ व समाधान नहीं मिल सकता। आपको तो सबसे पहले अपनी रिआया को पूरी तौर से विश्वास में लेना चाहिए। उसके दुखों को दूर करना चाहिए। आपको साफ तौर से घोषित करना चाहिए कि रिआया के सुख से आप सुखी हैं व उसके दुख से दुखी हैं। उसके सुख के लिए दुखों को हटाने के वास्ते आप अपने सुखों को भी तिलांजलि देने को तैयार हैं। इस प्रकार आप घोषित करेंगे व उसपर अमल करना शुरू करेंगे तो मेरा विश्वास है कि यहां असली शांति स्थापित हो जायगी। कानून व तोप-बंदूक के बल से जनता का हृदय जीतना असम्भव है। आप तो विदेश की हालत से वाकिफ हैं। अगर हिटलर, मुसोलिनी अपनी प्रजा की दिल तोड़कर रात-दिन सेवा नहीं करते तो आज वहां के लोग उनके पीछे इतने पागल नहीं होते। जिस रूस से इतनी बड़ी ब्रिटिश सरकार घृणा—नफरत करती रही, उसीसे वह आज समझौते के लिए कितनी आतुर व बेचैन है। मैंने आपसे समक्ष में प्रार्थना की थी तब आपने फरमाया था कि यूरोप से वापस आने पर अपनी प्रजा को सुखी करने की पूरी कोशिश करूंगा।

मुझे यह बात जानकर तो थोड़ी खुशी हुई कि आपने एक हिंसक शेर को तो खत्म किया। साथ में दुःख भी हुआ कि उस शेर ने मरते-मरते आपकी प्रजा में से भी एक को आपके सामने ही मार दिया। आपके पीछे इन हिंसक

प्राणियों द्वारा आपकी प्रजा की अनाथ की तरह क्या दशा हो रही है, इसकी आप जांच करेंगे तो आपका हृदय द्रवित हुए बिना नहीं रहेगा। मोरांसागर व यहां मुझे रहने का मौका मिला, जिससे शिकारखाने व जंगलात के जुल्मों के कारण कई बार रोना आ जाता है। मेरी समझ में नहीं आता कि जिससे राज्य को कोई खास लाभ न हो उस प्रकार के कानूनों द्वारा इस राज्य की जनता के सर पर दुःख व मौत का खतरा हर घड़ी बनाये रखने में क्या वुद्धिमानी है। आपको शिकारखाने व जंगलात के कानून कम-से-कम उस मुआफिक तो एकदम कर ही देने चाहिए जैसे ब्रिटिश सरकार में है। मेरा यह पूरा विश्वास है कि यदि ऐसा आप शीघ्र ही कर देंगे तो पीड़ित जनता आज तक का दुःख भूलकर आपके प्रति हृदय से प्रेम करेगी व आपको आशीर्वाद प्रदान करेगी।

आपके यूरोप जाने के वाद का जो वातावरण अधिकारियों ने पैदा कर रखा है, उसका खयाल करते हुए मुझे शायद आपसे मिलकर प्रार्थना करने का मौका नहीं मिले। इससे मेरे मन में आपके प्रति सद्भावना रहने के कारण मैंने अपने हृदय की भावना लिख भेजी है। परमात्मा आपको सद्वुद्धि प्रदान करे जिससे राज्य व प्रजा में सच्चा प्रेम व विश्वास का सम्बन्ध वढ़ता रहे।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

**लें० कर्नल एच० डब्ल्यू० विलियमसन, डाइरेक्टर आफ मेडीसिन, जयपुर के नाम—**

: १५२ :

जयपुर स्टेट-कैदी,
६-८-३९

प्रिय श्री कर्नल विलियमसन साहब,

आपका ता० ४-८-३९ का खत मिला, धन्यवाद।

जबतक नीचे लिखी वातों का स्पष्ट रूप से खुलासा नहीं होता

तवतक मेरा मोटर में वैठना एवं अस्पताल में जाना उचित नहीं प्रतीत होता।

१. ता० १२-७ को आपने स्पष्ट तौर से मुझे मोटर में घूमने की इज़ाज़त दी थी। वह आपको पुनः स्वीकार करनी चाहिए।

२. मैं भरतपुर रोड की तरफ तथा वस्सी डाकखाने के सामने से घूमने गया, इसमें मोटर में घूमने की इज़ाज़त का ग़ैर फायदा नहीं उठाया, यह अधिकारियों को, खासकर आपको स्वीकार करना चाहिए। इस विषय में अपना खुलासा ता० ५-८ को श्री टेलर साहव की मार्फत आपके पास भिजवाया है। वह आपने गौर से देख ही लिया होगा।

३. श्री वी० सी० टेलर, आई०जी० पी० ने आफिसर इन्चार्ज श्री उमरावसिंह से व आपसे पूरी तौर से जांच किये विना मुझे मोटर के बारे में खत भेजा, उनकी यह भूल उन्हें स्वीकार करनी चाहिए।

जव तां० ५-८ की सुवह तक आपने किसी जिम्मेदार डाक्टर को यहां भेजना मुनासिब नहीं समझा तो उसी शाम से (यानो कल से) मास्टर रामप्रतापजी की मदद से प्राकृतिक चिकित्सा का इलाज जले हुए घाव के लिए शुरू कर दिया है। सात-आठ रोज तक अन्ट्रेन्ड कम्पाउंडर ही इलाज करता रहा, पर वैसा ही चालू रखना मुझे ठीक नहीं मालूम हुआ।

मुझे सवसे अधिक दुःख तो इस वात का हुआ कि वड़े-से-बड़े अधिकारी लोग भी सत्य बोलने का आग्रह नहीं करते, और अपनी बात पर कायम नहीं रह सकते, तो वेचारे मामूली अधिकारियों की तो क्या स्थिति होती होगी, भगवान ही जाने।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

*From Shri S. M. Bapna, Prime Minister, Bikaner—*

: १५३ :

Bikaner,
1.9.1939

My dear Seth Sahib,

I was very glad to hear about your release some time ago, but could not write to you earlier, as soon after I came away here from Ajmer and do not yet get much time to attend to private correspondence. I hope your health is improving.

His Highness has spoken to me about the letters he and his Private Secretary have received from you and your intention to pay him a visit. His Highness will no doubt be very pleased to receive you, but I would advise you to put off your visit. His Highness is terribly rushed at present. There are so many important matters which are taxing him and the State is in the clutches of famine. I think, for a friendly visit like yours, a pleasanter atmosphere is desirable.

My wife is with me here, but her condition is about the same. I expect your wife is with you. Please remember us to her.

With kindest regards,

Yours,
S. M. Bapna

*To H. H. Maharaja, Jaipur—*

: १५४ :

Jaipur,
6. 9. 1939

May it please Your Highness,

With reference to the Council of State notification (published in the Extraordinary issue of the Jaipur Gazette dated the 12th January, 1939) rejecting 'the Praja Mandal's request for recognition and for permission to continue to function as an association,' I beg to submit that the Praja Mandal's object is the 'the attainment by peaceful and legitimate means of responsible government under the aegis of H.H. the Maharaja', which does not necessarily involve the immediate establishment of full responsible government, and which, quite clearly, is not the same as 'upsetting the existing order'. In my humble opinion, the question of conflict with the administration cannot arise if an atmosphere of mutual co-operation and helpfulness for the public good can be established. I, therefore, beg to request that the decision of the Council of State contained in the notification referred to above may kindly be reconsidered and necessary orders may be passed for the registration of the 'Jaipur Rajya Praja Mandal' under the Public Societies Act of 1939.

I beg to remain,
Your Highness' most obedient servant
Jamnalal Bajaj
President, Jaipur Rajya Praja Mandal.

## श्रीमान् महाराजा साहब जयपुर के नाम—

: १५५ :

जयपुर,
१३-९-३९

प्रिय श्री महाराजा साहब,

सूचनानुसार मैंने अपने वक्तव्य में आवश्यक सुधार कर दिये थे, जो आशा है, आपकी नज़र से गुज़रे होंगे। मैं अपनी ओर से तो परिस्थिति में सुधार करने की पूरी कोशिश कर रहा हूं और आइन्दा भी करता ही रहूंगा; परन्तु मुझे यह लिखते हुए बहुत दुःख होता है कि अधिकारी लोग, सहकार्य के बजाय, असहकार्य व लापरवाही की वृत्ति का परिचय दे रहे हैं, जिसकी वजह से सच्ची शांति कायम होना कठिन हो जाता है।

मिसाल के तौर पर सीकर व किसान बंदियों की रिहाई के लिए मैंने आपसे प्रार्थना की थी। आपने भी कृपापूर्वक उनकी रिहाई का हुक्म दे दिया था। मैं चाहता था कि वे लोग ता० १० की उस सभा के पूर्व ही रिहा कर दिये जाते, जिससे हमारे काम में बहुत ही इमदाद मिल सकती थी। परन्तु ऐसा नहीं हो सका। मैंने स्वयं इस बात की कोशिश की कि इन भाइयों को दीगर मामूली बंदियों के साथ ड्योढ़ी न जाना पड़े और जेल के दरवाजे पर ही इनकी रिहाई हो सके। मैंने इस सिलसिले में श्री ठाकुर साहब, जोबनेर श्री रावलजी तथा श्री अमरसिंहजी से भी प्रार्थना की, परन्तु कोई परिणाम नहीं निकल सका।

मुझे यह बताया गया है कि रिहाई के पूर्व ही पं० लादूरामजी जोशी, सरदार हरलालसिंहजी और अन्य बंदियों ने जेल अधिकारियों से यह निवेदन कर दिया था कि यदि राज्य का इरादा उन्हें रिहा करने का हो तो वे जेल के दरवाजे पर ही रिहा कर दिये जायं, क्योंकि वे दूसरे कैदियों की भाँति ड्योढ़ी पर जाना पसंद नहीं करेंगे। उन्होंने यह भी कह दिया था कि यदि रिहाई उस प्रकार करने में कोई कठिनाई हो तो वे लोग अपनी पूरी

सज़ाएं भुगतना ही पसंद करेंगे। लेकिन मेरी कोशिशों व उन वंदियों के निवेदन के बावजूद उन्हें जेल के दरवाजों पर नहीं छोड़ा गया।

यह सब ही के लिए बड़े अफसोस की बात थी कि उन वंदियों को जबरन घसीटा व पीटा गया, पुलिस वार्डरों के जरिये उठवाकर मोटर में ढकेला गया, व ड्योढ़ी ले जाया गया, जहां महात्माजी व प्रजा मंडल के जयजयकार के नारे लगाने के कारण उनके साथ फिर दुर्व्यवहार किया गया व पं० लादूरामजी जोशी के मुंह पर तो मि० वील ने इस तरह मारा कि उनकी नाक से रक्त वहने लगा। उनके कुरते पर खून के दाग़ लगे हैं तथा वह फट भी गया है। यदि उनके साथ जो व्यवहार किया गया वह नहीं किया जाता तो वे लोग आपके जन्मोत्सव के दिन न तो इस प्रकार कोई प्रदर्शन ही करते और न नारे ही लगाते।

पं० लादूरामजी तथा सरदार हरलालसिंहजी, दोनों ही प्रजा-मण्डल-कार्यकारिणी के सदस्य हैं। यह बात मैंने श्री रावलजी से कही थी। ठा० सा० जोवनेर तो इस बात को जानते ही थे। मेरे खयाल से ऐसी मारपीट या जोरा-जब्र के कारण, रिहाई जैसे कामों की सारी खूबसूरती नष्ट हो जाती है। कितना सुन्दर होता यदि जिस सहृदयता से आपने सारे काम का श्रीगणेश किया था, उसी भावना से अधिकारियों द्वारा भी भविष्य के काम अंजाम दिये जाते, जिससे प्रजा में न तो इस तरह उत्तेजना ही फैलती और न यह दुर्घटना ही हो पाती।

मेरा मानना है कि मि० बील का व्यवहार कानून और सभ्यता दोनों की दृष्टि से ही अनुचित था। मैंने आपसे नम्रतापूर्वक यह निवेदन किया था कि वतमान समय में, इस तरह का व्यवहार, और खासकर जबकि वह अंग्रेजों की ओर से किया जाय, प्रजामंडल के कार्यकर्त्ता व जनसेवक अब बर्दाश्त कर सकें, यह नामुमकिन है। मुझे इस बात का बहुत दुःख है कि अधिकारियों की अदूरदर्शिता व अव्यावहारिकता के कारण आपके जन्मोत्सव के शुभ अवसर पर इस तरह की घटना हो गई। मैंने प्रजा-मंडल के अपने सहयोगियों को विश्वास दिलाया है कि "इस मामले की पूरी जांच करवाने तथा जो लोग

इसके लिए जिम्मेदार हों उनके बारे में उचित कार्यवाही करने के लिए मैं श्री महाराजा साहब से अवश्य प्रार्थना करूंगा।"

इसके पहले भी ऐसे उदाहरण पाये जाते हैं जब रिहाई के लिए राज-बंदियों को ड्योढ़ी पर नहीं ले जाया गया था। श्री बाबा नृसिंहदासजी की रिहाई इसी प्रकार हुई थी।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

: १५६ :

न्यू होटल, जयपुर,
३०-९-३९

प्रिय श्री महाराजा साहब,

आज अपनी मुलाकात हो जाने के बाद, संभव है, दुबारा मिलने का मौका कुछ समय तक न आ सके। मुझको आपकी बातचीत से खूब संतोष हुआ है और मैं समझता हूं कि शांति और सहयोग का एक बहुत अच्छा वातावरण पैदा हो गया है जिससे राज्य और प्रजा दोनों को लाभ पहुंचेगा। मेरे सामने तो सबसे बड़ा सवाल यही है कि जो वातावरण बना है, वह कायम रहे। आपके सुझाव के अनुसार मैं प्रायः सभी मिनिस्टर साहबान से मिल चुका हूं और अच्छी तरह बातचीत कर चुका हूं। मैं महसूस करता हूं कि सरकारी हलकों में अभी तक प्रजा-मंडल के बारे में कुछ झिझक है और मैं चाहता हूं कि जिस कारण से यह झिझक होगी उसका पता लगाकर उसको मिटा दिया जाय। इस संबंध में (१) सबसे पहली बात तो यह है कि पब्लिक सोसाइटीज एक्ट का संशोधन जयपुर गजेट में जल्दी-से-जल्दी प्रकाशित हो जाय, ताकि सबको राज्य की ओर से ऐलानिया मालूम हो जाय कि अब रजिस्ट्रेशन न होने के कारण से प्रजा-मंडल पर किसी तरह का प्रतिबन्ध बाकी नहीं रहा है। (२) दूसरे, मैंने आपसे पहले एक सरक्यूलर के बारे में निवेदन किया था। वह न निकला हो तो अब राज्य की ओर से राज्याधिकारियों के लिए एक सरक्यूलर निकल जाय जिससे राज्य और प्रजा-मंडल के नये संबंध का हाल उन लोगों को मालूम हो जाय और उनके दिल में किसी

तरह की शंका न रहे। (३) तीसरी बात यह है कि प्रजा-मंडल के मुख्य कार्यकर्त्ताओं का 'पर्सनल टच' सब मिनिस्टर साहिबान से हो जाय और जरूरत तो इस बात की भी है कि प्रजामंडल के मुख्य कार्यकर्त्ताओं की पहुंच आप तक भी हो। मैं अपनी ओर से तथा अपने साथियों की ओर से आपको एक बार फिर विश्वास दिलाना चाहता हूं कि हम लोग सच्चे भाव से राज्य का सहयोग चाहते हैं, और इसीमें सबकी भलाई समझते हैं। सहयोग के लिए मेरे पीछे से मेरे साथी भी कुछ कसर नहीं उठा रखेंगे, परन्तु हमारे सद्भावों का अनुकूल उत्तर मिनिस्टर साहिबान तथा अन्य अधिकारियों की ओर से मिलना चाहिए। आपस में सहयोग की सच्ची भावना के रहते हुए मुझको आशा और विश्वास है कि सब काम भलीभांति चलता रहेगा और किसी भी तरह के संघर्ष का कोई मौका नहीं आ सकेगा। मैंने अपने साथियों के साथ सलाह करके तय किया है कि प्रजा-मंडल को नये मिले हुए नागरिक अधिकारों का उपयोग संयम के साथ करना चाहिए। फिर भी अगर राज के नोटिस में प्रजा मंडल के किसी कार्यकर्त्ता की तरफ से कोई गड़बड़ी आवे तो उसको व्यक्तिगत संपर्क के ज़रिये साफ कर लिया जाय।

मैंने अपने पिछले दौरे में अपनी आंखों से देखा है और रियासत के प्रायः सभी प्रांतों से मुझको अकाल की भयंकरता की रिपोर्टें मिली हैं। जगह-जगह से दीन-दुखी प्रजाजन अपने घरों को छोड़-छोड़ कर जा रहे हैं। ऐसी भयंकर स्थिति में यह जरूरी है कि 'फेमिन रिलीफ की मशीनरी' तेजी के साथ काम करे। जाब्ते पूरे करने में समय बिलकुल भी न खोया जाय। शहर में सस्ता अनाज बेचने की व्यवस्था राज और प्रजा-मंडल के प्रतिनिधियों के सहयोग से की जा रही है। मैं आशा करता हूं कि निज़ामतों में भी यह व्यवस्था जल्दी ही हो जायगी। अनाज के अलावा पशुओं के लिए चारे की व्यवस्था भी करनी है। ऐसे धंधे चालू करने की सख्त जरूरत है, जिनसे गरीबों को रोजी मिले। इस सिलसिले में आपको राज की ओर से अच्छी मिकदार में खादी खरीदने की बात याद दिलाना चाहता हूं। मेरा निवेदन है कि राज की ओर से एक अच्छा आर्डर खादी के लिए मिलना

चाहिए। जयपुर की वनी हुई खादी के कुछ नमूने आपकी सेवा में आज ही पेश करनेवाला हूं।

शेखावटी आदि स्थानों में जकात का सवाल उग्र रूप धारण करने को हो रहा है। जयपुर सरकार और ठिकानेदारों के वीच एक दूसरे के हक़ूक़ के वारे में कोई मतभेद हो तो प्रजा-मंडल की राय में उसे दोनों पक्ष कानूनी कार्रवाई से ठीक कर सकते हैं। मैंने जकात के वारे में प्रजा मंडल की नीति साफ कर दी है और वतला दिया है कि कहीं पर जयपुर राज्य के जकात देने से इन्कार करने की कोई चर्चा होगी तो उसमें प्रजा-मंडल का सहयोग विलकुल नहीं मिलेगा। जकात के वारे में आपसे मेरा नम्र निवेदन इतना ही है कि इस काम में जरा जल्दी की गई है और मैं समझता हूं कि अव लड़ाई छिड़ जाने से और फेडरेशन योजना के स्थगित हो जाने से जल्दी करने का कोई कारण नहीं रहा है। इसलिए मेरी राय में जकात के नये 'रेट्स' को एक वार स्थगित किया जाय और पुराने 'रेट्स' के अनुसार ही वसूली की जाय। इस वीच में एक सरकारी और गैरसरकारी सदस्यों की कमेटी के द्वारा सारी स्थिति की जांच करके फैसला किया जाय तो ठीक रहे। जव मैं नये रेट्स को स्थगित करने की सिफ़ारिश करता हूं तव मैं आपका ध्यान इस ओर भी खींचना चाहता हूं कि जयपुर राज्य में जो रेट्स लागू किये हुए हैं, उनको लागू करते समय शेखावटी आदि की विशेष स्थिति पर विचार नहीं किया गया था, क्योंकि उस समय शेखावटी आदि में जयपुर सरकार की ज़कात लगाने का सवाल सामने था ही नहीं। जकात की वसूली कई तरह से कष्टदायक और कभी-कभी अपमानजनक भी हो जाती है, जिससे शेखावटी आदि के लोगों में भारी असंतोष वढ़ता जा रहा है। तीसरी वात यह है कि जयपुर सरकार की ज़कात लग जाने के वाद ठिकानेदारों की तरफ से ज़कात या चुंगी वसूल करने का कोई सवाल नहीं रहना चाहिए। मुझको विश्वास है कि आप इस वड़े सवाल पर खास ध्यान देंगे और परिस्थिति विगड़ने नहीं देंगे।

शिकारखाना व जंगलात का सवाल तो आपके सामने है ही। इस सवाल को भी आप यथासंभव जल्दी ऐसे रूप में हल करवाने की कृपा

करेंगे जिससे गरीब प्रजाजन के कष्ट दूर हो जायं और वे आपका गुणगान कर सकें। इस संबंध में एक छोटी-सी वात भी आपकी नोटिस में ले आना चाहता हूं। वह यह कि हमारे कार्यकर्ताओं की भूल से एक वछड़े को (जिसे शेर ने मार दिया था) वाजार में घुमा दिया गया। पता लगने पर मैंने मना कर दिया है कि इस तरह की कोई वात आइंदा न की जाय।

'पव्लिक वेलफेयर' के कामों तथा शिक्षा आदि के वारे में भी मुझको कुछ निवेदन करना है। ऐसे कामों में प्रजा को राज की ओर से प्रोत्साहन मिलना चाहिए और जहां कहीं जो कुछ रुकावट हो वह दूर कर देनी चाहिए। जो लोग अपना रुपया खर्च करके राज की सीमा में अच्छे काम करते हैं उनपर गैर-जरूरी और कष्टदायक वंदिशें लगाना, मेरी राय में, ठीक नहीं हैं। सीकर के वर्खास्तशुदा लोगों की वात मैं आपके सामने रख ही चुका हूं। रेवेन्यू मिनिस्टर तथा सीकर के सीनियर आफ़िसर साहव से मेरी वातचीत इस वारे में हो चुकी है। मैं आशा करता हूं कि इस सवाल को सहानुभूति के साथ ठीक कर दिया जायगा। मैंने रेवेन्यू मिनिस्टर साहव को अपने सीकर संवंधी कागज़ात दिखला दिये हैं और उनको वतला दिया है कि सीकर के बारे में मेरी कैसी क्या नैतिक जिम्मेदारी है और इसी प्रकार यह भी कि इस मामले में जयपुर सरकार की क्या जिम्मेदारी है। आशा है, आप रेवेन्यू मिनिस्टर साहव से सारा हाल जान लेने की कृपा करेंगे।

मैं पहले भी जानता था और मुझको मेरे दौरे में खासतौर से फिर मालूम हुआ कि खालसा की प्रजा की अपेक्षा ठिकानों की हद में वसनेवाली प्रजा को ज्यादा कष्ट है। ठिकानेदारों में जगह-जगह लागवाग, कौड़ी,-चुंगी वसूल करने, वेगार लेने तथा और कई तरह की ज्यादतियों के समाचार मिलते रहते हैं। शेखावटी में जमीन के वंदोवस्त का सवाल चल रहा है। मैं चाहता हूं कि शेखावटी में वंदोवस्त किसानों की दृष्टि से भी न्याययुक्त हो। ठिकानों में वसनेवाली प्रजा के दुःखों के निवारण में जयपुर सरकार की ओर से सहायता मिली तो मुझको विश्वास है कि हमलोग ठिकानेदारों से मिल-जुलकर स्थिति को वहुत-कुछ सुधार सकेंगे।

जयपुर में, खासकर शहर में, हिन्दू-मुस्लिम समस्या खड़ी न हो जाय इस तरफ भी आपको ध्यान देने की जरूरत होगी, ऐसा मेरा खयाल है। हिन्दू-मुस्लिम झगड़े के सिलसिले में रामगढ़, लक्ष्मणगढ़ के कुछ लोग जेल काट रहे हैं। जिस प्रकार पिछले मुस्लिम आंदोलन में कैदियों को छोड़ दिया गया था उसी प्रकार उन लोगों को भी छोड़ दिया जाय तो हिंदुओं पर अच्छा असर पैदा होगा।

हिंदुस्तानी प्राइम मिनिस्टर की नियुक्ति के बारे में तो अपनी बातचीत खूब हो ही चुकी है। मैं आपसे एक बार फिर आग्रहपूर्वक निवेदन करना चाहता हूं कि आप खासतौर से जोर लगाकर एक अच्छा-सा प्राइम मिनिस्टर नियुक्त करने में अवश्य सफलता प्राप्त कर लें। आप ऐसा कर सके तो मैं सोचता हूं कि आगे का रास्ता बहुत-कुछ सुगम हो जायगा।

अन्त में मैं आपको हार्दिक धन्यवाद दिये बिना नहीं रह सकता कि आपने कितनी सहानुभूति के साथ उलझे हुए सवालों को सुलझाने का प्रयत्न किया है। परमेश्वर से मेरी यही प्रार्थना है कि आप इसी प्रकार आगे बढ़ते रहें, ताकि प्रजा में सुख-चैन बना रहे और आपको भी एक ओर से प्रजा के धन्यवाद मिलें और दूसरे आन्तरिक सुख और शांति का लाभ हो।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

: १५७ :

दिल्ली,

५-१०-३९

प्रिय श्री महाराजा साहब,

यहां आने पर मैंने सर बर्ट्रेन्ड ग्लेन्सी से मिलने की कोशिश की। वह शिमला थे और वहां से शीघ्र ही भ्रमण में जानेवाले थे। अतः उनसे मुलाकात नहीं हो सकी। उनके नाम मैंने जो पत्र लिखा है, उसकी नकल आपकी जानकारी के लिए भेज रहा हूं।

इस बार की अपनी मुलाकात में मैं कुंवर सर जगदीशप्रसाद (मेंवर वाइसराय एक्जीक्यूटिव कौंसिल) के वारे में आवश्यक नोट्स आप को दे आया था। यहां आने पर मैं उनसे भी मिला, जयपुर के वारे में भी उनसे काफी वातें हुईं। रिटायर होने के पहले या बाद भी उनकी इच्छा रियासतों में काम करने की नहीं है। उनका सर ग्लेन्सी तथा वाइसराय के साथ अच्छा संवंध है। इसलिए जयपुर में भारतीय दीवान की नियुक्ति के वारे में वह उनसे वातें करने वाले हैं। सर जगदीश के साथ की वातचीत में कई नामों की चर्चा भी हुई। जयपुर की दृष्टि से उन्होंने जिन लोगों को ठीक समझा है, उनके नाम इस प्रकार हैं—

१. ई० राघवेंद्रराव २. सर कृष्णमाचारी। (बड़ौदा)

३. श्री दी० व० गोपालस्वामी आयंगार, (काश्मीर)

४. सर कुंवर महाराजसिंह

५. सर जोसेफ भोर।

(१) ई० राघवेंद्रराव, सी० पी० और वरार के गवर्नर रह चुके हैं। सर जगदीश का कहना था कि इनका वाइसराय महोदय की कौंसिल में भी काफी मान और वजन है तथा स्टेट सेक्रेटरी पर भी इनका अच्छा प्रभाव है। अगर इनका मिलना संभव हो तो कोशिश की जानी चाहिए।

(२) सर कृष्णमाचारीजी के वारे में सर जगदीश को यह संदेह है कि शायद वह बड़ोदा छोड़ना पसंद न करें। परंतु वर्तमान वड़ोदा-नरेश वहां अपनी मर्जी के नये आदमी को लाना चाहते हैं। संभव है, श्री कृष्णमाचारीजी भी मिल सकें।

(३) श्री गोपालस्वामी आयंगार, सर महाराजसिंह तथा सर भोर इन तीनों के वारे में भी सर जगदीश की यही राय थी कि ये सज्जन भी सुयोग्य हैं। सर भोर के वारे में तो उनका कहना था कि वह वहुत ही अच्छे आदमी हैं। उन्हें काश्मीर का आफर भी आया था, पर उन्होंने इन्कार कर दिया। भोपाल नरेश उनके मित्र हैं, इसलिए वह वहां गये हैं। शायद जयपुर आना भी पसन्द न करें। इस तरह सर जगदीश ने

अपनी ख़ानगी राय दी है। उनकी तथा यहां के और जिम्मेदार व्यक्तियों की बातचीत से मेरा खयाल है कि राघवेन्द्रराव के लिए पहले प्रयत्न किया जाय। दूसरे नम्बर में श्री कृष्णमाचारी हैं। आपकी आज्ञा होगी तो मैं भी श्रीकृष्णमाचारी से बात करूंगा। इनके बाद कश्मीर के श्री दी० व० गोपालस्वामी के लिए कोशिश की जाय।

मैं यहांपर रावराजा सीकर, सर शादीलालजी आदि से भी मिला। महात्माजी से भी बातें हुई हैं। जब आपसे मिलना होगा तब इस बारे में अधिक निवेदन कर सकूंगा। श्री रावराजाजी साहब की बातचीत से तो पता लगा कि उन्होंने सर एन० एन० सरकार को अपना मामला सुपुर्द किया है। आपने मुझे जाते समय कहा था उसके अनुसार मैंने उनसे कोई नया वादा करना ठीक नहीं समझा। परन्तु मेरा खयाल है कि नये मुसा-हिब के आने के बाद यह मामला भी आपस में तय कर लेना ठीक रहेगा, नहीं तो व्यर्थ में दोनों ओर से लाखों रुपयों की खराबी होगी। खास लाभ तो कुछ नहीं होगा।

आते समय मैं आपको कुछ नोट्स दे आया था। मुझे आशा है, उन पर अमल करवाने का आप पूरा खयाल रखेंगे। आपने देखा होगा कि वे नोट्स राज और प्रजा दोनों को दृष्टि से काफी विचार करके बनाये गए हैं। मुझे दुख के साथ लिखना पड़ता है कि अपने यहां की सरकारी मशीनरी बहुत धीमी है। अकाल तथा अन्य कामों में खूब अधिक दिलचस्पी लेकर काम करने की जरूरत है। खादी का आर्डर मिलना भी जरूरी है। सड़कें आदि बनाने की योजना पर भी शीघ्र अमल होना चाहिए, ताकि हजारों आदमियों को काम मिल सके। भूख-प्यास के मारे लोग जयपुर छोड़कर अपने मवेशियों को वहीं त्याग कर बाहर जा रहे हैं। यह देखकर दुःख होना तो स्वाभाविक है। अकाल-सेवा का काम तेजी से शुरू नहीं किया जा सकेगा तो कई आदमी जयपुर छोड़कर चले जायंगे तथा कइयों को तो मृत्यु का शिकार बनना पड़ेगा। आशा है, आप इस काम में पूरी दिलचस्पी लेंगे।

पब्लिक सोसाइटीज़ एक्ट में सुधार करने के बाद उसे शीघ्र ही गजट में छपवाने की आवश्यकता है।

आपके विचारों के बारे में मैंने जब महात्माजी से एकान्त में बातें कीं तो उन्हें सुख मिला।

आपका प्रेम तो कैसे भूल सकता हूं। जयपुर की प्रजा की व आपकी सेवा करने का जो मेरा निश्चय है उसे पूरा करने में परमात्मा मुझे बल दें, यही मेरी आन्तरिक इच्छा रहती है।

दीवान की नियुक्ति के बारे में व ग्लेन्सी, या वाइसराय या और किसी जरिये से कोई खबर मिलेगी तो आपको सूचित कर दूंगा। मेरे योग्य कोई सेवा-कार्य हो तो अवश्य लिखियेगा।

मैं आज वर्धा जा रहा हूं।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

*To Khan Bahadur Abdul Aziz, Revenue Minister, Jaipur—*

: १५८ :

Wardha,
10. 10. 1939

My dear Khan Bahadur Sahib,

I am sorry I could not reply to your letter of the 4th instant earlier as I have been busy with the Congress Working Committee and A.I.C.C. meetings.

You have kindly asked me to suggest two names who could sit in a Committee to examine the scheme of Advisory Boards. I think you already know that the Praja Mandal

people are utterly disappointed with the present scheme of Advisory Board which, I am afraid, is incapable of any improvement whatsoever without making fundamental and far-reaching changes in the entire plan. In the circumstances I feel, I should know the personnel of the proposed Committee and also the terms of reference, before I could usefully suggest the two names as desired by you. I shall write to you again on hearing from you.

Yours sincerely,
Jamnalal Bajaj.

श्री कुंवर अमरसिंह, मिनिस्टर-इन-वेटिंग, जयपुर के नाम—

: १५९ :

वर्धा,
१२-१०-३९

प्रिय श्री अमरसिंहजी साहव,

आते समय आपसे मिलना नहीं हो सका। आपका प्रेम का वर्ताव तो याद आता ही रहता है।

सुधार किया हुआ पब्लिक सोसाइटीज एक्ट अभी तक गजेट नहीं हुआ है, सो आप कोशिश करके जल्दी गजेट करवा दीजिएगा। मेरी समझ से देरी (होने में) राज और प्रजा दोनों की दृष्टि से (भी) ठीक नहीं है। विना कारण गलतफहमी फैलाने या फैलने का मौका क्यों दिया जाय? परसों रेडियो में प्रजामंडल के रजिस्ट्रेशन के वारे में मित्रों ने कुछ खवर सुनी थी। मैंने कल श्री महाराजा साहव की सेवा में तार व पत्र भेजे हैं।

आपसे भी आग्रहपूर्वक निवेदन है कि जिस प्रकार निश्चय हो गया, वह जल्द गजेट में प्रकाशित करवा दीजिएगा, ताकि मुझे निकट भविष्य में पांव का इलाज छोड़कर जयपुर न आना पड़े। मैं तो प्रजा के प्रति श्री महाराजा साहव के प्रेम का गुणगान चारों ओर करता रहता हूं। आशा है, आप इस वात का भी पूरा खयाल रखेंगे कि आज जो मीठा व सच्चा संबंध वना है, उसमें स्वार्थी लोगों के कारण फर्क न आने पावे। ज्यादा क्या लिखूं।

जमनालाल वजाज का वन्देमातरम्

## श्रीमान् महाराजा जयपुर के नाम—

: १६० :

वर्धा,
१४-१०-३९

प्रिय श्री महाराजा साहव,

मेरे पत्र व तार आपकी सेवा में यथासमय पहुंच गए होंगे। परंतु उसमें से किसी की भी मुझे पहुंच तक नहीं मिली। मेरा खयाल है कि कम-से-कम पहुंच तो शीघ्र ही दी जानी चाहिए। आशा है, आप इस ओर भी ध्यान देंगे तथा इस वर्तमान तरीके में कुछ सुधार कराने की कृपा करेंगे।

मैंने अपने पिछले दोनों पत्रों में सोसाइटीज एक्ट के वारे में जो कुछ लिखना था लिखा है। मुझे पूरी आशा है कि जो कुछ निश्चय हुआ था उसमें किसी भी तरह के वाहरी दवाव के कारण आप कोई फर्क नहीं होने देंगे।

यह जानकर खुशी तो हुई कि आखिर मुसाहिव के स्थान पर एक भारतीय, राजा ज्ञाननाथजी, की नियुक्ति हुई है। पर हम लोगों ने जो नाम तय किये थे उनके अतिरिक्त दूसरे सज्जन आ जायं तो उनके नाम की सूचना मुझे तो मिल जानी चाहिए थी। परंतु यह भी नहीं हुआ। आपके व प्रजा के वीच अव जो प्रेम संबंध कायम हुआ है, उसे आशा है आपके नये मुसाहिव

न केवल कायम ही रखेंगे, बढ़ाने की भी कोशिश करेंगे तथा इस कार्य में, आशा है, वह प्रजा-मंडल का भी पूरा सहकार लेंगे। यदि ऐसा न हो सका तो मुझे भय है कि इतने दिनों तक परिश्रम करके जो शांति और प्रेम का वातावरण हमने कायम किया है उसमें खराबी पैदा न हो जाय।

आशा है, आप प्रसन्न होंगे। मैं इलाज के लिए बंबई व पूना जा रहा हूं। मेरी जयपुर आने की जरूरत समझें तो मुझे लिखने की कृपा करें।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

## श्री कुंवर अमरसिंह, मिनिस्टर-इन-वेटिंग, जयपुर के नाम——

: १६१ :

पूना,
८-१२-३९

प्रिय श्री कुंवर अमरसिंहजी,

श्री महाराजा साहब की हवाई-दुर्घटना के सबब उनके स्वास्थ्य के बारे में हम सभी लोग चिंतित थे, परंतु उस परमात्मा की असीम कृपा थी कि श्री महाराजा साहब उस दुर्घटना से बच गये व अब स्वस्थ हैं। उनकी तंदुरुस्ती के समाचार मैं जयपुर के मित्रों द्वारा ले लिया करता हूं। उन्होंने अब थोड़ा काम करना भी शुरू किया है, यह जानकर खुशी हुई।

श्री महाराजा साहब से तथा आप लोगों से प्रत्यक्ष में तथा पत्रों द्वारा भी मैंने यह निवेदन कर ही दिया था कि राजा व प्रजा के बीच जो एक प्रेम-संबंध शांति के साथ पैदा करने का मैंने प्रयत्न किया था, वह कायम रखने की कोशिश दोनों ओर से होनी चाहिए। इस पर श्री महाराजा साहब ने मुझे विश्वास भी दिलाया था कि वे इस बात का खयाल रखेंगे व कोशिश भी करेंगे। परन्तु मुझे जयपुर से जो पत्र आते हैं उनसे साफ दिखाई पड़ता

है कि उस वातावरण में कठिनाइयां पैदा की जा रही हैं। इसमें वर्तमान प्राइम मिनिस्टर तथा अन्य अधिकारीगण का हाथ है। यह सव पोलिटिकल डिपार्टमेंट के इशारे से ही हो सकता है। हिंडौन जिला राजनैतिक सम्मेलन होने के पहले प्राइम मिनिस्टर साहव ने जो वहां का दौरा किया था व उस समय जिस तरीके से प्रजा-मंडल के खिलाफ लोगों में भ्रमोत्पादक तथा गलतफहमी फैलानेवाला प्रचार करने की कोशिश की थी, उस पर से तथा सोसाइटीज एक्ट को जिस तरह 'अमेंड' (Amend) करने का तय हो चुका था उस तरह वह अमेंड भी नहीं हुआ। उसका 'अमेंड' होना तो दूर रहा, वल्कि प्राइम मिनिस्टर साहव का साथ में यह भी कहना कि उसे 'अमेंड' करने की वात हुई ही नहीं थी, इन सारी वातों से मुझ आश्चर्य व दुःख के साथ यह विश्वास होता जा रहा है कि पोलिटिकल डिपार्टमेंट जयपुर में राजा व प्रजा में प्रेम संवंध कायम रहने देना पसंद नहीं करता और प्राइम मिनिस्टर साहव अपनी इन व ऐसी कारगुजारियों द्वारा पोलिटिकल डिपार्टमेंट को खुश करने की कोशिश कर रहे हैं। उन्हें तो जयपुर में हमेशा के लिए रहना नहीं है। उन्हें इस तरह के काम में पोलिटिकल डिपार्टमेंट की इच्छा की पूर्ति भर करना है।

ऐसे समय यदि श्री महाराजा साहव तथा आप लोग उदासीन रहेंगे व सारा भार प्राइम मिनिस्टर पर छोड़ देंगे तो पोलिटिकल डिपार्टमेंट अपनी मनमानी करने में कसर न रखेगा। उसका नतीजा तो वही होगा जो अक्सर होता है। यानी राजा व प्रजा में कायम हो रहे प्रेम संवंध का नाश। उससे जितनी प्रजा की हानि है उतनी ही, व उससे भी कहीं अधिक राजा की हानि होगी, और वना-वनाया सारा मामला विगड़ जायगा। वड़ा अच्छा होगा यदि श्री महाराजा साहव खद इस वात में थोड़ी दिलचस्पी लेंगे, जो एक प्रेम सम्वन्ध कायम हुआ है उसे कायम रखने की पूरी कोशिश करेंगे तथा उसे हिम्मत के साथ अमल में लावेंगे।

**रघुकुल रीति सदा चलि आई। प्राण जायं पर वचन न जाई ॥**

मेरी इच्छा है कि मौका देखकर आप यह पत्र श्री महाराजा साहब को पढ़ा दें और कम-से-कम मुझे इस पत्र की पहुंच देने की कृपा करेंगे।

मैं फिलहाल नेचर क्योर क्लिनिक में इलाज करवा रहा हूं और करीबन दो माह मुझे यहां रहना है। मेरा इलाज ठीक चल रहा है। उम्मीद है, धीरे-धीरे आराम होगा।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

*To Shri Raja Gyan Nath, Prime Minister, Jaipur—*

: १६२ :

Nature Cure Clinic,
Poona
30. 12. 1939

Dear Raja Sahib,

On receipt of a copy of letter dated 14.12.'39, addressed by the Home Minister to Pandit Hiralal Shastri and the latter's reply dated 16.12.'39, I sent you the following telegram on 22.12.'39 :

> Surprised to learn Home Ministers communication of fourteenth to Secretary Praja Mandal which I hold breach of agreement. Writing shortly in detail.
>
> Jamnalal Bajaj

I feel that as you are still new to Jaipur, it would be helpful to provide you with the necessary background of facts and events for the proper appreciation of the issues involved.

The Jaipur Rajya Praja Mandal was started in July 1931, and reorganised in November 1936. The Public Societies Regulation was published on 30th March, 1938 and although the Regulation was a hindrance to the civil liberties of the people, yet the General Secretary of the Praja Mandal accepted the official suggestion of filing an application for recognition on being first assured on behalf of the Jaipur Government that the Mandal would receive immediate recognition on application.

The Mandal held its first Annual Session under my Presidentship on 8th and 9th May 1938. After this the normal activities of the Mandal were carried on till an order banning my entry into the State was served on me on 29th December, 1938. I did not disobey the order there and then and a few days later addressed a letter to the President, Council of State, Jaipur, in which pleaded for full liberty to the Mandal to carry on its perfectly legitimate and non-violent activities without let or hindrance. The Jaipur Government's rejection of "the Praja Mandal's request for recognition and for permission to continue to function as an association" was published in the Jaipur Gazette of the 12th January, 1939, and the Public Societies Act which replaced the Public Societies Regulation was published on 18th January, 1939. Then, as is well known, *Satyagraha* was started on the issue of full civil liberties including, among other things, the liberty of forming associations.

While we were still behind prison bars the notification of the 19th March, was issued in which certain conditions for the registration of political associations were set forth. Later, Mr. Todd, the then Prime Minister, visited me in my detention camp and initiated talks for a settlement and my interviews with His Highness, the Maharaja Sahib, were also arranged. Nothing came out of these talks as, evidently, it was not possible for us to agree to any settlement on the basis of the notification of the 19th March, 1939.

I was unconditionally released on the 9th August, 1939, and about two weeks later the Public Meetings Notification of 1931, was repealed. During the first fortnight of September 1939, I had a number of official interviews with His Highness, the Maharaja Sahib, in the course of which it was pointed out to me that there would be certain difficulties in repealing the Public Societies Act. I was, therefore, prevailed upon to agree to a compromise according to which the Public Societies Act was to be so amended that it would not be necessary for an organisation to get itself registered, thus enabling all societies to flourish and carry on their work without let or hindrance.

Accordingly with the knowledge and consent of His Highness and other Ministers concerned I issued a public statement on 10th September, 1939. I may further mention that Sir Seetla Prasad Bajpai, Judicial Minister, and also other Ministers gave me to understand that the

draft of the amended Public Societies Act had then nearly been prepared under the instructions of His Highness and was awaiting His Highness' formal sanction who had in the meanwhile proceeded to Kashmere. Since then we have been carrying on our work fully knowing that the amended Public Societies Act would soon be published.

Now you can easily see from the above summary of facts and events that the Home Minister's letter to Pandit Hiralal Shastri could come to us all only as a painful surprise as it would seem to be a complete denial of the understanding arrived at by me with His Highness. But I still feel that we did well in putting faith in the words of a Ruler and his Ministers.

When we last met in Bombay at the time of the unfortunate accident to His Highness, I reminded you for the early publication of the Amended Public Societies Act and you kindly promised to look into the matter. We have never had any desire to precipitate matters; on the contrary we have tried our utmost to co-operate with the Government. Indeed, one of the terms of the agreement was that the Government would extend its co-operation to the Praja Mandal and accordingly certain Ministers made a beginning by seeking the Praja Mandal's co-operation which was readily given. But as I see the situation was suddenly changed.

Had my health permitted I would have been only too glad to go to Jaipur and discuss the matter personally

with you. All that I can do from this distance is to hope that you will carry out the intention of His Highness to amend the Act in the manner indicated above.

Yours sincerely,
Jamnalal Bajaj

श्रीमान् महाराजा साहब जयपुर के नाम—

: १६३ :

पूना,
४-१-४०

प्रिय श्री महाराजा साहव,

ऐसे समय जवकि आपका स्वास्थ्य पूर्णतया ठीक नहीं हुआ है, आपको पत्र लिखकर कष्ट देने का मुझे अफसोस तो जरूर हो रहा है, परंतु लाचार हूं। यूं तो मैं आपके स्वास्थ्य-समाचार जयपुर के मित्रों द्वारा मंगा लिया करता हूं। मैं यह इच्छा भी करता था कि आपके पूर्ण स्वस्थ होने पर ही पत्र लिखूं। परन्तु जयपुर में, वर्तमान नये प्राइम मिनिस्टर साहब के आने के वाद से जिस तरह परिस्थिति वदलती जा रही है, उसे देखते हुए विना आपको कष्ट दिये रहा नहीं जाता ।

पब्लिक सोसाइटीज़ एक्ट का संशोधन शीघ्र ही हो जायगा, इसी दृढ़ आशा में मैं था। परंतु वह होना तो दूर रहा, होम मिनिस्टर की ओर से प्रजा-मंडल के सेक्रेटरी पं० हीरालालजी शास्त्री को ता० १६-१२ को नोटिस दिया गया कि वह जिस संस्था के सेक्रेटरी हैं, उसे शीघ्रातिशीघ्र रजिस्टर करवा लें, अन्यथा उनके तथा उनके सहयोगियों के खिलाफ कानूनी कार्रवाई की जायगी। नोटिस पढ़कर दुःख हुआ। इससे राज्य व प्रजा में जो एक

प्रेम-संबंध कायम हुआ था, उसमें जवर्दस्त आघात पहुंचा। ऊपर लिखी खबर पाने के वाद मैंने आपकी सेवा में ता० ३०-१२-३९ को तार दिया था व प्राइम मिनिस्टर साहब को तार व पत्र भेजे थे। वे आपकी नजरों से गुजरे होंगे। प्राइम मिनिस्टर को भेजे हुए पत्र की नकल आपकी जानकारी के लिए इसके साथ भेज रहा हूं। कुछ दिन पहले इसी सिलसिले में एक पत्र मैंने कुंवर अमरसिंहजी को भी लिखा था व उसमें उनसे निवेदन किया था कि वह उस पत्र को आपकी सेवा में पेश कर दें। आशा है, आपने उसे देखा होगा।

आपसे मिलने के वाद जयपुर का भविष्य उज्ज्वल देखने के सुख-स्वप्न में मैं मग्न था। जयपुर-राज्य को एक आदर्श राज्य के रूप में देखने की मेरी तमन्ना थी। परंतु वर्तमान हालत को देखते हुए वह आशा मृगतृष्णा के समान मालूम पड़ती है। पोलिटिकल डिपार्टमेंट का इतना हस्तक्षेप जयपुर में रहा व वर्तमान प्राइम मिनिस्टर जैसे महाशय जयपुर की जनता पर लादे जायंगे तो न तो जयपुर-राज्य की व प्रजा की भलाई होनेवाली है और न किसी तरह का प्रेम-संबंध ही रहने पायेगा।

मैंने मेरे विचार इस पत्र द्वारा आपकी सेवा में पेश किये हैं। यदि मेरा स्वास्थ्य ठीक होता, तो मैं जयपुर आकर आपसे व प्राइम मिनिस्टर साहब से मिलता व वहां की परिस्थिति न विगड़ने पाये, इसकी कोशिश करता। जहांतक मेरा ताल्लुक है, मैंने अपना वचन निवाहने की पूरी कोशिश की व कर रहा हूं। अब इसका सारा भार आप पर है। आप जैसा उचित समझें, करें। आपकी ओर से संतोषकारक जवाब मिलने से मुझे वहुत समाधान होगा।

जमनालाल बजाज का वन्देमातरम्

*To H. H, Maharaja, Jaipur—*

: १६४ :

Jaipur,
6.3.1940

My dear Shri Maharaja Sahib,

I reached here on the 4th morning and immediately after my arrival I tried to get in touch on phone with Your Highness' Private Secretary with a view to seeking an interview with you. In spite of my repeated efforts whole day, the Private Secretary was not to be obtained on the phone.

As Your Highness knows well that a state of crisis exists for some time past between the State and the Jaipur Praja Mandal and that I have been making incessant efforts to resolve it. My various letters and telegrams to you and the State have been endeavours in the same direction. I have now come to Jaipur with the same end in view. It is but natural that for this I should meet you.

After the last Satyagraha a settlement was arrived at between the State and the Praja Mandal on terms which were negotiated between Your Highness and myself. One of the terms of the agreement has now been denied by the State and this has brought the present complication, the moral responsibility of which rests on us both as its authors.

I strongly feel that before any action which appears necessary to Your Highness, or which seems unavoidable to us, there should yet be an effort to avert it in the interest of the State and the people. On my part, I shall leave no stone unturned to save the situation and I ask Your Highness to help me by giving me an interview which alone can bring about better understanding and appreciation of each other's point of view.

I am in Jaipur till the 7th and I shall be able to meet Your Highness wherever convenient to you. I have already written to the Prime Minister asking him to arrange my interview with Your Highness.

Yours sincerely,
Jamnalal Bajaj

P.S. To meet your convenience I can prolong my stay by a couple of days if that may suit you.

*From Raja Gyan Nath, Prime Minister, Jaipur—*

: १६५ :

D.O.NO. 86/P.M.O.
Jaipur, the 25th March, 1940

Dear Seth Sahib,

I write to acknowledge the receipt of your letter, dated

the 23 march, 1940, which has crossed my telegram of the same date sent to you in reply yours. This telegram which is reproduced in the margin[१] has been since acknowledged in your second telegram which reads as follows :—

"Your telegram. Thanks. Awaiting Council decision. Please wire when reached. Also oblige by informing probable date Council."

It will thus be seen that the words "as arranged between us" occurring in para 2 of your letter convey a very erroneous impression for which there is no foundation in fact. I have from the very start made it clear to you that I am not in a position either to anticipate or to hold out hopes as to what the decision of His Highness Government on the question of the withdrawal of the notification of the 9th March, 1939 will be. I promised that I will place your application before the Council of State and then convey their decision to you when you come to see me on the 2nd or 3rd of April, 1940, on which dates you had asked for another interview.

Yours sincerely,
Gyannath

---

१. *Your telegram of 23rd March. Your application of 7th March has been marked for submission to Council of State. I cannot anticipate Council's decision which will be communicated as soon as arrived at.*

*To Shri Raja Gyan Nath, Prime Minister, Jaipur—*

: १६६ :

Jaipur,
26. 4. 1940

My dear Raja Sahib,

Immediately after the receipt of the Home Minister's letter dated the 15th April, 1940, addressed to the President, Jaipur Rajya Praja Mandal, I spoke to you expressing my objection regarding the second para of the said letter in which it is stated that 'so far as the condition relating to office-bearers is concerned, an exception has been made in the case of Seth Jamnalal Bajaj, which will not be regarded as a precedent.'

As far as I, Pandit Hiralal Shastri and Shri Kapoor Chandra Patni recollect, it was never made clear to us that the restriction relating to office-bearers would be relaxed only in my case and this relaxation was not to be taken as a precedent. On the other hand, we clearly understood that because the right of Jaipur subjects residing outside State limits to become members and office-bearers of the Praja Mandal was recognised and because it was neither possible nor fair to prevent Jaipur subjects residing in British India from taking interest in British Indian affairs, the Government did not intend to insist on the restriction that no office-bearer of the Praja Mandal should also be an office-holder of any political association outside the State.

In this connection I would like to impress on you that even if a Jaipur subject happened to hold an office in a political association functioning outside the State, he cannot hold an office according to the policy and principles of the Praja Mandal. As such the restriction is quite unnecessary. Will you, therefore, kindly use your good offices with the Jaipur Government so that they may see their way to reconsider the decision they have taken on this point, which may be a source of difficulty at some stage?

Yours sincerely,
Jamnalal Bajaj,
President, Jaipur Rajya Praja Mandal.

*From Shri Raja Gyan Nath, Prime Minister, Jaipur—*

: १६७ :

Jaipur,
29.4.1940

My dear Seth Sahib,

I have received a letter, dated the 26th April, 1940 from the President, Jaipur Rajya Praja Mandal, which does not bear your full signature. Presuming, however, that this letter emanates from you, I write to say that I am very much surprised to read its contents. From the

very start of the conversations that we have had with regard to your application for the registration of the Jaipur Praja Mandal under the Jaipur Public Societies Act, I made it clear to you that His Highness' Government attached the greatest importance to the condition appearing in their Notification, dated the 9th March, 1939, imposing restrictions relating to office-bearers. His Highness' Government also desired the Praja Mandal to function inside the Jaipur State unaffected by outside political influences.

In this connection I made it plain to you that as far as I could judge, it was hardly likely that any relaxation would be made by His Highness' Government in the condition relating to the office-bearers except in so far as it related to your personality. I remember distinctly that during these conversations it was repeated by me more than once that I would recommend to His Highness Government that this condition may be relaxed in your favour alone in spite of the fact that within your knowledge of the past, His Highness' Government were entirely opposed to any such relaxation. My Secretary, who was present af most of the interviews bears me out and internal proof of this is also afforded by the amendment made by you in clause 6 of the constitution of the Jaipur Rajya Praja Mandal, which formed enclosure to your application, dated the 8th April, 1940, addressed to the Home Minister. A reference to this clause will show that

you accepted the suggestion that it should be made very plain in the revised Constitution that your society will not be affiliated to any other political association outside the State.

Your contention in the last para of your letter that a Jaipur subject, who happens to hold an office in a political association functioning outside the State cannot workin the Praja Mandal until and unless he agrees to work in the Jaipur State according to the policy and principles of the Praja Mandal is not borne out in *your* own case. If you can function as President of the Jaipur Praja Mandal and can at the same time hold an office in a political association outside the State, there is nothing to prevent others doing the same, and it was in view of this that the Council made it very clear in their resolution that your instance will not be regarded as a precedent.

I am really amazed at the necessity you felt of writing this letter to me after your having given me a definite assurance that the Jaipur Praja Mandal will neither in spirit nor in form have anything to do with political associations outside the State.

Yours sincerely,
Gyannath

*Mr. C. L. Corefield, I. C. S., Resident, Jaipur—*

: १६८ :

Jaipur,
2.5.1940

Dear Sir,

You might perhaps be aware of the fact that I have been taking interest in Jaipur affairs as President of the Jaipur Rajya Praja Mandal, which institution has recently been registered by the State. I intend leaving Jaipur on the 4th instant and before leaving, I would very much wish to meet you, if it may be convenient for you to spare some time before the forenoon of the 4th instant.

I shall be obliged if you could let me know your convenience.

Yours truely,
Jamnalal Bajaj

*From Mr. C. L. Corefield, Resident, Jaipur—*

: १६९ :

Jaipur,
3.5.1940

My dear Seth Sahib,

I have received your letter of the 2nd instant and am, of course aware, of the interest you have taken in Jaipur

affairs. As, however, I understand that you have very recently seen both His Highness the Maharaja and the Prime Minister, I doubt if any useful purpose would be served by a meeting with me now, especially as you propose leaving Jaipur tomorrow.

Yours sincerely,
C. L. Corefield

*To Mr. C. L. Corefield, Resident, Jaipur—*

: १७० :

Jaipur,
3.5.1940

My dear Mr. Corefield,

Thanks for your letter of today. Even after my interveiws with H. H. the Maharaja Sahib and the Prime Minister, I felt I should see you and try to know your view-point regarding certain matters. One such point is the censoring of my letters, which, I am given to understand, has been going on under your orders and for which I could not possibly see any reason. I should have also availed myself of the opportunity to give you an idea of the policy and principles with which the Praja Mandal is working in the State so that the Political Department may have a firsthand knowledge of the affairs, and I think you would not have disapproved of the idea.

I intend leaving Jaipur tomorrow evening and shall be returning near about the 24th instant. If you agree, I may try to take some other opportunity of seeing you.

Yours sincerly,
Jamnalal Bajaj

*From Mr. C. L. Corefield, Resident, Jaipur—*

: १७१ :

The Residency,
Jaipur, (Rajputana)
4.5.1940

My dear Seth Sahib,

I write to acknowledge your letter of the 3rd instant and to say that censorship; if any, is imposed on the recommendation of the Jaipur Government.

As I shall not be in Jaipur when you propose to return, I fear that the question of arranging a meeting will have to be postponed.

Yours sincerely,
C. L. Corefield

*To Shri Raja Gyan Nath, Prime Minister, Jaipur—*

: १७२ :

Jaipur,
3.5.1940

My dear Raja Sahib,

Please refer to your letter dated the 29th April which you addressed to me in reply to mine of the 26th April. I am sorry that through the oversight of my secretary, the office-copy of my letter instead of the one bearing my full singature was despatched to you.

I must state in plain terms that your letter leaves me unconvinced about your version of the controversy. At the very outset you informed me that in all likelihood no objection would be taken to the name 'Jaipur Rajya Praja Mandal' and that the condition regarding office-bearers may also be waived. While arguing your point you said that in your opinion it was quite unnecessary to attach too much importance to a name and that it would certainly be unreasonable for the Jaipur Government to insist that I should not hold any office in the Praja Mandal because of my being an office-bearer in the Indian National Congress. You repeated these remarks at several stages of the conversations, but at no stage did you suggest that the waiving of the condition regarding office-bearers would be operative only in my case. As regards the relaxation being taken or not taken as a

precedent, I can assert that you did not even *mention* the word '*precedent*' in this connection. Having thus reiterated my position, I leave the controversy where it is.

You have adopted in para 2 of your letter a line of argument which I must confess I am unable to follow. The Praja Mandal has had, from the very beginning, no affiliation with any other political association and I told you that even now affiliation was not intended. You insisted that this should be made clear in the Constitution of the Praja Mandal. I agreed to this on practical grounds. But I cannot see how all this can be connected with the present controversy which is whether or not a Jaipurian, other than myself, who happens to hold an office in a political association outside the State can also be an office-bearer in the Jaipur Praja Mandal.

Similarly, I am unable to see your point in para 3 of your letter. In my last letter I argued that the restriction about office-bearers was quite unnecessary because even if a Jaipur subject happened to hold an office in a political association functioning outside the State, he cannot hold an offic in the Praja Mandal unless and until he agrees to work in the Jaipur State according to the policy and principles of the Praja Mandal. The Jaipur Government has recognised the right of Jaipurians residing outside State limits to become members and office bearers of the Praja Mandal and there is nothing to prevent Jaipurians living in British India from holding

would directly approach the authorities on like occasions, instead of seeking outside help they would avoid many a pitfall and best serve their own interest.

## परिशिष्ट—४

ता० १८-५-३८ को श्री जमनालालजी ने कांग्रेस कार्यकारिणी समिति के सामने सीकर-प्रकरण से संबंधित रिपोर्ट पेश की थी। उसके बाद गोली-कांड हुआ और फिर समझौता। उस समय सितंबर, १९३८ में श्री जमना-लाल जी ने कलकत्ता में गोलीकांड तथा उसके बाद की घटनाओं पर एक वक्तव्य दिया था। ये रिपोर्ट व वक्तव्य यहां दिये जा रहे हैं।

# सीकर-प्रकरण सम्बन्धी प्रतिवेदन

**कांग्रेस कार्यकारिणी के सामने १८-५-३८ को पेश की गई सीकर-प्रकरण-संबंधी रिपोर्ट।**

जयपुर राज्य के मातहत सीकर एक बहुत बड़ा ठिकाना है। इसका रकबा १६०० वर्गमील है। आवादी २,२३,५९४ है, जो करीब ५०० देहातों व शहरों में फैली हुई है। श्री रावराजा को तमाम इंतजामी—दीवानी व संगीन जरायम को छोड़कर—फौजदारी अख्तियारात भी हासिल हैं। रावराजा के मातहत सीकर के सीनियर अफसर सीकर का कारोबार देखते हैं। सिर्फ लगान से होनेवाली आमदनी करीब आठ लाख रुपये है। दीगर आमदनी मिलाकर कुल १०-१२ लाख रुपये होती है।

गुजरे हुए साल में रावराजा सीकर के तमाम अख्तियारात जयपुर दरवार ने छीन लिये व उनमें से कुछ सीकर के सीनियर अफसर कैप्टन वेव को सौंपे गये व वकाया अख्तियारात जयपुर दरवारने अपने हाथ में रखे। रावराजा सीकर के पुत्र कुंवर हरदयालसिंह के विलायत जाने के मसले को लेकर झगड़ा पैदा हुआ। जयपुर-दरवार कुंवर हरदयालसिंह को विलायत ले जाना चाहते थे। कुंवर के माता-पिता इस बात का विरोध करते थे।

देखने में तो यही एक वजह सारे झगड़े की बुनियाद मालूम होती है। पर असलियत यह नहीं है।

सीकर के अंदरूनी कारोवार में जयपुर-दरबार द्वारा बार-बार बेजा दस्तंदाजी होती रही हैं, जिसको सीकर की प्रजा बरदाश्त नहीं कर सकी। कुंवर हरदयालसिंह को विलायत भेजे जाने की तैयारी एक ऐसी घटना हुई, जिसमें लोगों के दिल का दबा हुआ असंतोष एकाएक भड़क उठा और कैप्टन वेव (सीनियर अफसर, सीकर) व मि० बापना (असिस्टेंट अफसर, सीकर) के खिलाफ बड़ा भारी आंदोलन खड़ा हो गया। सारे सीकर राज्य में हड़ताल हो गई और दोनों तरफ से सशस्त्र हमले की तैयारी हो गई।

सीकर की जनता और रावराजा दोनों की ओर से बहुत-से तार व संदेश मेरे पास इस आशय के आये कि मैं फौरन सीकर चला जाऊं। मैं चला भी जाता, परन्तु जाने से पहले मैंने सीकर रावराजा व जयपुर के अधिकारी, दोनों से यह जानना चाहा कि दरअसल मेरे सीकर जाने से कोई उपयोग हो सकता है या नहीं। उनका रुख मुझे ऐसा नहीं मालूम हुआ, जिससे मझे यह विश्वास होता है कि मैं वहां जाकर वहां के मामले को सुलझा सकूंगा। इसलिए मैंने यह मुनासिब समझा कि यहां से ही जो कुछ किया जा सके, करूं। अहिंसामय वातावरण कायम रखने की सूचनाए मैं सीकर की प्रजा व जयपुर-दरबार दोनों को देता रहा। जयपुर प्रजामंडल के मंत्री श्री हीरालाल शास्त्री को मैंने सीकर के हाल की पूरी जानकारी और वहां की परिस्थिति से मुझे वाकिफ रखने के लिए लिखा था। वह कई बार सीकर गये भी और रावराजा तथा जनता को समझाने की उन्होंने काफी कोशिश की। उनके जाने से वहां लाभ ही हुआ। बम्बई और कलकत्ता के ऐसे व्यापारी, जो सीकर के रहनेवाले थे, इस मौके पर सीकर पहुंच गये थे, और डेपुटेशन (प्रतिनिधि-मण्डल) बनाकर जयपुर-अधिकारी व एजण्ट-जनरल से मिले भी थे। लेकिन जब वहां की परिस्थिति बहुत ही विकट मालूम हुई तब मैंने पूज्य बापूजी और सरदार वल्लभभाई की सलाह लेकर

सीकर जाना ही तय किया और उसके अनुसार ता० २९ अप्रैल को सीकर के लिये यहां से रवाना हो गया। सीकर पहुंचते-पहुंचते रास्ते में मुझे खबर मिली कि किसी तरह रावराजा और जयपुर-दरबार में एक वार तो समझौता हो गया।

सीकर जाकर मैंने सारी बातों का अध्ययन किया। मैंने देखा कि दरअसल एक व्यक्तिगत मामले को आगे करके दोनों तरफ से फौजी मुकाबला करने की तैयारी हो चुकी थी और यदि यह समझौता नहीं हो गया होता तो भयंकर खून-खच्चर होने का अंदेशा था, जिसमें हजारों नर-नारी स्वाहा हो जाते, क्योंकि रावराजा की तरफ भी काफी मजबूत संगठन था, जिसमें हिन्दू, मुसलमान, किसान, राजपूत, ब्राह्मण, हरिजन वगैरह सभी जातियों के लोग थे। इन लोगों में समझदारी व जिम्मेदारी की कमी तो मालूम होती थी, लेकिन उनकी एकता और मजबूती को देखकर ताज्जुब भी होता था।

कहा जाता है कि ए० जी० जी० ने व्यक्तिगत हैसियत से रावराजा की मांगों में से ज्यादातर मांगों के साथ अपनी हमदर्दी बताई थी। राजकुमार को बिना उनके माता-पिता की इजाजत के विलायत न ले जाने की मांग तो पहले ही मान ली गई थी। इसलिए रावराजा ए० जी० जी० के साथ अजमेर चले गये और उन्होंने प्रजा को कहलवाया कि अब हड़ताल खत्म कर दी जाय। तब जाकर वह सोलह दिन की जबर्दस्त हड़ताल खत्म हुई। लेकिन फिर लोगों को मालूम हुआ कि जयपुर-दरबार ने, जब रावराजा उनसे मिलने आये, तो उनके साथ अपमानजनक बर्ताव किया, उनकी मांगों पर कुछ ध्यान नहीं दिया गया, कुंवर हरदयालसिंह को माता-पिता के साथ रहने तक नहीं दिया, बल्कि उन्हें काश्मीर भेज देना तय किया। रावराजा को एक तरह से पागल करार देकर सीकर 'कोर्ट आफ़ वार्ड्स' के मातहत कर दिया गया तथा रावराजा को जयपुर-रियासत में आने की मनाई की गई। इन सब बातों से सीकर की प्रजा ने समझा कि उनके साथ बड़ा धोखा हुआ, जिससे उनके असंतोष की आग फिर भड़क उठी। हड़ताल तो खुल गई मगर लोग इस बात पर अड़ गये कि अदालत वगैरा सरकारी दफ्तर नहीं

खोलने दगे। उन्हें यह अंदेशा हो गया कि यदि दफ्तर खोल दिये गए तो कहीं जरूरी रेकार्ड व कागजात गायब न कर दिये जायं। यह बात बिलकुल गलत हैकि राव राजा का दिमाग खराब हो गया है। हां, वह सीधे व नरम स्वभाव के आदमी जरूर हैं, और इसमें भी कोई शक नहीं कि वह अकेले राजकाज संभालने में असमर्थ हैं। इतना होते हुए भी वह इतने भले हैं कि लोग उनको चाहते हैं। सीकर की जनता रावराजा का जो इतना साथ दे रही है, उसका एक सबब यह भी है कि सुना गया है कि रावराजा ने यह इरादा जाहिर किया है कि वह अपने सब अख्तियारात प्रजा की चुनी हुई कमेटी को दे देंगे। मैंने जनता के इस असंतोष को दूर करने के लिए पब्लिक कमेटी के कुछ लोगों से, जयपुर व सीकर अधिकारियों से बातें कीं और अपनी तरफ से नीचे लिखी पांच मांगें सीकर की जनता के सामने तहरीरी तौर से पेश कीं :

१. शुरू से आज तक इस आंदोलन में हिस्सा लेनेवाले किसी भी व्यक्ति पर इस बारे में राज्य की ओर से कोई मामला-मुकदमा न चलाया जाय।

२. प्रजा जरूरत समझे तो, जिन कागजात को प्रजा का चुना हुआ कोई एक प्रतिनिधि कहे, उन्हें मुहरबन्द करा दिया जाय।

३. भविष्य में अपनी शिकायतों को दूर करने के लिए प्रजा कानून के दायरे के अन्दर आंदोलन करना चाहे तो उसकी राह में किसी तरह की रुकावट न रहे।

४. कैप्टन वेब और मि० बापना जल्दी-से-जल्दी एक माह के भीतर अपने ओहदे छोड़कर चले जायं।

५. नये अफसर की नियुक्ति जयपुर-प्रजामंडल के सभापति की सलाह से की जाय।

इन्हें मंजूर कराने की जिम्मेदारी अपने ऊपर लेते हुए मैंने प्रजा को अपनी तथा जयपुर-राज्य-प्रजामंडल की ओर से यहांतक आश्वासन दिया कि अगर ये मांगें जयपुर-दरबार की ओर से पूरी न की गईं तो मैं जयपुर दरबार के खिलाफ शांतिमय सत्याग्रह करने की सलाह सीकर की प्रजा को

दूंगा, व खुद भी उसमें शरीक होऊंगा। मगर मुझे अफसोस है कि मैं अपनी सब बातें सीकर की जनता से मनवाने में कामयाब नहीं हो सका। यह मालूम हुआ कि लोगों में जयपुर दरबार के खिलाफ बहुत ज्यादा अविश्वास फैला हुआ है। दूसरी वजह यह भी है कि पब्लिक कमेटी का न तो कोई नियमित संगठन है और न कोई उसका जिम्मेदार नेता ही है।

मैं अपनी तरफ से जयपुर के इंस्पेक्टर आफ़ पुलिस व स्पेशल आफिसर फ़ार सीकर, मि० एफ़० एस० यंग, कोर्ट आफ़ वार्ड्स के अधिकारी कर्नल कौल व सीकर की प्रजा, सबको यह अच्छी तरह समझाकर आया हूं कि किसी भी तरफ से कितना ही जोश बढ़ने पर मारकाट व खूनखराबी की नौबत न आने दी जाय।

मैंने जो पांच मांगें सीकर की प्रजा के सामने पेश की थीं, उनमें पहली तीन मांगों के लिए तो जयपुर अधिकारियों ने तहरीरी मंजूरी दी है। नं० ४ व ५ में से मि० बापना को तो वह फौरन ही हटा दगे। कैप्टन वेब को हटाने के बारे में वे पूरी जांच करके ही कोई कार्रवाही करेंगे। नं० ५ के बारे में भी उन्होंने रजामंदी दिखलाई है। परन्तु इन दोनों बातों के लिए उन्होंने कोई तहरीरी वादा नहीं किया है। जबानी तौर पर यह इतमीनान दिलाया है कि प्राइम मिनिस्टर से इन दोनों बातों को मंजूर कराने में मदद करेंगे।

मेरी राय में इस सारे झगड़े की जड़ तबतक नहीं कट सकती जबतक सीकर के रावराजा व जयपुर-दरबार के बाहमी अधिकारों का फैसला न हो जाय, क्योंकि जयपुर-दरबार सीकर को अपने मातहत का एक ठिकाना मानते हैं और रावराजा अपने-आपको बहुत-सी बातों में स्वतन्त्र समझते हैं। अच्छा तो यह हो कि कानून के विशेषज्ञों द्वारा इस प्रश्न का निर्णय कराया जाय।

जहां तक मुझे जाती खबरें मिली हैं, प्रजा में असंतोष ज्यों-का-त्यों बना है और बेचैनी बढ़ती जा रही है। कह नहीं सकता कि कब ऐसी जरूरत पेश आ जाय व मुझे वहां जाना पड़े। सीकर का यह मामला मुझे जरूर

ऐसा महत्वपूर्ण मालूम होता है कि वर्किंग कमेटी इसपर निगाह रखे, इसमें दिलचस्पी ले व जरूरत समझे तो एक प्रस्ताव भी इस संवंध में पास करे।

## सीकर-गोलीकांड

सीकर गोली-कांड के संवंध में समझौता व शांति स्थापित हो जाने के वाद सितंबर, १९३८ में दिया गया वक्तव्य—

गत ५ जुलाई को सीकर में गोलीकाण्ड हुआ, जिसमें कहा जाता है कि कुल वीस मरे, कई घायल हुए और कई गिरफ्तार हुए। जिन वीस के मरने की खवर है उनमें से सीकरवालों के अठारह आदमी वताये जाते हैं। इनमें करीव नौ आदमी स्टेशन पर रेल के डिव्वे में मरे। इसके पहले इसी रोज शहर में दो वार गोलीकाण्ड हुआ, जिसमें कुल नौ आदमी मौत के शिकार हुए। झगड़ा मामूली वात पर हुआ। सीकर की मदद के लिए वाहर से आनेवाले वीस-पच्चीस राजपूतों को जयपुर की पुलिस ने रोका, भीड़ हुई, सीकरवालों में से किसीने ईंट-पत्थर फेंके, जयपुरवालों ने गोलियां चलाईं। कई मकानों पर निहत्थे आदमियों पर भी गोलियां चलीं। सीकर का जगन्नाथ पुरोहित लड़ते-लड़ते मरा। इसकी वहादुरी की तारीफ जयपुर-वाले भी करते हैं। रेल के डिव्वे का गोलीकांड अधिक भयंकर था। रींगस से दो डिव्वों से सशस्त्र राजपूत चले आ रहे थे। सीकर स्टेशन पर उन्हें कहा गया कि हथियार रख दिये जायं। राजपूतों ने हथियार रखने से इन्कार कर दिया, जिसका नतीजा यह हुआ कि रेल के वन्द डिव्वों में वाहर से गोलियां चलीं और नौ आदमी मारे गये।

इस गोलीकांड से सीकरवाले बहुत ज्यादा डरे। उन्हें एक किस्म का अभिमान था कि जयपुर-पुलिस किसी हालत में सीकरवालों पर गोली नहीं चला सकती। इस भ्रम की वुनियाद पर सीकर की आम जनता का जोश था और गोली चलते ही चारों तरफ आतंक छा गया। वाहर से भीतर आने वाली रसद भी वन्द हो गई, डाक, तार आदि पर निगरानी वैठ गई और

करफ्यू आर्डर जारी हो गया। शहर के चारों ओर मिलिट्री कायम हो गई मकानों की छतों पर से मोर्चे की तैयारियां हुईं। दोनों ओर से युद्ध के आसार नज़र आने लगे। जानों-माल को पूरा खतरा हो गया। आम जनता किसी तरह से शांति कायम होने के लिए आतुर मालूम होती थी, परंतु यह कहना होगा कि कुछ लोग जयपुर से मुकावला करने के लिए जान पर खेलने के लिए आमादा हो गये, थे, और अगर किसी तरह शांति कायम करने की कोशिश न की जाती, तो हजारों नहीं तो सैकड़ों जानें चली ही जातीं, इसमें कोई शक नहीं था।

मैंने सीकर के लोगों को समझाने की पहले कोशिश की। परंतु सत्य और अहिंसा का मार्ग उनकी समझ में नहीं आ सका। मेरी आखिरी अपील की मिसलें साथ हैं। इस अपील ने सीकर के समझदार लोगों पर वहुत असर किया, पर उनका वस न चला। लोगों में गैरजिम्मेदाराना वर्ताव वहुत वढ़ गया और कोई किसीकी वात सुनने के लिए तैयार नहीं था। आज वह अपील उनके लिए आंख खोलनेवाली सावित हुई। उस अपील की सलाह पर अमल न करने की भूल को वे समझ चुके थे।

इधर गोलीकांड के वाद मैं काफी चिंतित रहा कि अव और भी हानि होगी और उसे कैसे रोका जाय। इसी वीच प्रजामंडल के मंत्री श्री हीरालाल-जी शास्त्री, जिनसे मैंने सीकर के हालात से पूरी तरह वाकिफ रखने के लिए कहा था, का एक तार मिला। उससे सीकर की गम्भीर स्थिति की कल्पना हो सकती थी।

फलतः सीकर जाने के वारे में पू० महात्माजी, सरदार वल्लभभाई पटेल से भी मैंने सलाह की थी। उनकी भी यही राय थी कि आयंदा होने-वाली खूनखरावी को रोकने की पूरी कोशिश की जाय। ऐसी हालत में खून खरावी को रोकने का प्रयत्न करने का इरादा करके मैं तारीख ८ जुलाई को वर्धा से सीकर के लिए रवाना हुआ।

वम्वई में मुझसे सीकर के कुछ लोग मिले। उनकी भी यही प्रबल इच्छा थी कि मैं सीकर जाऊं। सरदार वल्लभभाई को सीकर ले जाने के लिए

इन लोगों व कलकत्तावालों ने भी वहुत आग्रह किया। मुझे परिस्थिति मालूम थी और वहुत संभव था कि जयपुर-सरकार सरदार साहब का आना पसंद न करे। मुझे मना करें तो मैं उनका हुक्म तोड़ भी सकता हूं। पर सरदार को ले जाकर दुविधा में डालना मैंने उचित नहीं समझा।

आखिर वही हुआ। जयपुर पहुंचने पर वहां के प्रधानमंत्री ने यह कहलवाया कि मैं सीकर न जाऊं। वहुत जोर देकर मुझे यह संदेशा कहलाया गया। पर मैं कैसे रुक सकता था। तारीख १५ व १६ को मेरी व प्राइममिनिस्टर की वातचीत हुई। प्राइममिनिस्टर के ख्यालात पुराने हैं और वह जयपुर-राज्य-प्रजामंडल तथा कांग्रेस के काम से काफी घवराया हुआ है। सीकर-आंदोलन में कांग्रेस या प्रजामंडल का कोई हाथ नहीं है, यह वात मैंने अपनी मुलाकात में साफ की।

जयपुरवाले यह चाहते ही थे कि मैं जितना भी हो सके देरी से सीकर जाऊं। न जाऊं तो वहुत ही अच्छा है। १६ की रात को मैं सीकर पहुंचा। सैंसर की वजह से मेरे पहुंचने का तार भी सीकर नहीं पहुंच सका था। सीकर स्टेशन फौजी लोगों से भरा हुआ था। प्लेटफार्म पर गाड़ी के सामने आगे-पीछे, स्टेशन के वाहर, चारों तरफ मिलिट्री मौजूद थी। रास्ते में भी पिकेट्स खड़े थे। आने-जानेवालों का सामान देखा जाता था, हमारा भी देखा गया। वेंत की एक छड़ी के सिवा ऐतराज करने-जैसी कोई चीज न मिली।

मैंने सीकर पहुंचते ही परिस्थिति से वाकिफ होने की कोशिश की। मि० यंग से भी मिला। जहां-जहां गोलीकाण्ड हुआ था, वे स्थान देखे। कई लोगों से चर्चा की। इनमें कुछ लोग ऐसे भी थे, जिन्होंने प्रत्यक्ष में गोलीकाण्ड देखा था। गोलीकाण्ड का हाल मैंने शुरू में ही पेश किया है। इस बारे में भिन्न-भिन्न लोगों ने अपने-अपने केस वयान किये। लोग थक गये थे। किसी तरह समझौता और शांति होना लाजिमी था। जयपुर ने फौज से सारा शहर घेर रखा था। किसी भी समय गोलीकांड होने की

पूरी सम्भावना थी। सीकर की रावरानी साहिवा ने तथा लूणसिंह डिक्टेटर ने एक-एक पत्र लिखकर दिया, जिसमें मेरे अतिरिक्त राजासाहव भिणाय, ठाकुर मदनसिंह (नवलगढ़), ठाकुर हरनाथसिंह (डुंडलोद), ठाकुर जयसिंह (मंडावा) को सीकर में शांति कायम करने की दृष्टि से जयपुर दरवार के साथ समझौता करने का अधिकार दिया।

जयपुर नरेश भी अवतक जयपुर आ पहुंचे थे। मैं प्रजामंडल के काम के लिए जयपुर पहुंच चुका था। मेरा दरवार से मिलना जरूरी था, इसमें भी सर वीचम सेंट जॉन ने देरी लगाई। पहले अपने ढंग से सारा हाल दरवार को समझा दिया व ता० १७ को जयपुर में आये हुए जयपुर-महाराजा मुझसे ता० २० को मिल सके। मैंने जयपुर-दरवार से बहुत साफ-साफ बातें कीं। सर वीचम उस समय वहां मौजूद थे। मेरी वातचीत के वक्त यह जाहिर हो गया कि महाराजा को असली हालत का पता नहीं है। मैंने उनके सीकर आने की बात पर बहुत जोर दिया। सीकरवालों का भी इससे समाधान होनेवाला था। उन्होंने जयपुर महाराज के सीकर आने की बात पर ही जोर दिया था। कुछ प्रमुख व्यक्ति, जिनके नाम मि० यंग ने मेरे पास दिये थे, मेरे साथ यंग के पास आये। जयपुर-दरवार सीकर आवें, ऐसी इच्छा उन्होंने प्रकट की व जब जयपुर-महाराज हुक्म देंगे वे लोग हाजिर हो जायंगे, ऐसा उनकी ओर से आश्वासन दिलाया। गढ़ का एक दरवाजा भी खोल दिया गया। कचहरियों की चावियां भी मि० यंग के सुपुर्द की गईं। प्राइम मिनिस्टर ने अब भी बहुत कोशिश की कि जयपुर-महाराज सीकर न जायं। बहुत कोशिश करने पर ता० २३ की दोपहर को जयपुर महाराज सीकर आये। जबतक वह स्टेशन पर न आ गये, तबतक लोगों के दिल में डर मौजूद था। महाराजा के आने से लोगों का डर कम हुआ, शहर में शांति कायम हुई। रसद शुरू हुई। लोग लाठी और तलवार लेकर इधर-उधर जाने-आने लगे। महाराजा के सीकर पहुंचने के पहले प्रधानमंत्री वीचम ने आम-माफी का ऐलान किया, जिससे उन दस आदमियों को, जो मि० यंग के सामने पेश किए गये थे तथा उनको जो

गिरफ्तार कर लिये गए थे, छोड़कर तमाम दीगर जनता को माफी दी गई थी।

यहां यह बात ध्यान देने योग्य है कि सीकर की जनता चाहती थी कि जो कुछ कहें या करें स्वयं महाराज ही कहें-करें और बीचम चाहते थे कि जो कुछ किया जाय स्वयं उनके द्वारा किया जाय।

सीकर-काण्ड यहां खत्म होता है। इस तरह खूनखराबी होने से बची। लोगों में परेशानी की वजह से होनेवाला नैतिक पतन भी अब न होने पायगा। आगे कानूनी कार्यवाही करने की उनमें हिम्मत आई। सत्याग्रह क्या वस्तु है, यह समझने की वे अब कोशिश करेंगे। इसके पहले यह हाल था कि मरने-मारने की बात करनेवाला तो उनका नेता हो सकता था। शांति की बात करनेवाला जयपुरवालों से मिला हुआ समझा जाता था। राजपूत लोगों की राजनीति समझने का यह एक अच्छा मौका मिला। वास्तव में अज्ञान की वजह से बेचारे कोई राजनीति जानते ही नहीं थे। अपने मालिक के लिए मरने-मारने की बात को समझ सकते थे। ठा० लूर्णसिंह, जो डिक्टेटर थे, उनसे परिचय हुआ। मेरे दिल में उनके लिए प्रेम व आदर बढ़ा। सीकर के रावराजा की तरफ से यह आदमी कोर्ट में लड़ रहा है। सीकर पर संकट आने से सबकुछ सीकर के लिए होम करने का निश्चय कर बैठा था और जयपुर पर संकट आयगा तो उस समय भी प्राणों की बाजी लगाना वह अपना काम समझता था। और भी कुछ लोग ऐसे थे, जो वाकई बड़े समझदार और गंभीर विचार करनेवाले मालूम हुए। पर आम जनता बहुत अज्ञानी है और उनमें काम करने की बहुत जरूरत है। सेंसर की बात कहकर यह सीकर का मामला खत्म करता हूं। ता० २३ को भेजे हुए कई तार रोक लिये गए। मैंने डा० खरे के बारे में जो स्टेटमेंट दिया, वह भी नहीं आया। मालूम नहीं और कितने तार रोके गए।

मुझ जैसे किसी लोक-सेवक द्वारा कोई फैसला सीकर के बारे में किया जाय, यह सर बीचम बिलकुल पसंद नहीं करता था और स्वयं महाराजा द्वारा एक शब्द भी नहीं कहलाना चाहता था।

महाराजा सीकर आये और गये। आज सीकर में शांति दिखाई देती है। लोगों का प्रतिदिन का मामूली कामकाज ठीक तरह से चल रहा था। अब इस बात की जरूरत है कि उनको सत्याग्रह के शस्त्र द्वारा अपनी शिकायतों को दूर करने के वास्ते आमादा किया जाय। वे अब सत्याग्रह की बात सुनने व समझने के लिए तैयार हो सकते हैं। सीकर के लोगों के दुखों का अंत भी तभी आ सकता है जब वे सत्याग्रह के लिए तैयार हो जायं। उन्हें ऐसी भावी लड़ाई की तैयारी करने के लिए प्रोत्साहित करने तथा इस समय उन्होंने जो शांतिपूर्ण समझौता कर लिया है, उसके लिए बधाई देने वाला एक प्रस्ताव कांग्रेस की कार्यकारिणी पास करे, यह उचित मालूम होता है।

## परिशिष्ट---५

जयपुर-रियासत में उत्तरदायित्वपूर्ण शासन के निमित्त प्रजा-मंडल द्वारा किये गये सत्याग्रह का ब्योरेवार विवरण तो पत्र-व्यवहार में आ गया है। समझौते की वार्ता के समय श्री जमनालालजी ने जो नोट जयपुर महाराजा को दिया था वह तथा समझौता हो जाने पर और सत्याग्रह बंद किये जाने पर जो वक्तव्य उन्होंने दिये थे, वे यहां दिए जा रहे हैं।

( अ )

### जयपुर-प्रजामंडल संबंधी वक्तव्य

१

### संविधान स्थगित करना ही उचित है

प्रजामंडल-संबंधी वर्तमान स्थिति पर प्रधानमंत्री राजा ज्ञाननाथ से मेरी दो लंबी, स्पष्ट और सौहार्दपूर्ण मुलाकातें हुईं। मैंने प्रधानमंत्री को कहा कि महाराजा की सरकार से यह निश्चित समझौता हुआ था कि 'सार्वजनिक संस्था अधिनियम' में इस प्रकार का संशोधन किया जायगा कि प्रजामण्डल को रजिस्टर कराना आवश्यक नहीं होगा। किंतु प्रधानमंत्री का कहना है कि इस प्रकार का कोई समझौता नहीं हुआ था। उन्होंने कहा कि इस संबंध में संभवतः कोई गलतफहमी हो गई है। मुझे ऐसा लगता है कि वर्तमान स्थिति में अपनी बात पर जोर देने से इस समस्या को हल करने में सहायता नहीं पहुंचेगी। इसी कारण मैं प्रजामंडल को रजिस्टर करने का प्रार्थना-पत्र देने के लिए तैयार हो गया, बशर्ते कि ९ मार्च, १९३९ का नोटीफिकेशन जयपुर सरकार द्वारा रद्द किया जाय। मैंने

प्रधानमंत्री को सूचित कर दिया है कि प्रजामंडल की दृष्टि में 'सार्वजनिक-संस्था अधिनियम' द्वारा जनता की नागरिक स्वतंत्रता में हस्तक्षेप होता है और इसलिये उसे जयपुर की विधि-पुस्तिका में नहीं रहने देना चाहिए। मैं अप्रैल के प्रारंभ में जयपुर आऊंगा, तव वार्ता फिर से शुरू होगी। सद्-भावनापूर्ण समझौते के उचित वातावरण के लिए मैं यह आवश्यक समझता हूं कि जयपुर सरकार ९ मार्च की अधिसूचना को शीघ्र ही रद्द कर दे। परिस्थिति को देखते हुए सरकार को इतनी सीधी-सादी आवश्यकता की पूर्ति करने में क्या कठिनाई है, इसका मैं कोई भी कारण समझने में असमर्थ हूं।

इस बीच मैं समझता हूं कि प्रजामंडल का संविधान स्थगित रहना ही उचित है, जैसाकि वर्तमान में है। अतः मैं अपने साथियों और जनता से अपील करता हूं कि वे धीरज रखें और रचनात्मक कार्यों में अपने-आपको लगायें, विशेषकर नियमित रूप से चरखा कातकर, खादी पहनने की आदत डालकर, और खादी की विक्री बढ़ाकर खादी के कार्य को प्रोत्साहित करें।[1]

२

## राज्य व प्रजामण्डल का समझौता

मुझे जाहिर करना है कि प्राइममिनिस्टर साहब के साथ मेरी लंबी और लगातार हुई बातचीत सफल हो गई है। जयपुर-सरकार ने जयपुर राज्य-प्रजामंडल को अपने १९३९ के पब्लिक सोसायटीज़ एक्ट के मातहत सार्वजनिक संस्था के रूप में रजिस्टर कर लिया है। जैसाकि ७ मार्च के अपने वक्तव्य में मैं कह चुका हूं, प्राइम-मिनिस्टर साहब को मैंने यह स्पष्ट कर दिया कि प्रजामंड़ल की राय में पब्लिक सोसायटीज़ एक्ट जनता की नागरिक स्वतंत्रताओं में वाधक है और इसलिए वह जयपुर के कानूनों

---

१. जयपुर में ७-३-४० को दिया गया वक्तव्य।

में नहीं रहना चाहिए। रहा ९ मार्च, १९३९ का नोटीफिकेशन, सो प्राइममिनिस्टर साहब ने मुझे बतलाया है कि वह नोटीफिकेशन तो श्री महाराज के शासन की नीति की घोषणा मात्र है, वह कोई कानून नहीं है।

मैं समझता हूं कि किसी के प्रति कोई अन्याय न हो, इसके लिए मुझे यह बता देना चाहिए कि समझौते की बातचीत आदान-प्रदान की सच्ची भावना में हुई और इसी भावना के कारण मैंने पब्लिक सोसायटीज़ एक्ट के तुरंत रद्द या संशोधित कर दिये जाने पर जोर नहीं दिया और सरकार जयपुर-राज्य-प्रजामंडल की रजिस्ट्री करने को रजामंद हो गई, जिसका अंतिम उद्देश्य न्यायोचित और शांतिपूर्ण उपायों से श्री महाराजा की छत्र-छाया में उत्तरदायी शासन प्राप्त करना है। इसी भावना से, मैं समझता हूं, सरकार ने लोकमत को शिक्षित करने, प्रजा की नैतिक, सामाजिक एवं आर्थिक दशा को सुधारने की दृष्टि से उसकी आकांक्षाओं और आवश्यकताओं को खुले तौर पर प्रकाश में लाने, तथा वैधानिक रीति से लोगों की शिकायतें सरकार तक पहुंचाने के प्रजामंडल के अधिकार को स्वीकार कर लिया है। और इसी भावना से सरकार ने जयपुर-राज्य-प्रजामंडल के नाम को स्वीकार कर लिया है और अपने इस मूल प्रतिबंध को हटा लिया है कि प्रजामंडल का कोई पदाधिकारी राज्य से बाहर की किसी भी राजनैतिक संस्था का पदाधिकारी न हो और प्रजामंडल इस बात पर सहमत हो गया है कि किसी राजनैतिक संस्था से शाखा के रूप में संबंध न रखने की उसकी वर्तमान नीति आगे भी जारी रहेगी। सरकार ने जयपुर के प्रजाजनों के इस हक को भी मंजूर कर लिया है कि राज्य की सीमा से बाहर रहते हुए भी वे प्रजामंडल के सदस्य बन सकते हैं और प्रजामंडल ने यह मान लिया है कि वह ऐसे सदस्यों से ऐसी कमेटियां बनाने का आग्रह नहीं करेगा जो राज्य के बाहर उसकी नियमित शाखाओं के रूप में काम करें। प्रजामंडल की ओर से बताया गया कि प्रजामंडल ने अपनी शुरुआत से ही अपने विधान की दूसरी धारा में 'श्री महाराज की छत्रछाया में' शब्द

रखे हैं, जो इसकी वफादारी के सूचक हैं। रजिस्टर-शुदा संस्था के विधान में कोई भी तब्दीली करने के लिए पब्लिक सोसायटीज़ एक्ट की धारा ६ के अनुसार सरकारी स्वीकृति की ज़रूरत होगी। इसके अनुसार यह कहने की कोई ज़रूरत नहीं कि जब तक वह कानून अपने वर्तमान रूप में मौजूद है, तब तक प्रजामण्डल इस नियम का अपवाद नहीं हो सकता।

मैं यह भी कह दूं कि रूप और शब्द की बनिस्बत भावना और तत्व अधिक महत्वपूर्ण हैं और एक ही बात उन लोगों द्वारा विविध रूपों में रखी जा सकती है, जो विभिन्न दृष्टिकोण रखने के कारण, किसी बात पर विचार करने के तरीकों में स्वभावतः बिलकुल एक-दूसरे से भिन्न रह सकते हैं। लेकिन जहां तक प्रजामंडल की रजिस्ट्री का संबंध है, मुझे यकीन है कि प्रजामंडल ने रजिस्ट्री के लिए फिर दरख्वास्त क्यों दी और जयपुर सरकार ने अब उसकी रजिस्ट्री कर लेने का निश्चय क्यों किया, इस बारे में गलत-फहमी की कोई वजह नहीं रह सकती। मुझे आशा है कि आगे से सरकार और प्रजामंडल को इस तरह के सभी संभव मौके मिलते रहेंगे, जिनमें पारस्परिक सद्भावना और समझ के साथ आपस में नजदीकी सहयोग रखते हुए वे जयपुर की भलाई के काम करें।[1]

३

## हमारी जिम्मेदारियां

यह माना जा सकता है कि जिन मांगों को लेकर प्रजामंडल ने सत्याग्रह किया था उन सबका निपटारा संतोषजनक रीति से हो गया। 'पब्लिक सोसाइटीज़ एक्ट' का संशोधन गजट में प्रकाशित होना बाकी है, सो मेरे खयाल से वह जल्दी-से-जल्दी हो ही जायगा। राज्य की ओर से प्रजामंडल के साथ सहयोग करने की वृत्ति दिखाई देने लगी है। वर्तमान स्थिति में

---

१. १५-४-४० को जयपुर में दिया गया वक्तव्य।

हम सबको चाहिए कि हम सहयोग के लिए तैयार रहें। कोशिश करने पर भी कहीं पर किसी मामले में सहयोग न मिले तो भले ही न मिले, परंतु अपनी कोशिश में कमी नहीं रहनी चाहिए।

हमें अभी नये-नये नागरिक अधिकार मिले हैं। इन अधिकारों से हमें अधिक-से-अधिक लाभ उठाना है। इसलिये जरूरी है कि हम इन अधिकारों का उपयोग संयम और जिम्मेदारी के साथ करें। सार्वजनिक सभाओं में भाषण देते हुए एवं समाचार-पत्रों में लेख लिखते हुए या संवाद भेजते हुए हमें ध्यान रखना चाहिए कि हम कहीं व्यक्तिगत आक्षेप तो नहीं कर रहे हैं अथवा जोश में आकर कोई ऐसी वात तो नहीं लिख या बोल रहे हैं जो वाद में जांच करने पर सही न निकले अथवा अत्युक्तिपूर्ण हो। किसी मामले को लेकर समाचार-पत्रों में खंडन-मंडन के लिए जाने से पहले कार्यकर्ता प्रधान-कार्यालय से राय ले लिया करेंगे तो मैं समझता हूं प्रजामंडल की नीति को सर्वत्र एक-सा कायम रखने में सुविधा होगी।

हमें अपने उद्देश्य—उत्तरदायी शासन—की ओर वढ़ना है। परंतु यह नहीं भूल जाना चाहिए कि हमारा आधार सत्य और अहिंसा का है। सत्य का तकाजा होगा कि हम अपनी कलम या जवान से कोई वात निकालने से पहले उसको तौलकर देख लें और इसी तरह से जब हमें अपनी खुद की गलती मालूम पड़े तो उसे निःशंक भाव से स्वीकार कर सकें। और अपनी अहिंसा हमसे चाहेगी कि हम प्रतिपक्षी का अधिक-से-अधिक विश्वास करने की कोशिश करें और उसको ज्यादा-से-ज्यादा मौका दें। जोश में आकर तेज वात कहने या लिखने से, अथवा अधिकारियों पर दोषारोपण करते रहने से हम अपने उद्देश्य में आगे नहीं बढ़ सकते हैं। हमें अपनी खुद की कर्तृत्व शक्ति को वढ़ाना है और कुछ ठोस काम प्रत्यक्ष में करके दिखाना है। हम ऐसा कर पायेंगे तो इससे जनता की सेवा भी हो सकेगी और हमारी सही छाप दूसरों पर पड़ सकेगी।

मैं आशा करता हूं कि प्रजामण्डल के कार्यकर्ता मेरे इन भावों से सहमत होंगे और इस नीति के अनुसार चलने का प्रयत्न करेंगे।[1]

४

## गलतफहमी क्यों ?

ऐसा लगता है कि जयपुर-सरकार व जयपुर-राज्य-प्रजामंडल के बीच हाल ही में हुए समझौते की शर्तों के संबंध में जनता को कुछ गलतफहमी हो गई है। मुझे लगता है कि ऐसे अवसर पर तय हुए समझौते को प्रकाशित करना उचित व सहायक होता। किंतु, जैसा कि मैंने अपने १५ अप्रैल, १९४० के वक्तव्य में कहा था, इस संबंध में कोई गलतफहमी हो ही नहीं सकती कि प्रजामंडल ने रजिस्ट्रेशन के लिए पुनः प्रार्थनापत्र क्यों दिया और जयपुर-सरकार ने उस प्रार्थनापत्र को मानना क्यों तय किया ? यदि एक ही चीज को भिन्न-भिन्न रूपों में लोगों के सामने रखा जाय तो, दृष्टिकोण व भावना की भिन्नता के कारण, उसके अर्थ में काफी अंतर पैदा हो सकता है। उदाहरणार्थ, मैंने कहा था कि आदान-प्रदान की भावना के कारण मैंने सार्वजनिक संस्था अधिनियम को तुरंत हटाने या उसमें संशोधन करने पर जोर नहीं दिया, जबकि सरकार की ओर से दिये गए वक्तव्य में कहा गया है कि उक्त अधिनियम को हटाने की मांग वापस ले ली गई। इसी प्रकार सरकारी वक्तव्य में प्रजामंडल द्वारा स्वीकृत कुछ शर्तों पर जोर दिया गया है, जबकि उसमें इस बात का उल्लेख भी नहीं है कि जयपुर-सरकार ने जिम्मेदार सरकार के मूलभूत सिद्धांत को मान लिया है और इस बात को भी कि प्रजामंडल को लोकमत तैयार करने तथा लोगों की आवश्यकताओं व उनकी इच्छाओं को व्यक्त करने का अधिकार है। किंतु फिर भी एक मुद्दे पर वास्तविक मतभेद है। शासन का

---

१. १५, ४, ४० को जयपुर में दिया गया वक्तव्य।

कहना है कि पदाधिकारियों -सम्वन्धी मनाही केवल मेरे मामले में ही हटाई गई है और उसे नजीर नहीं माना जायगा, जवकि मैं और मेरे अन्य सहयोगी, जिन्होंने वातचीत में भाग लिया था, यह समझे थे कि वह मनाही हटा ली जायगी जिसमें कहा गया था कि राज्य के वाहर के किसी भी राजनैतिक संगठन का पदाधिकारी प्रजामण्डल का पदाधिकारी नहीं रह सकता। इस मतांतर पर मैंने शासनाधिकारियों से पुनः पत्र-व्यवहार प्रारंभ किया है, और मैं आशा करता हूं कि यह मतभेद भी हल हो जायगा, क्योंकि मेरा विश्वास है कि यदि पारस्परिक सद्‌भावना व समझ का दृष्टिकोण रहे तो कोई कठिनाई पैदा हो ही नहीं सकती।[1]

## ५

## नये युग का श्रीगणेश

रिहाई के समय मैंने एक वक्तव्य प्रकाशित किया था, जिसमें यह आशा प्रकट की थी कि रियासत अपनी नीति वदलकर और दमनकारी कानूनों को वापस लेकर ऐसा शांत वातावरण पैदा करेगी, जिससे सारा संघर्ष मिट जायगा। मुझे आज यह कहते वड़ी प्रसन्नता अनुभव हो रही है कि मेरी वह आशा गलत सावित नहीं हुई। रिहाई के वाद हुई सभा में मैंने राज्य को यह विश्वास दिलाया था कि प्रजामंडल रियासत के अधिकारियों की विरोधी या उनसे दुश्मनी रखनेवाली संस्था नहीं है। मैंने तव राज्य से प्रजामंडल की मांगें स्वीकार करने की अपील की थी। मैंने सहयोग का हाथ आगे वढ़ाया था और राज्य को भी उसके लिए दावत दी थी।

उसके वाद तुरंत ही महात्माजी के जरूरी वुलावे पर मुझे जयपुर से चला जाना पड़ा। काफी समय से खराव हो रहे अपने स्वास्थ्य के वारे में

---

१. २६-४-४० को जयपुर में दिया गया वक्तव्य

डाक्टरों से सलाह लेने के लिए भी मैंने इस अवसर से लाभ उठाया। इसमें कुछ समय और लग गया और जयपुर में वातावरण के साफ होने में भी उतनी ही देरी हो गई।

मेरे पीछे सभावंदी और जलूसवंदी का कानून रद्द हो गया। वापस लौटने पर यह देखकर मुझे वहुत खुशी हुई कि नागरिक-स्वाधीनता को हमारी मांग के वारे में वातचीत करने की संभावना से महाराज के साथ मेरी मुलाकात का इंतजाम कर दिया गया था। सभा और जलूस की वंदी के कानून के रद्द होने से हमारी मांग का एक हिस्सा पहले ही पूरा हो गया था। उसके वाद महाराज साहव और राज्य के अन्य अधिकारियों से मैं कई वार मिला हूं। मैं यह वहुत खुशी और संतोष के साथ कह सकता हूं कि हमारी ये मुलाकातें खुले दिल से और सचाई को लिये हुए हुई हैं। इसका सारा श्रेय महाराज साहव की सहृदयता और सद्भावना को है।

समाचार-पत्रों से प्रतिवंध उठा दिया गया है। इससे राज्य ने यह प्रकट कर दिया है कि वह साधारण स्थिति पैदा करके समाचार-पत्र प्राप्त करने की जनता की आजादी पर आगे के लिए कोई रुकावट नहीं रखना चाहता।

मैं पूरे भरोसे के साथ यह आशा कर सकता हूं कि सीकर के राज-वंदी और किसान-वंदी भी, जिनमें हमारे सुयोग्य कार्यकर्ता कुंदर नेतराम-सिंहजी, सरदार हरलालसिंहजी और पंडित लादूरामजी जोशी भी शामिल हैं, जल्द ही रिहा किये जाने वाले हैं।

इस सवके वावजूद प्रजामण्डल के सामने सवसे अधिक महत्वपूर्ण समस्या 'पव्लिक सोसाइटीज़ एक्ट' की है। वातचीत में इस बारे में कई सुझाव सामने आ चुके हैं और अंतिम रूप में शव्द-योजना का होना अभी वाकी है, फिर भी मुझे यह विश्वास दिलाया गया कि उसे जल्दी ही इस प्रकार सुधार दिया जायगा कि किसी भी संस्था के वनाने के लिए उसे रजिस्टर कराना जरूरी नहीं रहेगा। इस प्रकार सव संस्थाओं के लिए

बिना किसी दिक्कत या बाधा के फलना-फूलना और कार्य करना संभव हो जायगा।

प्रजामण्डल ने सत्याग्रह को मजबूरन नागरिक-स्वाधीनता के लिए शुरू किया था। इसमें सभाएं करना जलूस निकालना, संस्थाएं कायम करना और समाचार-पत्र प्रकाशित करना शामिल था। सभा और जलूस की मांग पूरी हो चुकी है। हमें यह विश्वास करा दिया गया है कि प्रजामंडल के कार्यों में कोई रुकावट नहीं होगी। मेरे ख्याल से प्रेस-संबंधी वर्तमान कानून के अनुसार समाचार-पत्र प्रकाशित करना सर्वथा संभव है।

इस प्रकार हमारी वे सब मांगें, जिनके लिए सत्याग्रह शुरू करने के लिए हमें मजबूर होना पड़ा था, प्रायः स्वीकार कर ली गई हैं और नये युग का श्रीगणेश किया जा रहा है। महाराज साहब को उस नीति के बदलने के लिए बधाई है, जो एक अंग्रेज प्रधानमंत्री की प्रेरणा का परिणाम थी, और यह प्रसन्नता की बात है कि इस समय यह बात नहीं रही है।

अन्य जिन बातों पर चर्चा हुई, उनमें शिकारखाना-संबंधी वर्तमान नीति भी शामिल है। शिकार-संबंधी कानूनों में कुछ परिवर्तन राज्य की ओर से किए गए हैं। मुझे पूरा विश्वास और भरोसा है कि इनमें और भी ऐसे सुधार किये जायेंगे, जिनसे जनता की वर्तमान सारी दिक्कतें व शिकायतें रफा-दफा हो जायंगी। महाराज साहब ने यह हुक्म जारी कर दिया है कि जंगली जानवरों से मनुष्यों के जीवन व पशुओं की जो हानि पहले हुई या आगे होगी, उसके लिए उचित मुआवजा दिया जायगा।

रचनात्मक कार्य के बारे में सहयोग की भावना दोनों ही ओर विद्यमान है। इन दोनों में दुर्भिक्ष से पीड़ित जनता को अधिक-से-अधिक लाभ पहुंचाने के लिए उपाय एवं मार्ग ढूंढ़ निकालने के बारे में बातचीत चल रही है। शिक्षा-विभाग की वर्तमान नीति में भी सुधार एवं परिवर्तन करने का यत्न जारी है। राज्य की ओर से इस बारे में भी मुझे आशा दिलाई गई है।

महाराज की छत्रछाया में उत्तरदायी शासन प्राप्त करने का ध्येय सदा ही हमारे सामने वना हुआ है, और उसे पूरा करने के लिए हमें अभी वहुत कोशिश करनी है। नागरिक अधिकारों की प्राप्ति से हमारा रास्ता वहुत साफ हो गया है, क्योंकि अव हमें जनता को जिम्मेदारी संभालने के योग्य वनाने का अवसर एवं साधन मिल गये हैं।

हिंदुस्तानी प्रधानमंत्री की नियुक्ति की आवश्यकता, अंग्रेज प्रधान-मंत्रियों के आजतक के शासन के असफल होने से, अव स्वयं सिद्ध हो गई है। मेरी महाराज साहव से यह अनुरोधपूर्ण अपील है कि वह प्रधानमंत्री के खाली पद पर किसी ऐसे अनुभवी और सुहृद हिन्दुस्तानी को नियुक्त करें, जो जनता की भाषा और भावों से भली प्रकार परिचित हो, ताकि जनता के संपर्क में आने और उसकी भावनाओं का आदर होने की सच्ची वुनि-याद डाली जा सके।

ग्रामीण और घरेलू उद्योग-धंधों को अपनाने का राज्य ने हाल ही में जो निर्णय किया है, वह सच्चे अर्थों में सहृदयता एवं उदारता की निशानी है। मेरे लिए यह बहुत संतोष एवं समाधान की बात है कि महाराज राज्य के मामलों में अधिकाधिक दिलचस्पी ले रहे हैं। मैं हमेशा उनसे ऐसी ही आशा कर रहा था और मैंने अनेक बार उसे प्रकट भी कर दिया था। मुझे पूरी आशा है कि वह भविष्य में भी जनता के मामलों में गहरी दिलचस्पी लेते रहेंगे, जिससे वे उनकी मुसीबत और खुशहाली दोनों में हिस्सा वंटाने में समर्थ हो सकें। जनता के साथ महाराज के संबंध का फिर से स्थापित होना महाराज के इस वर्ष के शुभ जन्मदिन के अवसर पर महान सौभाग्य का चिन्ह है, जिसके लिए मैं उन्हें हार्दिक वधाई देता हूं और यह शुभ-कामना प्रकट करता हूं कि वह दीर्घजीवी हों और उनका शासन इतना वुद्धिमत्तापूर्ण एवं समृद्धिशाली हो कि जयपुर एक आदर्श राज्य वन जाय।

अंत में मुझे यह घोषणा करनी है कि सत्याग्रह के कारण मुझे प्रजा-मंडल का विधान स्थगित करके सत्याग्रह की लड़ाई का संचालन करने के

लिए सत्याग्रह-समिति नियुक्त करनी पड़ी थी। वही मेरी गिरफ्तारी के बाद सब कार्य कर रही थी। प्रजामंडल के विधान को स्थगित रखने का अब कोई कारण नहीं रहा। इसलिए मैं आज सत्याग्रह-समिति को भंग करता हूं और प्रजामंडल के विधान को पूर्ववत जारी करता हूं। आज से उसकी सब संस्थाएं यथापूर्व कार्य करना शुरू कर देंगी।[1]

( ब )

## जयपुर महाराजा को ७-९-४० को दिया गया नोट

1. *No reply to previous note.*

On the 2nd May, 1940 I had submitted a brief note for Your Highness' consideration and I was assured by Your Highness that the Prime Minister would soon write to me officially regarding the Govt's views on the points raised therein, but I have heard nothing in that connection so far.

2. *Constitutoinal and administrative reforms.*

As I tried to impress in my last note of 2ndMay, time has arrived for constitutional reforms in the State and a closer association of the people with the management of the affairs of the State. The scheme of Advisory Boards, so strongly opposed and denounced by all sections of the public and imposed against their united will, is neither

---

१. जयपुर राज्य-प्रजामंडल के अध्यक्ष की हैसियत से मई, १९४० में दिया गया वक्तव्य।

in keeping with the spirit of the times nor can it in any way serve the needs of a State like Jaipur. Only a Legislative Assembly, elected on a democratic basis and endowed with real powers and responsibilities, can be the proper recognition of the political claims of the people of Jaipur.

The administrative machinery needs to be overhauled for I feel that there is still great need for improvement and efficiency and for removing the evils of bribery, corruption and favouritism.

Perhaps it needs no repetition on my part to say that the present constitution of the Jaipur Municipal Board on a semi-elected basis with a nominated president has failed to rouse the enthusiasm of the citizens of Jaipur and has proved irresponsible to the needs and requirements of the public. The Praja Mandal has been, from the very beginning, demanding a fully elected Board on the widest franchise with an elected president. It is proper to mention here that in the sister State of Jodhpur, the Municipal Board is fully elected on the basis of adult franchise and has an elected president. We cannot but expect that the Jaipur State should immediately recognise the civic rights of the people of Jaipur City and constitute a fully elected Municipal Board on adult franchise with on elected president.

3. *Political cases.*

In September 1939, Your Highness had given me a

definite assurance that the warrants then issued against Pt. Tarakeshwar Sharma and Sjt. Ghasiram under the Rent and Customary Dues Regulation would be cancelled. Similarly, on the 2nd of May last, Your Highness assured me that the other political cases started lately under the Defence of India Rules would be sympathetically considered. Your Highness may be surprised to know that not only those who have been convicted have been awarded sentences, so far unprecedented even in British India under similar circumstances, but even the old cases against Pt. Tarakeshwar and Sjt. Ghasiram under the Rent and Customary Dues Regulation have been revived and, in clear violation of Your Highness' assurance, proceedings have already been started against them in the Nazim's court at Jhunjhunu.

4. *Customs Enquiry Committee Report*

Your Highness had shown genuine sympathy in this connection and I had hoped that the unanimous recommendations of the Customs Enquiry Committee would be immediately given effect to, but nothing has been done so far in this respect.

5. *Situation in the Thikanas*

Inspite of Your Highness' concern and assurance, no definite orders against the realisation of Lat-bag and other illegal dues by the Thikanas seem to have been

issued. These dues are being realised as before much to the distress of the starving peasantry.

6. *Encouragement to Khadi Industry*

According to Your Highness, a circular to State Department to use Jaipur made handspun and handwoven Khadi was to have been issued, but nothing seems to have been done in the matter.

7. *Wanted Confidence*

I had laid stress on the fact that if the Government could see their way to respond favourably to what was suggested to them in a spirit of helpfulness, any number of useful and constrctive suggestions could be put forward as to what the Government should do. But to the utter surprise and disappointment of all concerned, the Government seems to be sticking fast to its age-old principle of carrying on in utter disregard of what the people think and want. There could be no better evidence of this than the fact that copies of the resolutions passed in the last session of the Praja Mandal with letters addressed to (1) the Private Secretary to Your Highness (2) the Prime Minister, Jaipur State, (3) the Members of the Council of State and (4) the Secretary, Council of State, have not been even acknowledged upto this time—a thing which even ordinary courtesy demanded.

8. *Shikarkhana*

Nothing seems to have been done in the matter of checking the destructive activities of the tigers. Last year 15 persons were killed and 40 injured while this year, in the three months of June, July and August, as many as 7 persons are reported to have been killed and as many injured. The destruction of cattle is so great and widespread that it is impossible to give any exact figure, but we have reasonable basis to say that cattle worth between 4 and 5 lakhs are destroyed by tigers annually.

As to the promised compensation for loss of human lives and cattle, I have to say that very little has been distributed and it cannot in any way afford any relief.

## परिशिष्ट—६

**निजाम सरकार के विचाराधीन सुधार-संबंधी सरकारी प्रस्ताव, जिसकी एक प्रति सर अकबर हैदरी, प्रेसीडेंट-एक्ज़ीक्यूटिव कौंसिल, निजाम सरकार ने श्री जमनालाल बजाज को भेजी थी।**

### GOVERNMENT RESOLUTION

1. Government has been carefully observing the activities of a group of persons who, since the past one month, have been canvassing for the establishment of an organisation, with branches in the Districts, to be named "The Hyderabad State Congress". A notice has now been issued convening a meeting on the 9th September in order to elect the Working Committee and to approve the constitution.

2. His Exalted Highness' Government has no objection to the establishment of political organisations in the State, provided that these are on a strictly non-communal basis and have no affiliations outside the State. In his recent speech before the Legislative Council, the President elucidated the policy of Government in the following terms:

"While His Exalted Highness' Government is not averse and is indeed committed to constitutional advance—that is clear from the declaration last year which has resulted in the appointment of the Reforms Committee—

and regards civil liberties as implicit in any such advance, it is opposed to any constitutional advance on communal lines. It does not conceive it to be its duty to encourage any such advance if aspired to in terms of the devaluation of power or privilege in favour of any one community or class, nor can it allow civil liberties to mean unrestricted freedom to indulge in orgies of mutual recrimination. Obviously, we cannot think in terms of 'Muslim liberty' and 'Hindu liberty', or 'Hindu Constitutional advance' and 'Muslim Constitutional advance'. That such is the line of thought is shown by the fact that many of those who are loudest in pressing the claim for progress or liberty have played and are playing a considerable part in the promotion of communal ill-feeling and are directly associated with organisations unmistakably communal. While one cannot claim, far less build, nationalism on the foundations of hatred for one's countrymen nor seek to establish liberty on the destruction of the rights of others, the association of such persons with a cause diametrically opposed to the spirit of their actions can only discerdit the cause they ostensibly espouse and makes it natural, on the principle that one is judged by the company one keeps, for doubts to be cast on the intentions of a fraternity so mixed. It is the primary task of those who genuinely desire to sponsor the constitutional advance and liberty of the people as a whole, to purify their own ranks, become true representatives of a people inherently at

peace among themselves and thus create a common national platform. They will then have prepared the surest foundation for Government to give earnest consideration to what in that event would be truly national claims, exclusive of no community, yet non-communal, and entitled to the fullest respect. Otherwise, absence of honest distinction between communalism and politics must inevitably tend to jeopardise the chances of any advance."

3. The above statement is not only of general application but had also special reference to the proposed organisation now under discussion which, with one exception of a non-Hyderabadi, is being sponsored by persons only of one community, several of whom have been taking a leading part in communal activities. Despite the ostensible objects of the organisation, Government is convinced that the continued presence in it of persons predominatly communal in outlook and aim, will determine its actions. While the statement of Government's policy was made in good time for a reconstruction of this organisation being effected and for its being based on broad national foundations, no steps in these directions have so far been taken and Government is thus confirmed in its conviction that the movement, ostensibly political, is in fact a cloak for subversive, communal activities to which the prestige of the name "Congress" has been deliberately attached for misleading

the public. Apart from the fact of the resolve of the Indian National Congress itself that the internal struggles in the States should not be associated with its name, Government objects to its use, not only because it is being utilised for communal ends but also because it inevitably suggests association in the public mind with an organisation which has acquired a definite connotation in the light of the special conditions of British India which have no parallel in the State.

4. Government has just received the report of the Reforms Committee and, while an announcement in respect of its recommendations will be made after Government has fully considered them and arrived at its conclusions, it is anxious that consideration should be given to them in a calm atmosphere essential for wise decisions and not in one surcharged or complicated by communal antipathies which Government believes would inevitably result from the activities of the proposed organisation or any organisation so constituted and form the failure to distinguish between politics and communalism. Government is satisfied from its own enquiries and from its knowledge of some of the leading persons associated with the proposed Hyderabad State Congress that it will be, whatever its outward professions, constituted on communal lines and animated by communal and subversive ends which will retard instead, of advancing, the pace of constitutional reform in the State.

5. Government has, therefore, decided to prohibit the formation of any organisation so named or so constituted and the Hyderabad State Congress is, if formed, declared to be an unlawful association under the Public Security Regulation.

रचनात्मक-प्रवृत्तियां :

बिजोलिया सत्याग्रह तथा
उदयपुर-प्रजामंडल :

सीकर-प्रकरण तथा
सीकर-जयपुर विवाद :

जयपुर-सत्याग्रह :

हैदराबाद-आंदोलन :



विविध :

## ज...लाल ...-सम्बन्धी ...हित्य

### जीवनी तथा संस्मरण

| | | |
|---|---|---|
| जमनालाल बजाज | : | रामनरेश त्रिपाठी (अप्राप्य) |
| जमनालालजी | : | घनश्यामदास बिड़ला |
| श्रेयार्थी जमनालालजी | : | हरिभाऊ उपाध्याय |
| मेरी जीवन-यात्रा | : | जानकीदेवी बजाज |
| जीवन जौहरी | : | रिषभदास रांका |
| स्मरणांजलि | : | संपादक—काका कालेलकर |
| Jamnalal Bajaj | : | T. V. Parvate |
| रचनात्मक राजनीति | : | जमनालाल बजाज |
| ...स्मरण | : | संपादक—रामकृष्ण बजाज |
| श्रेयसाधक | : | संपादक—केदारनाथ |

### गांधीजी के साथ का पत्र-व्यवहार

संपादक - काका कालेलकर

| | | |
|---|---|---|
| पांचवें पुत्रको बापू के आशीर्वाद | : | गांधीजी के साथ हुआ जमनालालजी का संपूर्ण पत्र-व्यवहार |
| बापू के पत्र<br>पांचमां पुत्रने बापुना आशीर्वाद<br>To a Gandhian Capitalist | } | उपरोक्त किताब में से चुने हुए पत्रों का संकलन—हिन्दी, गुजराती व अंग्रजी में . |

### अन्य पत्र-साहित्य

| | | |
|---|---|---|
| विनोबा के पत्र | : | विनोबा के साथ हुआ पत्र-व्यवहार |
| पत्र-व्यवहार—१ | : | राजनीतिक नेताओं के साथ |
| पत्र-व्यवहार—२ | : | रियासती कार्यकर्ताओं के साथ |
| पत्र-व्यवहार—३ | : | रचनात्मक कार्यकर्ताओं के साथ |
| पत्र-व्यवहार—४ | : | जानकीदेवी बजाज के साथ |
| पत्र-व्यवहार—५ | : | परिवार के अन्य सदस्यों के साथ |

### जमनालाल बजाज की डायरी

(संपादक—रामकृष्ण बजाज)

| | | |
|---|---|---|
| खंड—१ | : | सन १९१२ से १९१५ तक |
| खंड—२ | : | सन १९२३ से १९२६ तक |